गुणवान्वैदूर्य्यमणिर्योजयति स्वामिनं वरभाग्यैः।
दोषैर्युक्तो दोषैस्तस्माद्यत्नात्परीक्षेत ॥८
गिरिकाचशिशुपालौ,काचस्फटिकाश्च धूम्रनिर्भिन्नाः।
वैदूर्य्यमणेरेते विजातयः सन्निभाः सन्ति ॥६
लिख्याभावात्काच लघुभावाच्छैशुपालकं विद्यात्।
गिरिकाचमदीप्तित्वात्स्फटिकं वर्णोज्ज्वलत्वेन ॥१०
यदिन्द्रनीलस्य महागुणस्य सुवर्णसंख्याकलितस्य मूल्यम्।
तदेव वैदूर्य्यमणेः प्रदिष्टं पलद्वयोन्मापितगौरवस्य ॥११
जात्यस्य सर्वेऽपि मणेस्तु यादृग्विजातयः सन्ति समानवर्णाः
तथापि नामाकरणानुमेयभेदप्रकारः परमः प्रदिष्टः ॥१२

जो गुणों से सम्पन्न वैडूर्य मणि होता है वह अपने स्वामी को श्रेष्ठ भाग्यों से योजित किया करता है। जो दोषों से युक्त होता है वह अनेक दोषों से स्वामी को दूषित कर देता है। अतएव यत्न पूर्वक परीक्षा अवश्य कर लेनी चाहिए ॥८॥ गिरि काच—शिशुपाल-काच स्फटिक और धूम्र निर्मित ये इतने वैदूर्य मणि के सदृश विजातीय रत्न हुआ करते हैं ।।६।। लिख्य के अभाव रहने से कांच का तथा लघुभाव होने से शिशुपालक का ज्ञान प्राप्त करना चाहिये। दीप्ति रहित होने से गिरि काच को और वर्हां की उज्ज्वलता होने से स्फटिक को पहिचान लेना चाहिये ॥१०॥ जो महान् गुणों से युक्त सुवर्ण सख्याकलित का मूल्य होता है वही पलद्वय से उन्मापित गौरव वाले वैदूर्य मणि का मूल बनाया गया है ॥११॥ जात्य मणि के सभी समान वर्ण वाले जैसे विजातीय रत्न होते हैं तो भी नामाकरण से अनुमान करने के योग्य भेदों का प्रकार बहुत अच्छा बताया गया है ॥१२॥

सुखोपलक्ष्यश्च सदा विचार्य्यो ह्ययं प्रभेदो विदुषा नरेण।
स्नेहप्रभेदो लघुना मृदुत्वं विजातलिङ्गं खलुमार्वजन्यम्॥१३
कुशलाकुशलैः प्रपूर्य्यमाणा प्रतिबद्धाः प्रतिसत्क्रियाप्रयोगैः।
गुणदोषसमुद्भवं लभन्ते मणयोऽर्थान्तरमूल्यमेव भिन्नाः१

क्रमशः समतीतवर्त्तमानाः प्रतिबद्धा मणिबन्धकेन यत्नात् ।
यदि नाम भवन्ति दोषहीनामणयः षड्गुणमाप्नुवन्ति मूल्यम् ॥१५

आकराम्समतीतानामुदधेस्तीरसन्निधौ ।
मूल्यमेतन्मणीनान्तु न सर्वत्र महीतले ॥१६
सुवर्णो मनुना यस्तु प्रोक्तः षोडशमाषकः ।
तस्य सप्ततमो भागः संज्ञारूपं करिष्यति ॥१७
शाणश्चतुर्माषमानो माषकः पंचकृष्णलः ।
पलस्य दशमो भागो धरणः परिकीर्त्तितः ॥१८
इति मणिविधिः प्रोक्तो रत्नानां मूल्यनिश्चये ॥१९

विद्वान् पुरुष के द्वारा सुख पूर्वक देखने के योग्य यह प्रभेद सदा ही विचार करने के योग्य होता है—स्नेह प्रभेद-लघुता-मृदुता और सर्व साधारण में होने वाला विजाति चिह्न ॥१३॥ कुशल और अकुशलों के द्वारा प्रकृष्ट रूप से पूर्यमाण तथा प्रति मक्रिया के प्रयोगों से प्रतिबद्ध मणियाँ गुणों और दोषों के समुद्भव को प्राप्त किया करती हैं और अर्थान्तर मूल्य ही से भिन्न होती हैं ॥१४॥ क्रम से समतीत वर्त्तमान वाली और यत्नपूर्वक मणि बन्धक के द्वारा प्रतिबद्ध मणियाँ यदि दोषों से हीन हो जाती हैं तो फिर वे छँगुनी कीमत को प्राप्त होती हैं ॥१५॥ सागर के तट के समीप में आकर (खान) से समतीन ( निकली हुई ) मणियों का मूल्य भूमण्डल में सर्वत्र निश्चय ही नहीं हुआ करता है ॥१६॥ षोडश माषक सुवर्ण मन्त्र के द्वारा कहा गया है उसका सातवाँ भाग संज्ञा के स्वरूप को करेगा ॥१७॥ चार माष मान शाण और पाँच माषक कृष्णल तथा पल का दशम भाग धरण परिकीर्त्तित किया गया है ॥१८॥ यही रत्नों के मूल्य के निश्चय करने में मणियों की विधि बताई गई है ॥६॥

## ४३—अन्य रत्न परीक्षा

पतितायां हिमाद्रौ तु त्वचस्तस्य सुरद्विषः ।
प्रादुर्भवन्ति ताभ्यस्तु पुष्परागा महागुणाः ॥१

आपीतपाण्डुरुचिरः पाषाणः पद्मरागसंज्ञकः ।
कौरुण्डकनामा स्यात्स एव यदि लोहितस्तु पीतः ॥२
आलोहितस्तु पीतः स्वच्छः काषायकः स एवोक्तः ।
आनीलशुक्लवर्णः स्निग्धः सोमानकः सगुणः ॥३
अत्यन्तलोहितो यः स एव खलु पद्मरागसंज्ञः स्यात् ।
अपि चेन्द्रनीलसंज्ञः स एव कथितः सुनीलः सन् ॥४
मूल्यं वैदूर्य्यमणेरिव गदितं ह्यस्य रत्नशास्त्रविदा ।
धारणफलञ्च तद्वत्किन्तु स्त्रीणां सुतप्रदो भवति ॥५

अब अन्य रत्नों की परीक्षा के विषय में बतलाया जाता है । सूतजी बोले—उस महासुर की त्वचा जब हिमाद्रि में गिरि तो उससे महान् गुणों वाले पुष्पराग रत्नों का प्रादुर्भाव होता है ॥ १ ॥ आपील पाण्डु और सुन्दर वर्ण वाला पद्मराग संज्ञा वाला पाषाण कौरुण्डक नाम वाला होता है । वह ही यदि लोहित एवं पीत होता है । आलोहित पीत और स्वच्छ वह ही काषायक कहा गया है आनील शुक्ल वर्ण वाला गुणों से युक्त एवं स्निग्ध सोमानक कहा जाता है ॥२।३॥ जो बहुत ही अधिक लोहित होता है तो वही पद्मराग की संज्ञा वाला होता है । और इन्द्र-नील की संज्ञा वाला हो तो वह ही सुनील ऐसा कहा गया है । रत्न शास्त्र के विद्वानों के द्वारा इसका मूल्य वैदूर्य मणि का जैसा ही कहा गया है तथा इसके धारण करने का फल भी उसी के समान होता है किन्तु स्त्रियों को यह सुत के प्रदान करने वाला होता है ॥४।५॥

वायुर्नखान्दैत्यपतेर्गृहीत्वा चिक्षेप सत्पद्मवनेषु हृष्टः ।
ततः प्रसूतं पवनोपपन्नं कर्केतनं पूज्यतम पृथिव्याम् ॥६
वर्णेन तद्रुधिरसोममधुप्रकाशमाताम्रपीतदहनोज्ज्वलितं विभाति ।
नीलं पुनः खलु सितं परुषं विभिन्नं व्याध्यादिदोषकरणे न च तद्विभाति ॥७॥
स्निग्धा विशुद्धाः समरागिणश्च आपीतवर्णा गुरवो विचित्राः ।
त्रासव्रणव्यालविवर्जिताश्च कर्केतनास्ते परमं पवित्राः ॥८

पात्रेण काञ्चनमयेन तु वेष्टयित्वा तप्तं यदा हुतवहैर्भवति
प्रकाशम् । रोगप्रणाशनकरं कलिनाशनं तदायुष्करं कुलकरञ्च
सुखप्रदंच ॥६॥ एवंविधं बहुगुणं मणिमावहन्ति कर्केतनं शुभम-
लंकृतये नरा ये । ते पूजिता बहुधना बहुबान्धवाश्च नित्यो-
ज्ज्वलाः प्रमुदिता अपि ते भवन्ति ॥१०

एकेऽपनह्य विकृताकुलनीलभासः प्रम्लानरागलुलिताः कलुषा
विरूपाः । तेजोऽतिदीप्तिकुलपुष्टिविहीनवर्णाः कर्केतनस्य सदृशं
बपुरुद्वहन्ति ॥११॥ कर्केतनं यदि परीक्षितवर्णरूपं प्रत्यग्रभा-
स्वरदिवाकरसुप्रकाशम् । तस्योत्तमस्य मणिशास्त्रविदा महिम्ना
तुल्यन्तु मूल्यमुदितं तुलितस्य कार्य्यम् ॥१२

सूतजी ने कहा—कि उन दैत्यों के स्वामी के नखों को वायु ने ग्रहण कर प्रसन्नता से भरे हुए ने उन्हें पद्मों के वन में डाल दिया था और फिर वहाँ से पवनोपन्न वह इस मही मण्डल में पूज्यतम कर्केतन समुत्पन्न हुआ था ।।६।। वह कर्केतन रत्न वर्ण ने रुधिर—सोम - और मधु के समान द्युति वाला है तथा थोड़ा सा ताम्र एवं पीत अग्नि के सदृश जाज्वल्यमान प्रतीत होता है । वह फिर नील—सित और परुष ( कठोर ) विभिन्न प्रकार वाला होता है तथा व्याधि आदि दोषों के करने में वह कोई प्रभाव नहीं रखता है ।।७।। स्निग्ध—विशुद्ध —सम राग वाले—आपीत वर्ण वाले-गुरुत्व युक्त तथा विचित्र स्वरूप वाले हैं और त्रास —व्रण और व्याल से रहित कर्केतन परम पवित्र होते हैं ।।८।। काञ्चन मय पात्र के द्वारा वेष्टन करके जब तप्त किया जाता है तो वह हुतवह के द्वारा प्रकाश देता है । वह रोगों के नाश करने वाला-कलिका नाशक—आयु की वृद्धि करने वाला--कुल कर और सुख प्रदान करने वाला होता है ।।६।। इस तरह से जो मनुष्य बहुत गुणों वाले कर्केतन को शुभ अलङ्करण के लिये धारण किया करते हैं वे परम पूजित—अधिक धन से युक्त—बहुत बान्धवों वाले—नित्य उज्ज्वल और प्रमुदित भी हुआ करते हैं ।।१०।। एक ऐसे भी होते हैं जो विकृत-आकुल नील दीप्त वाले--प्रम्लान राग से लुलित--कलुष-विरूप तथा तेज, दीप्ति, कुल और पुष्टि से विहीन वर्ण वाले हैं तथा बिल्कुल कर्केतन के समान

ही वपु को धारण किया करते हैं ॥११॥ यदि कर्केतन परीक्षित वर्ण एवं रूप वाला है तो वह प्रत्यग्र—भास्वर दिवाकर के समान प्रकाश वाला होता है। उस उत्तम कर्केतन का मणि शास्त्र के विद्वान महिमा से तुलित का मूल्य तुल्य कहते हैं ॥१२॥

हिमवत्युत्तरे देशे वीर्य्यं पतितं सुरद्विषस्तस्य।
संप्राप्तमुत्तमानामाकरतां भीष्मरत्नानाम् ॥१३
शुक्लाः शङ्खाब्जनिभाः स्योनाकसन्निभाः प्रभावन्तः।
प्रभवन्ति ततस्तरुणा वज्रनिभा भीष्मपाषाणाः ॥१४
हेमादिप्रतिवद्धाः शुद्धमपि शुद्धया विधत्ते यः।
भीष्ममणि ग्रीवादिषु सम्पदं सर्वदा लभते ॥१५
निरीक्ष्य पलायन्ते ये तमरण्यनिवासिनः समीपेऽपि।
द्वीपिवृकशरभकुञ्जरसिंहव्याघ्रदयो हिंस्राः ॥१६
तस्योत्कलभकृतिनोर्भय नचास्तीशमुपहसन्ति।
भीष्ममणिगुणयुक्तो सम्यक्प्राप्ताङ्गुलीयकलत्रत्वम् ॥१७
पितृतर्पणापि पितृणां तृप्तिर्बहुवार्षिका भवति।
शाम्यन्त्युद्भूतान्यपि सर्पाण्डजाखुवृश्चिक विषाणि।
सलिलाग्निवैरितस्करभयानि भीमानि नश्यन्ति ॥१८
शैवलबलाहकाभं परुषं पीतप्रभं प्रभाहीनम्।
मलिनद्युति च विवर्णं दूरात्परिवर्जयेत्प्राज्ञः १९
मूल्यं प्रकल्प्यमेषां विबुधवरैर्देशकालविज्ञानात्।
दूरे भूतानां बहु किञ्चन्निकटप्रसूतानाम् ॥२०

सूतजी ने कहा—हिमवान् के उत्तर देश में उस महासुर का वीर्य पतित हुआ था और वह वीर्य उत्तम भीष्म रत्नों की आकरता को प्राप्त हुआ था ॥१३॥ वहाँ पर भीष्म पाषाण शुक्ल-शंख और कमल के तुल्य– स्योनाक के सदृश प्रभा वाले—वज्र के समान और तरुण उत्पन्न होते हैं ॥१४॥ सुवर्ण आदि से प्रतिबद्ध शुद्ध विधि से शुद्ध किया हुआ भीष्म मणि को जो ग्रीवा आदि अङ्गों में धारण करता है

वह सर्वदा सम्पदा को प्राप्त किया करता है ।। ५।। इस रत्न के धारण करने वाले पुरुष को समीप में भी अरण्य के निवास करने वाले हाथी-भेड़िया-शरभ-कुञ्जर-सिंह और व्याघ्र आदि हिंसक जीव भी देखते ही दूर भाग जाया करते हैं ।।१६।। उत्कलभकृति उसको भय नहीं होता है । स्वामी का उपहास करते हैं । गुणों से युक्त भीष्म मणि को जिसने भली भाँति अंगूठी में कलत्रत्व को प्राप्त कर लिया है उस मनुष्य के करों से पितृगण को किया हुआ तर्पण भी बहुत वर्षों तक तृप्ति दिया करता है । सर्पाण्डज-आखु और वृश्चिक के समुत्पन्न विष भी उपशान्त हो जाया करते हैं तथा बहुत भयानक जल अग्नि-शत्रु-तस्कर के भय भी नष्ट हो जाते हैं ।।१७।१८।। प्राज्ञ पुरुष को शैवल और वलाहक के समान आभा वाले-परुष ( कठोर )-पीली प्रभा से युक्त-प्रभा से रहित-मलिन कान्ति वाला एवं वर्ण रहित रत्नमणि का त्याग दूर से ही कर देना चाहिए ।। १९ ।। देश और काल के विज्ञान से विबुधवरों के द्वारा इन रत्न मणियों का मूल्य प्रकल्पित करना चाहिए । दूर में होने वालों का बहुत और निकट में प्रसूतों का कुछ होता है ।।२०।।

पुण्येषु पर्वतवरेषु च निम्नगासु स्थानान्तरेषु च तथोत्तरदेशगासु ।
संस्थापिताश्च नखरा भुजगैःप्रकाशं संपूज्य दानवपतिं प्रथितेप्रदेशे२१
दाशार्णवागदवमेकलकालगादौ गुञ्जाञ्जनक्षौद्रमृणालवर्णाः ।
गन्धर्ववह्निकदलीसदृशावभासा एते प्रशस्ताः पुलकाः प्रसूताः।२२
शङ्खाब्जभृङ्गार्कविचित्रभङ्गाः सूत्रैर्व्यपेताः परमाः पवित्राः ।
माङ्गल्ययुक्ता बहुभक्तिचित्रा वृद्धिप्रदास्ते पुलका भवन्ति ।।२३
काकश्वरासभश्रृगालवृकोग्ररूपैर्गृध्रैः समांसरुधिरार्द्रमुखैरुपेताः ।
मृत्युप्रदाश्चविदुषा परिवर्जनीया मूल्यंपलस्य कथितञ्च शतानिपञ्च२४
हुतभुग्रूपमादाय दानवस्य यथेप्सितम् ।
नर्मदायां निचिक्षेप किञ्चिद्धोनादिभूमिषु ।।२५
तत्रेन्द्रगोपकलितं शुकवक्त्रवर्णं संस्थानतः प्रकटपीनसमानमात्रम् ।
नानाप्रकारविहितं रुधिराख्यरत्नमुद्धृत्य तस्य खलु सर्वसमानमेव२६
मध्येन्दुपाण्डरमतीव विशुद्धवर्णं तच्चन्द्रनीलसदृशं पटलं तुलेस्यात्।
सैश्वर्य्यभृत्यजननं कथितं तदेव पक्वञ्च तत्किल भवेत्सुरवज्रवर्णम्२७

सूतजी कहते हैं—परम पुण्य श्रेष्ठ पर्वतों में—स्थानान्तरों में तथा उत्तर देश में रहने वाली नदियों में और प्रथित प्रदेश में दानव-पति का भली भाँति पूजन करके भुजगों के द्वारा प्रकाश में नखरों को संस्थापित किया था ॥२१॥ दाशार्णवा गदवमेकल कालगादि में गुञ्जा—अञ्जन—शहद और मृणाल के समान वर्ण वाले तथा गन्धर्व—अग्नि—कदली के सदृश अवभासित होने वाले ये प्रशस्त पुलक समुत्पन्न हुए थे ॥ २२ ॥ शङ्ख—अब्ज—भृङ्ग और अर्क के तुल्य विचित्र भंग वाले और सूत्रों से व्यपेत परम पवित्र होते हैं। माङ्गल्य से समन्वित—बहुत भक्तियों से चित्रित वे पुलक वृद्धि के प्रदान करने वाले होते हैं ॥२३॥ कौआ—कुत्ता—रासभ—शृगाल—वृक—से उग्र रूप वाले गिद्धों से जो कि मांस एवं रुधिर से आर्द्र मुख हैं इनसे समुपेत रत्न मृत्यु प्रद होते हैं और विद्वान् पुरुष को उन्हें त्याग ही देना चाहिए। इसके एक पल का मूल्य पाँच सौ रुपये कहा गया है ॥२४॥ सूतजी ने कहा—दानव का यथेप्सित हुतभुक् का रूप लेकर कुछ हीनादि भूमियों में नर्मदा में डाल दिया था ॥२५॥ वहाँ पर इन्द्र गोप के समान सुन्दर—शुक के मुख के सदृश वर्ण वाला—प्रकट पीन समान मात्र—अनेक प्रकार का विहित रुधिर संज्ञक रत्न का उद्धरण कर उसका सब समान ही मध्यम में इन्द्र के समान पाण्डर अत्यन्त विशुद्ध वर्ण वाला और इन्द्रनील के तुल्य-तुल में पटल होता है। यह परम ऐश्वर्य एवं भृत्य के जनन करने वाला है—ऐसा कहा गया है। वह ही जब पक्व होता है तो निश्चय ही सुरवज्र के तुल्य वर्ण वाला हो जाता है ॥२६॥२७॥

कावेरविन्ध्ययवनचीननेपालभूमिषु ।
लाङ्गली व्यकिरन्मेदो दानवस्य प्रयत्नतः ॥२८
आकाशयुद्धं तैलाख्यमुत्पन्नं स्फटिक ततः ।
मृणालशङ्खधवलं किञ्चिद्वर्णान्तरान्वितम् ॥२९
न तत्तुल्यं हि रत्नञ्च सर्वथा पापनाशनम् ।
संस्कृत शिल्पिना सद्यो मूल्यं किञ्चिल्लभेत्ततः ॥३०
आदाय शेषस्तस्यान्त्रं बलस्य केरलादिषु ।
चिक्षेप तत्र जायन्ते विद्रुमाः सुमहागुणाः ॥३१

तत्र प्रधानं शशिलोहिताभं गुञ्जाजवापुष्पनिभं प्रदिष्टम् ।
सुनीलकं देवकरोमकञ्च स्थानानि तेषु प्रभवं सुरागम् ।
अन्यत्र जातंच न तत्प्रधानं मूल्यं भवेच्छिल्पिविशेषयोगात् ३२
प्रसन्नं कोमलं स्निग्धं सुरागं विद्रुमं हि तत् ।
धनधान्यकरं लोके विषार्त्तिभयनाशनम् ।।
स्फटिकस्य विद्रुमस्य रत्नज्ञानाय शौनकः ॥३३

सूतजी बोले—उस महा दानव का मेद लाङ्गली ने प्रयत्न पूर्वक कावेर-विन्ध्य—यवन—चीन और नेपाल देश की भूमि में बखेर दिया था ।।२८।। वहाँ तैलाख्य आकाश युद्ध स्फटिक समुत्पन्न हुआ था। यह मृणाल एवं शङ्ख के समान धवल होता है और कुछ अन्य वर्णों से भी युक्त होता है ।।२९।। इसके समान सर्वथा पापों के नाश करने वाला अन्य रत्न नहीं है । शिल्पी के द्वारा तुरन्त ही संस्कार किये जाने वाला हो तो उसका कुछ मूल्य भी प्राप्त किया जाता है ।।३०।। सूतजी ने कहा—शेष ने उस बलवान् के अन्त्र को लेकर केरल आदि देशों में क्षिप्त कर दिया था। वहाँ पर सुमहान् गुणों से समन्वित विद्रुम समुत्पन्न होते हैं ।।३१।। उनमें प्रधान शश और लोहित की आभा वाला है तथा गुञ्जा—जवा के पुष्प के तुल्य वर्ण वाला भी बताया गया है। सुनीलक और देवक रोमक स्थान है उनमें सुन्दर राग वाले का प्रभव होता है । अन्य स्थानों में जो पैदा होता है वह प्रधान नहीं है । इसका किसी शिल्पी के विशेष योग प्राप्त हो जाने से मूल्य हुआ करता है ।।३२।। प्रसन्न-कोमल—स्निग्ध और सुन्दर रङ्ग वाला वह विद्रुम होता है। यह लोक में धन—धान्य करने वाला और विष—पीड़ा भय से नाश करने वाला होता है ।।३३।।

## ४४—तीर्थ माहात्म्य

सर्वतीर्थानि वक्ष्यामि गङ्गा तीर्थोत्तमोत्तमा ।
सर्वत्र सुलभा गङ्गा त्रिषु स्थानेषु दुर्लभा ।।१
हरिद्वारे प्रयागे च गङ्गासागरसङ्गमे ।
प्रयागं परमं तीर्थं मृतानां भुक्तिमुक्तिदम् ।।२

सेवनात्कृतपिण्डानां पापजित्कामदं नृणाम् ।
वाराणसी परं तीर्थं विश्वेशो यत्र केशवः ॥३
कुरुक्षेत्रं परं तीर्थं दानाद्यैर्भुक्तिमुक्तिदम् ।
प्रभासं परमं तीर्थं सोमनाथो हि तत्र च ॥४
द्वारका च पुरी रम्या भुक्तिमुक्तिप्रदायिका ।
प्राची सरस्वती पुण्या सप्तसारस्वतं परम् ॥५
केदारं सर्वपापघ्नं शम्भलग्राम उत्तमम् ।
नारायणं महातीर्थं मुक्त्यै बदरिकाश्रमम् ॥६
श्वेतद्वीपं पुरी माया नैमिषं पुष्करं परम् ।
अयोध्या चार्य्यतीर्थन्तु चित्रकूटश्च गोमती ॥७

सूतजी ने कहा–अब हम समस्त तीर्थों को बतलाते हैं । गंगा उन समस्त तीर्थोंसे उत्तम से भी उत्तम तीर्थहै । यह गंगा सर्वत्र ही सुलभ होती हैं केवल यह तीन स्थानों में दुर्लभ हुआ करती है ॥१॥ वे तीन स्थान हैं—हरिद्वार-प्रयाग और गंगा-सागर संगम । प्रयाग परम तीर्थ है जो मृत पुरुषों को मुक्ति एवं भुक्ति प्रदान करने वाला होता है॥२॥ वाराणसी भी परम तीर्थ है जहाँ विश्वके नाथ केशव विद्यमान रहतेहैं । इसके सेवन करने से तथा यहाँ पिण्ड-दान करने से प्राणी पापों पर विजय प्राप्त कर लेता है और यह मानवों की अभीष्ट कामनाओं को देने वाला है॥३॥ कुरुक्षेत्र भी एक परमोत्तम तीर्थ है । यहाँ दान आदि देने पर इनके द्वारा मनुष्य भुक्ति एवं मुक्ति दोनों की प्राप्ति किया करता है । प्रभास क्षेत्र अति श्रेष्ठ तीर्थहै । वहां पर भगवान् सोमनाथ विराजते हैं ॥४॥ द्वारकापुरी परम सुन्दर है जो भोग और मोक्ष को प्रदान करने वाली है । प्राची सरस्वती पुण्या है और सप्त सारस्वत परम तीर्थ हैं ॥५॥केदार तीर्थ समस्त प्रकार के पापों का हनन करने वालाहै तथा शम्भल ग्राम अति उत्तम है । नारायण महान् तीर्थ हैं । मुक्ति के प्राप्त करने के लिए बदरिकाश्रम है ॥ ६ ॥ श्वेतद्वीप–मायापुरी–नैमिष और पुष्कर परम तीर्थ हैं । अयोध्या आर्य्यों का श्रेष्ठ तीर्थ है । चित्रकूट–गोमती तीर्थ हैं ॥७॥

वनायकं महातीर्थं रामगिर्य्याश्रमं परम् ।
काञ्चीपुरी तुङ्गभद्रा श्रीशैलं सेतुबन्धनम् ॥८
रामेश्वरं परं तीर्थं कार्त्तिकेयं तथोत्तमम् ।
भृगुतुङ्गं कामतीर्थं कामरं कटकं तथा ॥६
उज्जयिन्यां महाकालः कुब्जके श्रीधरो हरिः ।
कुब्जाम्रकं महातीर्थं कालसर्पिश्च कामदः ॥१०
महाकेशी च कावेरी चन्द्रभागा विपाशया ।
एकाम्रञ्च तथा तीर्थं ब्रह्माणं देवकोटकम् ॥
मथुरा च पुरी रम्या शोणश्चैव महानदः ॥११
जम्बूसरो महातीर्थं तानि तीर्थानि विद्धि च ।
सूर्य्यः शिवो गणो देवी हरिर्यत्र च तिष्ठति ॥१२
एतेषु च तथान्येषु स्नानं दानं जपस्तपः ।
पूजा श्राद्धं पिण्डदानं सर्वं भवति चाक्षयम् ॥१३
शालग्रामं सर्वदं स्यात् तीर्थं पशुपतेः परम् ।
गोकामुखञ्च वाराहं भाण्डोरं स्वामिसंज्ञकम् ॥१४
मोहदण्डे महाविष्णुर्मन्दारे मधुसूदनः ।
कामरूप महातीर्थं कामाख्या यत्र तिष्ठति ॥
पुण्ड्रवर्द्धनकं तीर्थं कार्त्तिकेयश्च यत्र च ॥१५

वैनायक महान् तीर्थ है। रामगिरि-आश्रम भी परम तीर्थ है। काञ्चीपुरी—तुङ्गभद्रा श्री शैल—सेतुबन्ध—रामेश्वर तथा कार्त्तिकेय ये सब बहुत बड़े तीर्थ हैं। भृगु तुङ्ग—कामतीर्थ—कामर—कटक ये सभी श्रेष्ठतम तीर्थ हैं ॥८॥६॥ उज्जयिनी पुरी विशाल तीर्थ है जहाँ पर भगवान् महाकालेश्वर विद्यमान हैं। कुब्जक तीर्थ में श्रीधर हरि विराजमान रहते हैं। कुब्जाम्र महान् तीर्थ है। कालसर्पि तीर्थ कामनाओं की पूर्त्ति करने वाला है ॥ १० ॥ महाकेशी कावेरी—चन्द्रभागा—विपाशा—एकाम्र ब्राह्मण देवकोटक ये सब महान् तीर्थ हैं। मथुरापुरी परम रम्य तथा उत्तम तीर्थ है। महानद शोण है ॥ ११ ॥ जम्बूसर भी महान् तीर्थ है। उन समस्त तीर्थों को भली-भाँति समझ लो जहाँ

पर सविता देव – शिव – गणेश- साक्षात् शक्ति देवी और भगवान् हरि सस्थित रहा करते हैं ॥१२॥ इन उपर्युक्त तीर्थों में तथा जो नहीं बताये गये हैं ऐसे अन्य तीर्थों में किया हुआ स्नान दान—जाप-तप-पूजा—श्राद्ध और पिण्डदान आदि सभी सत्कर्म अक्षय हो जाया करते हैं ॥१३॥ शालग्राम का अर्चन सभी कुछ प्रदान करने वाला है । पशुपति का परम तीर्थ है । गौ का मुख वाराह–भाण्डीर—स्वामी संज्ञा वाला है । मोह दण्ड में महा विष्णु हैं तथा मन्दार में मधुसूदन हैं । कामाख्या काम रूप एक महान् तीर्थ है जहाँ पर भगवती कामाख्या विराजमान रहती हैं । पुण्ड्र वर्द्धनक तीर्थ है जहाँ पर स्वामि कार्त्तिकेय विद्यमान हैं ॥१४।१५॥

विरजस्तु महातीर्थं तीर्थं श्रीपुरुषोत्तमम् ।
महेन्द्रपर्वतस्तीर्थं काबेरी च नदी परा ॥१६
गोदावरी महातीर्थं पयोष्णी वरदा नदी ।
विन्ध्यः पापहरं तीर्थं नर्मदाभेद उत्तमः ॥१७
गोकर्णं परमं तीर्थं तीर्थं माहिष्मती पुरी ।
कालञ्जरं महातीर्थंशुक्रतीर्थमनुत्तमम् ॥१८
कृते शौचे मुक्तिदश्च शार्ङ्गधारी तदन्तिके ।
विरजं सर्वदं तीर्थं स्वर्णाक्षं तीर्थमुत्तमम् ॥१९
नन्दितीर्थं मुक्तिदञ्च कोटितीर्थफलप्रदम् ।
नासिक्यञ्च महातीर्थं गोवर्द्धनमतः परम् ॥२०
कृष्णा वेणी भीमरथा गण्डकी या त्विरावती ।
तीर्थं विन्दुसरः पुण्यं विष्णुपादोदकं परम् ॥२१

विरज महान् तीर्थ है और श्री पुरुषोत्तम तीर्थ है । महेन्द्र पर्वत भी तीर्थ है तथा कावेरी परम नदी है । गोदावरी नदी भी महान् तीर्थ स्वरूपा है और पयोष्णी वर देने वाली नदी है । विन्ध्य पापों के हरण करने वाला तीर्थ है तथा नर्मदा भेद उत्तम है॥१६।१७॥ गोकर्ण परमोत्तम तीर्थ है और माहिष्मती पुरी तीर्थ है । कालञ्जर महान् तीर्थ है तथा सर्वोत्तम शुक्रतीर्थ है॥१८॥ ये सम्पूर्ण प्रकार के पापोंसे शुद्ध करके मुक्ति प्रदान करने वाले हैं ।

उनके पास में ही शाङ्ग धारी तीर्थ है। विरज नामधारी तीर्थ सभी कुछ देने वाला है। स्वर्णाक्ष अति उत्तम तीर्थ है ॥१९॥ नन्दि तीर्थ मुक्तिदायक है और करोड़ों तीर्थों के फलों को देने वाला है। नासिक्य महा तीर्थ है और इससे भी परमतीर्थ गोवर्द्धन है। कृष्णा, वेणी, भीमरथा, गण्डकी और इरावती ये सभी तीर्थ हैं। विन्दुसार परम तीर्थ है तथा विष्णुपादोदक परम तीर्थ है ॥२०॥२१॥

ब्रह्मध्यानं परं तीर्थं तीर्थमिन्द्रियनिग्रहः ।
दमस्तीर्थं तु परमं भावशुद्धिः सरस्तथा ॥२२
ज्ञानह्रदे ध्यानजले रागद्वेषमलापहे ।
यः स्नाति मानसे तीर्थे स याति परमां गतिम् ॥२३
इदं तीर्थमिद नेति ये नरा भेददर्शिनः ।
तेषां विधीयते तीर्थगमनं तत्फलंव यत् ॥
सर्वं ब्रह्मे ति योऽवैति नातीर्थं तस्य किंचन ॥२४
एतेषु स्नानदानानि श्राद्धं पिण्डमथाक्षयम् ।
सर्वा नद्यः सर्वशैलाः तीर्थं देवादिसेवितम् ॥२५
श्रीरङ्गश्च हरेस्तीर्थं तापी श्रेष्ठा महानदी ।
सप्तगोदावरं तीर्थं तीर्थं कोणगिरिः परम् ॥२६
महालक्ष्मीर्यत्र देवी प्रणीता परमा नदी ।
सह्याद्रौ देवदेवेश एकवीरः सुरेश्वरी ॥२७
गङ्गाद्वारे कुशावर्त्ते विन्ध्यके नीलपर्वते ।
स्नानं कनखले तीर्थे स भवेन्न पुनर्भवे ॥२८
एतान्यन्यानि तीर्थानि स्नानाद्यैः सर्वदानि हि ।
श्रुत्वाऽब्रवीद् हरेर्ब्रह्मा व्यासं दक्षादिसंयुतम् ॥२९
एतान्युक्त्वा च तीर्थानि पुनस्तीर्थोत्तमोत्तमम् ।
गयाख्यं प्राह सर्वेषामक्षयं ब्रह्मलोकदम् ॥३०

ब्रह्म ध्यान अर्थात् नितान्त एकान्त स्थान में एकाग्र मन से ब्रह्म का ध्यान करना सबसे उत्तम एवं श्रेष्ठ तीर्थ है। अपनी समस्त इन्द्रियों

पर पूर्ण नियन्त्रण कर लेना भी तीर्थ के समान है । इन्द्रियों का दमन करना परम तीर्थ है तथा अपनी भावनाओं की शुद्धि कर लेना सर के समान है ॥२२॥ ज्ञानरूपी ह्रद में और राग तथा द्वेष के मल का अपहरण करने वाले ध्यान रूपी जल में जो नित्य प्रति इस मानस तीर्थ में स्नान करता है वह मनुष्य परमगति को प्राप्त हो जाता है ॥ २३ ॥ यह तो तीर्थ है और यह तीर्थ स्थान नहीं है जो मनुष्य इस प्रकार से भेद के देखने वाले हैं उनको ही तीर्थों के गमन करने का विधान है और उनको ही तीर्थों का फल भी प्राप्त होता है जोकि ऊपर में बतलाया गया है । जो सभी को ब्रह्ममय ही मानता है उसकी दृष्टि तथा बुद्धि में अतीर्थ कुछ भी नहीं है ॥२४॥ इन तीर्थों में किये हुए स्नान–दान—श्राद्ध और पिंड सब अक्षय हो जाते हैं । सम्पूर्ण नदियाँ और सम्पूर्ण शैल देवादि से सेवित और तीर्थ स्वरूप हैं ॥ २५ ॥ श्री रङ्ग हरि का तीर्थ है । ताप्ती महानदी श्रेष्ठ है । सप्त गोदावर तीर्थ है और कोणागिरि परम तीर्थ है ॥२६॥ जहाँ पर महा लक्ष्मी देवी है वहाँ पर परमा प्रणीता नदी है । सह्याद्रि में देवदेदेश एक वीर हैं और पुरेश्वरी है ॥२७॥ गङ्गाद्वार में—कुशावर्त्त में–विन्ध्यक में और नील पर्वत में तथा कनखल तीर्थ में जो स्नान किया जाता है वह स्नान करने वाला इस संसार में पुनर्जन्म ग्रहण नहीं करता है ॥२८॥ सूतजी ने कहा—ये उपर्युक्त तीर्थ तथा अन्य तीर्थ जिनका उल्लेख यहाँ नहीं किया गया है, इनमें स्नानादि के द्वारा सभी कुछ प्राप्त हो जाता है । यह वृत्तान्त श्री हरि भगवान् से श्रवण करके ब्रह्माजी दक्षादि से संयुत व्यासजी से बोले–इन समस्त तीर्थों को कहकर फिर तीर्थों में परम तीर्थों में परम श्रेष्ठ गया नामक तीर्थ के विषय में कहा था जोकि सबमें अक्षय है और ब्रह्म लोक को प्रदान कराने वाला है ॥२९।३०॥

## ४५—गया माहात्म्य

सारात्सारतरं व्यास गयामाहात्म्यमुत्तमम् ।
प्रवक्ष्यामि समासेन भुक्तिमुक्तिप्रदं शृणु ॥१
गयासुरोऽभवत् पूर्वं वीर्य्यवान् परमः स च ।
तपस्तप्यन्महाघोरं सर्वभूतोपतापनम् ॥२

तत्तपस्तापिता देवास्तद्वधार्थं हरिं गताः ।
शरणं हरिरूचे तान्भवितव्यं शिवात्मभिः ॥३
पातितेऽस्य महादेहे तथेत्यूचुः सुरा हरिम् ।
कदाचिच्छिवपूजार्थं क्षीराब्धेः कमलानि च ॥४
आनीय कीटके देशे शयनं चाकरोब्दली ।
विष्णुमायाविमूढोऽसौ गदया विष्णुना हतः ॥५
अतो गदाधरो विष्णुर्गयायां मुक्तिदः स्थितः ।
तस्य देहो लिङ्गरूपी स्थितः शुद्धे पितामहः ॥६
जनार्दनश्च कालेशस्तथाऽन्यः प्रपितामहः ।
विष्णुराहाथ मर्यादां पुण्यक्षेत्रं भविष्यति ॥७

ब्रह्मा जी ने कहा—हे व्यास देव ! सारों में भी परम सार स्वरूप और अत्युत्तम गया तीर्थ का माहात्म्य है । हम उसे अब तुमको संक्षेप से बतलाते हैं । यह सांसारिक सम्पूर्ण सुखों के उपभोग और संसार में आवागमन के बन्धन से छुटकारा दोनों का प्रदान करने वाला है । इस का अब श्रवण करो ॥१॥ पहिले प्राचीन समय में गया नाम धारी एक परम पराक्रमी असुर हुआ था । उसने समस्त प्राणियों को उपताप देने वाला महान् घोर तप किया था ॥२॥ उसकी इस घोर तपश्चर्या के ताप से परम तापित देवगण उसके वध के लिये श्री हरि के शरण में गये थे । तब भगवान् हरि उन देवों से बोले कि इस महान् देह के पातित करने में शिव की आत्माओं को होना चाहिए देवों ने ऐसा होगा—यह श्रीहरि से कहा था । किसी समय में भगवान् शिव की पूजा के लिये क्षीर सागर से कमलों को लाकर कीकट देश में यह बलवान् शयन कर रहा था । विष्णु की माया से विमूढ़ हुआ यह गदा के द्वारा विष्णु से हत किया गया था ॥३।४।५॥ इससे गदाधर विष्णु मुक्ति देने वाले गया में स्थित हैं । उसका लिङ्ग रूपी देह स्थित है । शुद्ध में पितामह जनार्दन तथा अन्य प्रपितामह का लेश हैं । इसके अनन्तर विष्णु ने मर्यादा बतलाई थी कि महापुण्य क्षेत्र हो जायगा ॥६।७॥

यज्ञं श्राद्धं पिण्डदानं स्नानादि कुरुते नरः ।
स स्वर्गं ब्रह्मलोकञ्च गच्छेन्न नरकं नरः ॥८
गयातीर्थं पर ज्ञात्वा यागं चक्रे पितामहः ।
ब्राह्मणान्पूजयामास ऋत्विगर्थमुपागतान् ॥९
महानदीं रसवहां सृष्ट्वा वाप्यादिकं तथा ।
भक्ष्यभोज्यफलादींश्च कामधेनुं तथासृजत् ॥
पञ्चक्रोशं गयाक्षेत्र ब्राह्मणेभ्यो ददौ प्रभुः ॥१०
धर्मयागेषु लोभात्तु प्रतिगृह्य धनादिकम् ।
स्थिता विप्रास्तदा शप्ता गयायां ब्राह्मणास्ततः ॥११
माभूत्त्रैपुरुषी विद्या माभूत्त्रैपुरुष धनम् ।
युष्माकं स्याद्वारिवहा नदी पाषाणपर्वतः ॥१२
शप्तैस्तु प्रार्थितो ब्रह्माऽनुग्रह कृतवान् प्रभुः ।
लोकाः पुण्या गयायां हि श्राद्धिनो ब्रह्मलोकगाः ॥
युष्मान् वै पूजयिष्यन्ति तैरहं पूजितः सदा ॥१३
ब्रह्मज्ञान गयाश्राद्धं गोगृहे मरणं तथा ।
वासः पुंसां कुरुक्षेत्रे मुक्तिरेषा चतुर्विधा ॥१४

जो मनुष्य यहाँ पर यज्ञ—श्राद्ध—पिण्डदान और स्नान आदि किया करता है वह मनुष्य स्वर्ग और ब्रह्मलोक चला जाता है और फिर नरक में कभी नहीं जाया करता है ॥८॥ पितामह ने इस गया तीर्थ में स्नान करके याग किया था। जो ब्राह्मण ऋत्विक् के कार्य के लिये आये थे उन सबका पूजन किया था ॥९॥ रस का वहन करने वाली महानदी की रचना करके वापी आदि का सृजन किया था तथा भक्ष्य—भोज्य फलादि को एवं कामधेनु को सृजा था। प्रभु ने पाँच कोश के विस्तार वाला गया तीर्थ ब्राह्मणों को दे दिया था ॥ १० ॥ धर्म के भोगों में लालच से धनादि का प्रतिग्रह लेकर वहाँ स्थित रहा करते थे। तब से गया में विप्र शप्त हो गये हैं ॥ ११ ॥ उन विप्रों को ऐसा शाप था कि तीन पीढ़ियों तक विद्या नहीं होगी—और तीन पुरुषों तक लगातार धन-वैभव भी नहीं रहेगा। तुम्हारी यह जल का वहन करती रहने वाली नदी है और पाषाण पर्वत है। इस प्रकार से जब शाप दिया गया

तो उन शप्त विप्रों ने ब्रह्माजी से प्रार्थना की थी तब प्रभु ने उन पर अनुग्रह किया था कि परम पुण्यशाली लोग गया में श्राद्ध करने वाले होंगे और फिर वे ब्रह्म लोक में गमन करने वाले हो जायेंगे। उनके द्वारा मैं सदा पूजित होऊँगा और वे आप सबकी पूजा किया करेंगे ॥१२।१३॥ ब्रह्मज्ञान-गया में श्राद्ध-गो गृह में मरण तथा कुरुक्षेत्र में पुरुषों का निवास करना यह चार प्रकार की मुक्ति कही गई है ॥१४॥

समुद्राः सरितः सर्वा वापीकूपह्रदानि च।
स्नातुकामा गयातीर्थं व्यास यान्ति न संशयः ॥१५
असंस्कृता मृता ये च पशुचौरहताश्च ये।
सर्पदष्टा गयाश्राद्धान्मुक्ताः स्वर्गं व्रजन्ति ते ॥१७
गयायां पिंडदानेन यत्फलं लभते नरः।
न तच्छक्यं मया बक्तुं वर्षकोटिशतैरपि ॥१८

हे व्यास देव ! सब समुद्र-सभी नदियाँ और सभी वापी, कूप और ह्रद स्नान करने की इच्छा वाले गया तीर्थ में जाया करतेहैं—इसमें कुछ भी संशय नहीं है ॥१८॥ जो बिना ही संस्कार वाले मृत हो गये हैं या जो पशु तथा चोरों के द्वारा हत हुए हैं एवं जिनकी मृत्यु सर्प दंशन से हो गई वे सब गया के श्राद्ध से मुक्त होकर स्वर्ग लोक में जाते है। तात्पर्य यह है कि उक्त प्रकार की अपमृत्यु वाले पुरुष गया में किये गये श्राद्ध से ही विमुक्त हुआ करते हैं ॥१६।१७। गया में पिंड दान से जो फल मनुष्य प्राप्त किया करता है वह मैं भी सैकड़ों करोड़ वर्षों में भी नहीं बतला सकता हूँ अर्थात् मेरी इतनी शक्ति नहीं है कि मैं उसके महान् फलों का बयान कर सकूं ॥ ८॥

## ४६—गया में तीर्थ माहात्म्य

कीकटेषु गया पुण्या पुण्यं राजगृहं वनम्।
विषयश्चारणः पुण्यो नदीनाञ्चैव पुनः पुनः ॥१
मुण्डपृष्ठं तु पूर्वस्मिन्यपश्चिमे दक्षिणोत्तरे।
सार्द्धं क्रोशद्वयं मानं गयायां परिकीर्त्तिम् ॥२

पञ्चकोशं गयाक्षेत्रं क्रोशमेकं गयाशिरः।
तत्र पिण्डप्रदानेन पितृणां परमा गतिः॥
गयागमनमात्रेण पितृणामनृणो भवेत्।३
गयायां पितृरूपेण देवदेवो जनार्द्दनः।
तं दृष्ट्वा पुण्डरीकाक्षं मुच्यते वै ऋणत्रयात्॥४
रथमार्गं गयातीर्थे दृष्ट्वा रुद्रं पदाधिके।
कालेश्वरञ्च केदारं पितृणामनृणो भवेत्॥५
दृष्ट्वा पितामहं देवं सर्वपापैः प्रमुच्यते।
लोकं त्वनामयं याति दृष्ट्वा च प्रपितामहम्॥६
तथा गदाधरं देवं माधवं पुरुषोत्तमम्।
त प्रणम्य प्रयत्नेन न भूयो जायते: नरः॥७

ब्रह्माजी ने कहा—कीकटों में गया पुण्य स्थल है। राजगृह वन परम पुण्यस्वरूप है। नदियों में पुनः पुनः धारण विषय पुण्यमय है॥१॥ पूर्व पश्चिम में मृत्यु पृष्ठ है और दक्षिणोत्तर में ढाई कोश पर्यन्त गया का मान बताया गया है॥२॥ पांच कोश तक गया क्षेत्र है और एक कोश गया का शिर है। वहाँ पर पिंड प्रदान करने से पितरों की परम गति होती है। केवल गया में गमन करने ही से मनुष्य पितरों के ऋण से उऋण हो जया करता है॥३॥ गया में पितृ रूप से देवों के भी देव भगवान् जनार्दन स्थित हैं। पुण्डरीकाक्ष उसको देखकर ही कि गया में आगय है उसे तीनों ऋणों से मुक्त कर दिया करते हैं अथवा पुण्ड-रीकाक्ष का वहाँ दर्शन प्राप्त करते ही वह तीनों ऋणों से छुटकारा पा जाता है॥४॥ गया तीर्थ में रथ के मार्ग को और पदाधिक पर रुद्र को कालेश्वर और केदार को देखकर अर्थात् इन सबका दर्शन प्राप्त कर मनुष्य पितरों के ऋण से उरिण हो जाता है॥५॥ पितामह देव का दर्शन करके मानव समस्त प्रकार के पापों से छुटकारा प्राप्त कर लेता है। प्रपितामह का दर्शन कर निरामय लोक की प्राप्ति करता है॥६॥ तथा गदाधर देव-पुरुषों में उत्तम माधव को प्रयत्न पूर्वक प्रणाम करके मनुष्य फिर इस संसार में जन्म नहीं ग्रहण करता है॥७॥

मौनादित्यं महात्मानं कनकार्कं विशेषतः।
दृष्ट्वा मौनेन विप्रर्षे पितृणामनृणो भवेत् ॥८
ब्रह्माणं पूजयित्वा च ब्रह्मलोकमवाप्नुयात् ॥
गायत्रीं प्रातरुत्थाय यस्तु पश्यति मानवः ॥९
सन्ध्यां कृत्वा प्रयत्नेन सर्वदेवफलं लभेत् ।
सावित्रीञ्चैव मध्याह्ने दृष्ट्वा दानफलं लभेत् ॥१०
नगस्थमीश्वरं दृष्ट्वा पितृणामनृणो भवेत् ।
धर्मारण्य धर्ममीश दृष्ट्वा स्यादृणनाशनम् ॥११
देव गृध्रेश्वरं दृष्ट्वा को न मुच्येत बन्धनात् ।
धेनुं दृष्ट्वा धेनुवने ब्रह्मलोकं नयेत् पितृन् ॥१२
प्रभासेश प्रभासे च दृष्ट्वा याति परां गतिम् ।
कोटीश्वरं चाश्वमेध दृष्ट्वा स्यादृणनाशनम् ॥१३
स्वर्गद्वारेश्वरं दृष्ट्वा मुच्यते भवबन्धनात् ।
रामेश्वरं गदालोलं दृष्ट्वा स्वर्गमवाप्नुयात् ॥१४

गया में ब्राह्मण की अर्चना करके मनुष्य सीधा ब्रह्म लोक को चला जाता है ॥ ८ ॥ प्रातः काल में शय्या से उठकर जो मनुष्य गायत्री माता का दर्शन करता है और प्रयत्न पूर्वक सन्ध्या-वन्दन करता है वह समस्त देवों के समर्चाना का फल प्राप्त कर लिया करता है ॥९॥ मध्यान्ह में जो सावित्री देवी का दर्शन अर्थात् ध्यान करता है वह यज्ञ के फल को प्राप्त करता है और सायान्ह के समय में सरस्वती का दर्शन करता है वह महान् दान के फल को प्राप्त किया करता है ॥१०॥ नग पर संस्थित ईश्वर का दर्शन करके मनुष्य पितरों के ऋण से मुक्त हो जाता है। धर्मारण्य-धर्म और ईश का दर्शन करने से भी ऋण का नाश होजाता है ॥११॥ गृध्रेश्वर देव को देखकर कौन पुरुष है जो बन्धन से मुक्त नहीं होता है अर्थात् सभी बन्धन मुक्त अवश्य ही हो जाते हैं। धेनु वन में धेनुका दर्शन कर मनुष्य अपने पितृगण को ब्रह्मलोक में ले जाया करता है ॥ १२ ॥ प्रभास के स्वामी का दर्शन कर मनुष्य परागति को प्राप्त करता है । कोटीश्वर और अश्वमेध का दर्शन कर ऋण का

नाश कर दिया करता है ॥१३॥ स्वर्ग द्वार के ईश्वर का दर्शन करके मनुष्य भव बन्धन से मुक्त हो जाता है। रामेश्वर और गदा लोक का दर्शन प्राप्त कर मनुष्य स्वर्ग की प्राप्ति करता है ॥१४।

ब्रह्मेश्वर तथा दृष्ट्वा मुच्यते ब्रह्महत्यया।
मुंडपृष्ठे मह चंडीं दृष्ट्वा कामानवाप्नुयात् ॥१५
फल्ग्वीशं फल्गुचंडीञ्च गौरीं दृष्ट्वा च मङ्गलाम्।
गोमेकं गोपतिं देवं पितॄणामनृणो भवेत् ॥१६
अङ्गारेशञ्च सिद्धेशं गयादित्यं गजं तथा।
मार्कण्डेयेश्वरं दृष्ट्वा पितॄणामनृणो भवेत् ॥१७
फल्गुतीर्थे सरः स्नात्वा दृष्ट्वा देवं गदाधरम्।
एतेन किं न पर्य्याप्तं नृणां सुकृतिकारिणाम् ॥
ब्रह्मलोकं प्रयान्तीह पुरुषानेकविंशतिम् ॥१८
पृथिव्यां यानि तीर्थानि ये समुद्राः सरांसि च।
फल्गुतीर्थं गमिष्यन्ति वारमेकं दिनेदिने ॥१९
पृथिव्याश्च गया पुण्या गयायाञ्च गयाशिरः।
श्रेष्ठे यथा फल्गुतीर्थं तन्मुखञ्च सुरस्य हि ॥२०
उदाचि कनकानद्यो नाभितीर्थन्तु मध्यतः।
पुण्य ब्रह्मसदस्तीर्थं स्नानात्स्याद्ब्रह्मलोकदः ॥२१

तथा ब्रह्मेश्वर का दर्शन कर ब्रह्म हत्या से मुक्ति पा जाता है। मुण्डपृष्ठ पर महा चण्डी का दर्शन कर मनुष्य अपनी समस्त कामनाओं की पूर्त्ति करता है ॥१५॥ फल्गु के स्वामी और फल्गु की चंडी तथा मङ्गला गौरी—गोमेक—गोपति देव का दर्शन करके पितरों के ऋण से उरिण हो जाता है ॥१६॥ अङ्गारेश—सिद्धेश—गयादित्य—गज—मार्कंडेयेश्वर का दर्शन करने से मनुष्य पितृगण के ऋण से मुक्त हो जाया करता है ॥ १७ ॥ फल्गु नदी में सर-स्नान करके तथा गदाधरदेव का दर्शन करके इतने ही से क्या पर्याप्त नहीं होता ? जो मनुष्य सुकृत करने वाले हैं उनको इतने से ही सब

कुछ प्राप्त होता है । ये लोग अपने इक्कीस पूर्व पुरुषों ब्रह्म लोक में इस पुण्य फल से भेज दिया करते हैं ॥१८॥ इस मही मण्डल में जो तीर्थ हैं—जितने सागर और सरोवर हैं वे सभी प्रतिदिन एक फल्गु तीर्थ में जाया करते हैं ॥१९॥ भू-मण्डल में गया क्षेत्र परम पुण्यमय है और गया में भी गया का शिर परम श्रेष्ठ है तथा फल्गु तीर्थ और सुर का मुख अतीव उत्तम है ॥२०॥ उत्तर में कनका नदियाँ और मध्य में नाभि तीर्थ और ब्रह्म सब तीर्थ परम पुण्यमय हैं। इसमें स्नान करने से ब्रह्म लोक की प्राप्ति होती है ॥२१॥

कूपे पिंडादिकं कृत्वा पितृणामनृणो भवेत् ।
तथा क्षयवटे श्राद्धं ब्रह्मलोकं नयेत् पितृन् ॥२२
हंसतीर्थे नरः स्नात्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते ।
कोटितीर्थे गयालोके वैतरण्याञ्च गोमके ।
ब्रह्मलोकं नयेत् श्राद्धी पुषानेकविंशतिम् ॥२३
ब्रह्मतीर्थे रामतीर्थे आग्नेये सोमतीर्थके ।
श्राद्धी रामह्रदे ब्रह्मलोकं पितृकुलं नयेत् ॥२४
उत्तरे मानस श्राद्धो न भूयो जायते नरः ।
दक्षिणे मानसे श्राद्धी ब्रह्मलोकं पितृन् नयेत् ॥२५
भीष्मतर्पणकृत्तस्य कूटे तारयते पितृन् ।
गृध्रेश्वरे तथा श्राद्धो पितृणामनृणो भवेत् ॥२६
श्राद्धी च धेनुकारण्ये ब्रह्मलोकं पितृन्नयेत् ।
तिलधेनुप्रदः स्नात्वा दृष्ट्वा धेनु न संशयः ॥२७
ऐन्द्रेषु वा नरतीर्थेषु वासवे वैष्णवे तथा ।
महानद्यां कृतश्राद्धा ब्रह्मलोकं नयेत्पितृन् ॥२८

कूप पिण्ड आदि करके मनुष्य अपने पितृगण के ऋण से मुक्त हो जाता है । क्षय वट पर श्राद्ध करे तो वह अपने पितरों को ब्रह्म लोक में प्राप्त कर दिया करता है ।२२।हंसतीर्थ में मनुष्य स्नान करके सभी पापों से विमुक्ति पा जाता है । कोटि तीर्थ में—गया लोक में—वैतरणी में और गोमक में श्राद्ध करने वाला अपने इक्कीस पूर्वपुरुषों को ब्रह्मलोक प्राप्त करा

देता है ।।२३।। ब्रह्म तीर्थ में–राम तीर्थ में–आग्नेय में और सोमतीर्थ में तथा राम ह्रद में श्राद्ध करने वाला व्यक्ति अपने पितृकुल को ब्रह्म लोक में प्राप्त करा दिया करता ।।२४।। उत्तर मानस में श्राद्ध करने वाला मानव फिर इस लोक में जननी के जठर निवास की पीड़ा प्राप्त नहीं करता । दक्षिण मानस में श्राद्ध विधान को साङ्ग सम्पन्न करने वाला व्यक्ति अपने पितरों को ब्रह्मलोक में ले जाया करता है ।।२५।। कूट में भीष्म तर्पण करने वाला अपने पितरों का उद्धार कर देता है । गृपेश्वर में श्राद्ध करने वाला पितरों के ऋण से उऋण हो जाता है।।२६।। धेनुकारण्य में श्राद्ध कर्त्ता पितृगण को ब्रह्मलोक में पहुंचा देता है । तिल और धेनुका दान करने वाला धेनुका दर्शन करता है–इसमें कुछ भी संशय नहीं है ।।२७।। ऐन्द्र—नरतीर्थ बासव तथा वैष्णव में एवं महानदी में श्राद्ध करने वाला पितरों का ब्रह्मलोक में प्राप्त करा दिया करता हैं ।।२८।।

गायत्रे चैव सावित्रे तीर्थे सारस्वते तथा ।
स्नानसन्ध्यातर्पणकृत् श्राद्धी चैकोत्तरं शतम् ।।
पितृणां तु कुलं ब्रह्मलोकं नयति मानवः ।।२९
ब्रह्मयोनिं विनिर्गच्छेत्प्रयतः पितृमानसः ।
तर्पयित्वा पितृन् देवान्न विशेद्योनिसङ्कटे ।।३०
तर्पणे काकजंघायां पितृणां तृप्तिरक्षया ।
धर्मारण्ये मतङ्गस्य वाप्यां श्राद्धी दिवं व्रजेत् ।।३१
धर्मयूपे च कूपे च पितृणामनृणो भवेत् ।
प्रमाणं देवताः सन्तु लोकपालाश्च साक्षिणः ।।
मयाऽऽगत्य मतङ्गेऽस्मिन्पितृणां निष्कृतिः कृता ।।३२
रामतीर्थे नरः स्नात्वा श्राद्धं कृत्वा प्रभासके ।
शिलायां प्रेतभावाः स्युर्मुक्ता पितृगणाः किल ।।३३
श्राद्धकृच्च स्वपुष्टायां त्रिःसप्तकुलमुद्धरेत् ।
श्राद्धकृन्मुन्डपृष्ठादौ ब्रह्मलोकं नयेत्पितृन् ।।३४

गयायां न हि तत्स्थानं यत्र तीर्थं न विद्यते।
पञ्चकोशे गयाक्षेत्रे यत्र तत्र तु पिण्डदः ॥
अक्षयं फलमाप्नोति ब्रह्मलोकं नयेत् पितृन् ॥३५

गायत्र—सावित्र तथा सारस्वत तीर्थ में स्नान-संध्या और तर्पण करने वाले एवं श्राद्ध विधि को सम्पन्न करने वाला मानव एक सौ एक पितरों के कुल को ब्रह्मलोक की प्राप्ति करा देता है ॥२६॥ पितृ मानस अर्थात् अपने पितरों के समुद्धार करने के लिये मन लगाने वाला प्रयत्नशील पुरुष ब्रह्मयोनि का विनिर्गमन करता है। पितरों और देवों को तृप्त करके वह फिर योनि के सङ्कट में प्राप्त नहीं होता है ॥३०॥ अपने पितृगण की तृप्ति करने की रक्षा से काकजङ्घा में तर्पण करने पर तथा धर्मारण्य में एव मतङ्ग की वाणी में श्राद्ध करने वाला पुरुष दिवलोक की प्राप्ति करता है ॥३१॥ धर्म कूप और कूप में श्राद्ध करने वाला मनुष्य भी पितरों से उरिण हो जाता है। इसके प्रमाण स्वरूप देवगण हैं और इसके साक्षी लोकपाल होते हैं। मैंने यहाँ मतङ्ग में आकर अपने पितृगण की निष्कृति की है ॥३२॥ रामतीर्थ में स्नान करके मनुष्य प्रभासक में श्राद्ध करे तो शिला में प्रेत भाव को प्राप्त पितृगण मुक्त हो जाते हैं। स्वपुष्टा में श्राद्ध करने वाला व्यक्ति अपने इक्कीस कुलों का उद्धार कर देता है मुण्ड पृष्ठ में श्राद्ध करने वाला पुरुष पितरों को ब्रह्मलोक की प्राप्ति करा दिया करता है ॥३३।३४॥ गया में ऐसा कोई भी स्थान नहीं है जो तीर्थ स्वरूप वाला न हो। पाँच कोश वाले गया के क्षेत्र में जहाँ तहाँ पर पिण्डदान करने वाला पुरुष कभी क्षय को प्राप्त न होने वाला फल प्राप्त करता है और पितरों को ब्रह्मलोक में पहुंचा दिया करता है॥३५॥

जनार्दनस्य हस्ते तु पिण्डं दद्यात्स्वकं नरः।
एष पिण्डो मया दत्तस्तव हस्ते जनार्दन ॥३६
परलोक गते मोक्षमक्षय्यमुपतिष्ठताम्।
ब्रह्मलोकमवाप्नोति पितृभिः सह निश्चितम् ॥३७
गयायां धर्मपृष्ठे च सरसि ब्रह्मणस्तथा।
गयशीर्षेऽक्षयवटे पितृणां दत्तमक्षयम् ॥३८

धर्मारण्यं धर्मपृष्ठं धेनुकारण्यमेव च।
दृष्ट्वैतानि पितुश्चार्घ्यं वंशान्विंशतिमुद्धरेत् ॥३६
ब्रह्मारण्यं मयनद्याः पश्चिमे भाग उच्यते।
पूर्वो ब्रह्मसदो भागो नागाद्रिर्भरताश्रमः ॥४०
भरतस्याश्रमे श्राद्धी मतङ्गस्य पदे भवेत्।
गयाशीर्षाद्दक्षिणतो महानद्याश्च पश्चिमः ॥४१
तत्स्मृतश्चम्पकवनं तत्र पांडुशिलास्ति हि।
श्राद्धी तत्र तृतीयायां निश्चिरायाश्च मंडले।
महाह्रदे च कौशिक्यामक्षय फलमाप्नुयात्।४२

जनार्दन के हाथ में मनुष्य अपना पिंड देवे और प्रार्थना करे कि हे जनार्दन देव ! यह पिण्ड मैंने आपके हाथ में दिया है अब परलोक जाने पर मुझे आप अक्षय्य मोक्ष प्रदान करें। ऐसा करने वाला मानव अपने पितरों के सहित निश्चित रूप से ब्रह्मलोक की प्राप्ति किया करता है ॥३६।३७॥ गया में ब्राह्मण धर्म पृष्ठ पर सर में— गया के शीर्ष में—अक्षय वट में पितरों को पिंड देने वाला अक्षय पुण्य-फल को प्राप्त करता है ॥ ३८ ॥ धर्मारण्य-धर्म पृष्ठ और धेनुकारण्य इनका दर्शन करके पितरों को अर्घ्य देने वाला पुरुष अपने बीस वंशों का उद्धार करता है ॥३६॥ ब्रह्मारण्य मय नदी का पश्चिम भाग कहा जाता है और पूर्व ब्रह्मसद भाग है तथा नागाद्रि और भरताश्रम है ॥४०॥ भरत के आश्रम में श्राद्ध करने वाला मतङ्ग के पद में होता है। गया शीर्ष से दक्षिण में और महानदी के पश्चिम में वहाँ पर चम्पक बताया ा है। वहाँ पर पाँडु शिला है। वहाँ श्राद्ध करने वाला तृतीया में और निश्चिरा के मंडप में तथा महाह्रद में एवं कौशिकी में श्राद्ध कर्त्ता अक्षय फल का भागी हो है ४१।४ ॥

वैतरण्याश्चोत्तरतस्तृतीयाख्यो जलाशयः।
पदानि तत्र क्रौञ्चस्य श्राद्धी स्वर्गं नयेत्पितॄन् ॥४३
क्रौञ्चपादादुत्तरतो निश्चिराख्यो जलाशयः।

सकृत् गयाभिगमनं सकृत्पिडप्रपातनम् ।।
दुर्लभं पुनर्नित्यमस्मिन्नेव व्यवस्थिनः ।।४४।।
महानद्यामपः स्पृश्य तर्पयेत्पितृदेवताः ।
अक्षयान्प्राप्नुयाल्लोकान्कुलञ्चापि समुद्धरेत् ।।
सावित्रे पठ्यते सन्ध्या कृता स्याद्द्वादशाब्दिकी ।।४५
शुक्लकृष्णावुभौ पक्षौ गयायां यो वसेन्नरः ।
पुनात्यासप्तमञ्चैव कुलं नास्त्यत्र संशयः ।।४६
गयायां मुंडपृष्ठंच अरविन्दञ्च पर्वतम् ।
तृतीयं क्रौञ्चपादञ्च दृष्ट्वा पापैःप्रमुच्यते ।।४७
मकरे वर्तमाने च ग्रहणे चन्द्रसूर्य्ययोः ।
दुर्लभं त्रिषु लोकेषु गयायां पिंडपातनम् ।।४८।
महाह्रदे च कौशिक्यां मूलक्षेत्रे विशेषतः ।
गुहायां गृध्रकूटस्य श्राद्धं सप्त महाफलम् ।।४९

वैतरणी से उत्तर में तृतीयाख्य एक जलाशय है । वहाँ पर क्रौञ्च के पद हैं । वहाँ श्राद्ध करने वाला अपने पितरों को स्वर्ग प्राप्त करा दिया करता है ।। ४३ ।। कौञ्चपाद के उत्तर की ओर निश्चिर संज्ञा वाला एक जलाशय विद्यमान है । एक बार गया में गमन करना तथा एक बार पिंडों का प्रपातन करना ही इतना फल देने वाला है कि उस पुरुष को कुछ भी दुर्लभ नहीं रहता है और जो यहाँ नित्य ही ऐसा व्यवस्थित होकर करते हैं उनका तो कहना ही क्या है ।। ४४ ।। महानदी के जलों का स्पर्श करके जो पितृगण और देवर्षियों को तृप्त करता है वह अक्षय लोकों की प्राप्ति करता है और अपने कुल का भी उद्धार कर दिया करता है । सावित्र में पढ़ी हुई संन्ध्या द्वादशाब्दि की हुई होती है ।। ४५ ।। जो मनुष्य कृष्ण और शुक्ल दोनों ही मास के पक्षों में गया में निवास किया करता है वह सात कुलों को पवित्र कर देता है—इसमें तनिक भी संशय नहीं है ।। ४६ ।। गया मो मुन्ड पृष्ठ—अरविन्द पर्वत-तृतीय—क्रौञ्चपाद इनके दर्शन करके मानव समस्त पापों से प्रमुक्त हो जाता है।।४७।। मकर संक्रान्ति तथा चन्द्र एवं

सूर्य के ग्रहण के समय पर गयामें पिंडों का पातन करना तीनों लोकों में महान् दुर्लभ है ।।४८।। महाह्लद में-कौशिकी में और विशेषतया मूल क्षेत्र में-गृध्र कूट की गुहा में किया हुआ श्राद्ध सात महा फल वाला होता है ।।४९।।

यत्र माहेश्वरी धारा श्राद्धी तत्रानृणो भवेत् ।
पुण्यां विशालामासाद्य नदी त्रैलोक्यविश्रुताम् ।।
अग्निष्टोममवाप्नोति श्राद्धी प्रायाद्दिवं नरः ।५०
श्राद्धी सोमप स्नात्वादे वाजपेयफलं लभेत् ।
रविपादे पिंडदानात्पतितोद् धारणं भवेत्।। ५१
यो गयास्थो ददात्यन्नं पितरस्तेन पुत्रिणः ।
कांक्षते पितरः पुत्रान् नरकाद् भवभीरवः ।।५२
गयां यास्यति यः कश्चित्मोऽस्मान् सन्तारयिष्यति ।
गयाप्राप्तं सुतं दृष्ट्वा पितृणामुत्सवो भवेत् ।।५३
पद्भ्यामपि जलं स्पृष्ट्वा अस्मभ्यं किल दास्यति ।
आत्मजो वा तथान्यो वा गयाकूपे यदा तदा ।।५४
यन्नाम्ना पातयेत् पिण्डं तं नयेद् ब्रह्म शाश्वतम् ।
पुण्डरीकं विष्णुलोकं प्राप्नुयात्कोटितीर्थगः ।।५५
या सा वैतरणी नाम त्रिषु लोकेषु विश्रुता ।
साऽवतीर्णा गयाक्षेत्रे पितृणां तारणाय हि। ५६

जहाँ पर माहेश्वरी धारा है वहाँ श्राद्ध करने वाला उरिण हो जाया करता है। परम पुण्यमयी और त्रैलोक्य में परम प्रसिद्ध विशाला नदी को प्राप्त करके श्राद्ध करने वाला मनुष्य अग्निष्टोम याग का फल प्राप्त करता है और फिर वह दिवलोक को चला जाता है ।।५०।। सोमपद में स्नान करके श्राद्ध के विधान को साङ्ग सम्पन्न करने वाला पुरुष वाजपेय यज्ञ का फल पा जाता है । रविपाद में पिंडों के प्रदान करने से पतितों का उद्धार होता है ।।५१।। जो गया में स्थित होकर अन्न का दान करता है उसी पुत्र से पितृगण पुत्र वाले होते हैं। पितर लोग नरक से भयभीत होते हुये ऐसे पुत्रोंकी इच्छा किया करतेहैं।।५२।। पितरगण सोचा करतेहैं कि हमारे पुत्रादि में से जो कोईभी

कभी गया जायगा तो वह हमारा उद्धार कर देगा। गया में प्राप्त हुए अपने पुत्रादि को देखकर पितृगण को बड़ी प्रसन्नता होती है और वे एक तरह का उत्सव-सा मनाते हैं ॥५३॥ पैरों से भी जल का स्पर्श करसे वह हमारे लिए देगा वह आत्मज हो तथा अन्य कोई हो जब गया के कूप में पिण्डों का पातन करेगा उसी समय में उसको शाश्वत ब्रह्म को प्राप्त करा देता है। कोटितीर्थ में गमन करने वाला पुण्डरीक विष्णु-लोक में प्राप्त होता है ॥५४।५५॥ जो वैतरणी नदी है वह तीनों लोकों में प्रसिद्ध है। वह गया के क्षेत्र में पितरों के तारने के लिये अवतीर्ण हुई है ॥५६॥

श्राद्धदः पिण्डदस्तत्र गोप्रदानं करोति यः।
एकविंशतिवशान् स तारयेन्नात्र संशयः ॥५७
यदि पुत्रो गयां गच्छेत्कदाचित् कालपर्य्यये।
तानेव भोजयेद्विप्रान् ब्रह्मणा ये प्रकल्पिताः ॥५८
तेषां ब्रह्मसदः स्थानं विप्रा ब्रह्मप्रकल्पिताः।
ब्रह्मप्रकल्पितं स्थानं विप्रा ब्रह्म प्रकल्पिताः।
पूजितैः पूजिताः सर्वे पितृभिः सह देवताः ॥५९
तर्पयेत्तु गयाविप्रान् हव्यकव्यैर्विधानतः।
स्थानं देहपरित्यागे गयायान्तु विधीयते ॥६०
यः करोति वृषोत्सर्गं गयाक्षेत्रे ह्यनुत्तमे।
अग्निष्टोमशतं पुण्यं लभते नात्र संशयः ॥६१
आत्मनोऽपि महाबुद्धिर्गयायां तु तिलैर्विना।
पिण्डनिर्वपनं कुर्य्यादन्येषामपि मानवः ॥६२
यावन्तो ज्ञातयः पित्र्या बान्धवाः सुहृदस्तया।
तेभ्यो व्यास गयाभूमौ पिंडो देयो विधानतः ॥६३

यहाँ पर श्राद्ध के देने वाला—पिंडदान करने वाला और जो गौ का दान किया करता है वह अपने पूर्वजों की इक्कीस पीढ़ियोंका उद्धार कर दिया करताहै-इसमें कुछभी संशय नहीहै॥५७॥यदिपुत्र किसीभी समय में कालके विपर्य होनेपर गया तीर्थमें जावे तो उन्हीं विप्रोंको भोजन कराना

चाहिए जो ब्रह्म के द्वारा प्रकल्पित हुए हैं ।।५८।। जो विप्र ब्रह्म प्रकल्पित हैं उनका ब्रह्म सद्स्थान है । ब्रह्म प्रकल्पित स्थान है और विप्र भी ब्रह्म प्रकल्पित हैं । पूजित पितृगणों के साथ समस्त देवगण पूजित किये गये हैं ।।५९।। गया वासी बिप्रों को विधि-विधान से हव्य-कव्यों के द्वारा तृप्त करना चाहिए गया में देह परित्याग करने में स्थान किया जाता है ।।६०।। परमोत्तम गया क्षेत्र में जो वृष का उत्सर्ग करता है वह अग्निष्टोम के फल को प्राप्त करता है इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं है ।।६१।। महान् बुद्धिमान पुरुष को अपना भी तिलों के बिना गया में पिंडों का निर्वपन करे और मनुष्य औरों का भी करे ।।६२।। जितने भी ज्ञाति वाले बान्धव और सुहृदगण पितर हैं हे व्यासदेव ! उन सबके लिये विधान के साथ गया की भूमिमें पिंड देना चाहिए।।६३।।

रामतीर्थे नरः स्नात्वा गोशतस्याप्नुयात्फलम् ।
मतङ्गवाप्यां स्नात्वा च गोसहस्रफलं लभेत् ।।६४
निश्चिरासङ्गमे स्नात्वा ब्रह्मलोकं नयेत् पितृन् ।
वशिष्ठस्याश्रमे स्नात्वा वाजपेयञ्च विन्दति ।।
महाकोश्यां समावासादश्वमेधफलं लभेत् ।।६५
पितामहस्य सरसः प्रसृता लोकपावनी ।
समीपे त्वग्निधारेति विश्रुता कपिला हि सा ।।
अग्निष्टोमफलं श्राद्धी स्नात्वाऽत्र कृतकृत्यता ।।६६
श्राद्धी कुमारधारायामश्वमेधफलं लभेत् ।
कुमारमभिगम्याथ महामुक्तिमवाप्नुयात् ।।६७
सोमकुण्डे नरः स्नात्वा सोमलोकञ्च गच्छति ।
संवर्त्तस्य नरो वाप्यां सुभगः स्यात्तु पिंडदः ।।६८
धौतपापो नरो याति प्रेतकुण्डे च पिंडदः ।
देवनद्यां लेहिहाने मथने जनुगर्त्तके ।।६९
एवमादिषु तीर्थेषु पिंडदस्तारयेत् पितृन् ।
नत्वा देवं वसिष्ठेशं प्रभूतमृणसंक्षयम् ।।७०

रामतीर्थ में स्नान करने से मनुष्य सौ गौओं का दान का फल प्राप्त करता है। मातङ्ग वापी में स्नान करने से एक सहस्र गौ के दान का फल मिलता है ।।६४।। निश्चिरा के सङ्गम में स्नान से पितरों को ब्रह्मलोक प्राप्त करा दिया करता है। वसिष्ठ के आश्रम में स्नान करके वाजपेय यज्ञ का फल प्राप्त होता है और महाकोशी में समावास से अश्वमेध यज्ञ का फल मिला करता है ।।६५।। पितामह केसर से लोक पावनी परम प्रसिद्ध है समीप में ही अग्निधारा विश्रुत है वह कपिला है। यहाँ पर स्नान करके श्राद्ध करने वाला पुरुष अग्निष्टोम के पुण्य फल का लाभ किया करता है और उसे कृत-कृत्यता हो जाती है ।।६६।। कुमार धारा में श्राद्ध करने वाला मानव अश्वमेध के फल को प्राप्त करता है। इसके अनन्तर कुमार को प्राप्त कर महा मुक्ति का लाभ करता है ।।६७।। सोम कुण्ड में स्नान कर मनुष्य सोम ( चन्द्र ) के लोक की प्राप्ति कर लेता है। संवर्त्त की वापी में पिंडदान करने वाला परम सुभग हो जाता है ।।६८।। प्रेत कुण्ड में पिंड वपन करने वाला मनुष्य धौत पाप अर्थात् समस्त पापों को धो लेने वाला हो जाता है। देव नदी में—लेलिहान में—जानुगर्त्तक मथन में एवमादि तीर्थों में पिंडों का दान करने वाला मनुष्य अपने पितृगणों का उद्धार कर दिया करता है। वसिष्ठेशदेव को नमस्कार करके प्रभूत ऋण का संक्षय कर लेता है ।।६९।७०।।

## ४७—गया में तीर्थ कर्तव्य

उद्यतस्तु गयां गन्तुं श्राद्धं कृत्वा विधानतः ।
विधाय कापटं वेश ग्रामस्यापि प्रदक्षिणम् ।।१
ततो ग्रामान्तरं गत्वा श्राद्धशेषस्य भोजनम् ।
कृत्वा प्रदक्षिणां गच्छेत्प्रतिग्रहविवर्जितः ।।२
गृहाच्चलितमात्रस्य गयाया गमनं प्रति ।
स्वर्गारोहणसोपानं पितृणाँ तु पदे पदे ।।
मुण्डनञ्चोपवासश्च सर्वतीर्थेष्वय विधिः ।।३

वर्जयित्वा कुरुक्षेत्रं विशालां विरजां गयाम् ।
दिवा च सर्वदा रात्रौ गयायां श्राद्धकृद्भवेत् ॥४
वाराणस्यां कृतं श्राद्धं तीर्थे शोणनदे तथा ।
पुनः पुनर्महानद्यां श्राद्धी स्वर्गं पितृन्नयेत् ॥५
उत्तरं मानसं गत्वा सिद्धिं प्राप्नोत्यनुत्तमाम् ।
तस्मिन्निवर्त्तयेद् श्राद्धं स्नानञ्चैव निवर्त्तयेत् ॥
कामान्स लभते दिव्यान्मोक्षोपायञ्च सर्वशः ॥६
दक्षिणं मानस गत्वा मौनी पिण्डादि कारयेत् ।
ऋणत्रयापाकरणं लभेद्दक्षिणमानसे ॥७

ब्रह्माजी ने कहा-गया को जाने के लिये उद्यत पुरुष पहिले विधान से श्राद्ध करे और फिर कापट वेश करके ग्राम की भी प्रदक्षिणा करे ॥१॥ इसके अनन्तर अन्य ग्राम में जाकर श्राद्ध से शेष का भोजन करे और फिर प्रदक्षिणा करके प्रतिग्रह से रहित होता हुआ आगे जाना चाहिये ॥२॥ गृह से चलने वाले के जो कि गया के प्रति गमन करता हैं, पितर लोग एक-एक पद ( कदम ) पर स्वर्ग के समारोहण करने के सोपान (सीढ़ी) पर ऊपर चढ़ा करते हैं । गया क्षेत्र को जाने वाले का मुण्डन और उपवास समस्त मार्ग में आने वाले तीर्थों में होना चाहिए क्योंकि यही शास्त्रीय विधान है ॥३॥ कुरुक्षेत्र और विशाला विरजा गया को छोड़ कर सर्वदा दिन में और गया में रात्रि में श्राद्ध करने वाला होवे ॥४॥ वाराणसी में तथा शोणनद में किया हुआ श्राद्ध तथा महानदी में पुनः पुनः श्राद्ध करने वाला अपने पितृगण को स्वर्ग में प्राप्त करा देता है ॥५॥ उत्तर मानस में जाकर परमोत्तम सिद्धि को प्राप्त करता है । उसमें ही श्राद्ध का निर्वर्त्तन करे और उसी में स्नान-क्रिया को पूर्ण करना चाहिये । ऐसा पुरुष अपनी परम दिव्य कामनाओं को प्राप्त करता है और सभी मोक्ष के उपाय का भी लाभ करता है ॥६॥ दक्षिण मानस में पहुँच कर मौन धारण कर पिण्डदान आदि करे- करावे । दक्षिण मानस में जाकर यह करने से तीनों प्रकार के ऋणों का अपाकरण करता है ॥७॥

सिद्धानां प्रीतिजननैः पापानाञ्च भयङ्करैः ।
लेलिहानैर्महाघोरैरक्षतैः पन्नगोत्तमैः ॥८
नाम्ना कनखलं तीर्थं त्रिषु लोकेषु विश्रुतम् ।
उदीच्यां मुण्डपृष्ठस्य देवर्षिगणसेवितम् ॥९
तत्र स्नात्वा दिवं याति श्राद्धं दत्तमथाक्षयम् ।
सूर्यं नत्वा त्विदं कुर्य्यात्कृतपिण्डादिसत्क्रियः ॥१०
कव्यवाहास्तथा सोमो यमश्चैवार्य्यमा तथा ।
अग्निष्वात्ता बर्हिषदः सोमपाः पितृदेवताः ॥
आगच्छन्तु महाभागा युष्माभी रक्षितास्त्विह ॥११
मदीयाः पितरो ये च कुले जाताः सनाभयः ।
तेषां पिण्डप्रदाताहमागतोऽस्मि गयामिह ॥१२
कृतपिण्डः फल्गुतीर्थे पश्येद्देवं पितामहम् ।
गदाधरं ततः पश्येत्पितॄणामनृणो भवेत् ॥१३
फल्गुतीर्थे नरः स्नात्वा दृष्ट्वा देवं गदाधरम् ।
आत्मानं तारयेत्सद्यो दशपूर्वान्दशापरान् ॥१४

सिद्धों की प्रीति को उत्पन्न करने वाले और पापों को भयकर—लेलिहान—महान् घोर-अक्षत पन्नगों में उत्तमों से युक्त कनखल नाम वाला तीर्थ तीनों लोकों में प्रसिद्ध है । उदीची में देव-ऋषिगणों के द्वारा सेव्यमान मुण्ड पृष्ठ का तीर्थ है ॥ ८।९ ॥ वहाँ पर स्नान करके मनुष्य दिवलोक को चला जाता है और दिया हुआ श्राद्ध अक्षय होता है । सूर्य को नमस्कार करके यह करना चाहिये पिंडादि की सत्क्रिया करने वाला यह प्रार्थना करे कि—कव्यवाह—सोम—यम तथा अर्यमा अग्निष्वात्त—वर्हिषद-सोमप पितृ देवता समस्त महा भाग यहाँ आवें और आप लोग यहाँ की रक्षा करें ॥१०।११॥ मेरे जो पितरगण हैं और जो मेरे कुल में सनाभि समुत्पन्न हैं उन सबके लिये पिंड प्रदान करने वाला मैं यहाँ इस गया क्षेत्रमें आगयाहूँ ॥१२॥ इस प्रकारसे पिंडों का प्रदान करने वाला फल्गु तीर्थ में पितामह का दर्शन करे इसके अनन्तर गदाधर का दर्शन करना चाहिए । ऐसा करने वाला मानव

अपने पितरों के ऋण से छुटकारा पा जाता है ॥१३॥ फल्गु तीर्थ में मनुष्य स्नान करके गदाधर देव का दर्शन करे तो तुरन्त ही अपने आपका और दश पहिले तथा दश आगे आने वाले कुलों का उद्धार कर देता है ॥१४॥

प्रथमे हि विधिः प्रोक्तो द्वितीयदिवसे व्रजेत् ।
धर्मारण्यं मतङ्गस्य वाप्यां पिंडादिकृतद्भवेत् ॥१५
धर्मारण्यं समासाद्य वाजपेयफलं लभेत् ।
राजसूयाश्वमेधाभ्यां फलं स्याद् ब्रह्मतीर्थके ॥१६
श्राद्धं पिंडोदकं कार्य्यं मध्ये वै यूपयूपयोः ।
कूपोदकेन तत्कार्य्यं पितृणां दत्तमक्षयम् ॥१७
तृतीयेऽहि्न ब्रह्मसदो गत्वा स्नात्वाऽथ तर्पणम् ।
कृत्वा श्राद्धादिकं पिंडं मध्ये वै यूपकूपयोः ॥१८
गोप्रचारसमीपस्था आब्रह्म ब्रह्मकल्पिताः ।
तेषां सेवनमात्रेण पितरो मोक्षगामिनः ।
यूपं प्रदक्षिणीकृत्य वाजपेयंफल लभेत् ॥१६
फल्गुतीर्थे चतुर्थेऽह्नि स्नात्वा देवादितर्पणम् ।
कृत्वा श्राद्ध गयाशीर्षे देवरुद्रपदादिषु ॥२०
पिण्डान्देहि मुखे व्यास पञ्चाग्नौ च पदत्रये ।
सूर्य्येन्दुकार्त्तिकेयेषु कृतं श्राद्धं तथाऽक्षयम् ॥
श्राद्धं तु नवदैवत्य कुर्य्याद् द्वादशदैवतम् ॥२१

प्रथम दिवस की विधि बतलादी गई है अब दूसरे दिन में गमन करे। धर्मारण्य और मतङ्ग की वापी में पिंडों का प्रदान करने वाला होवे ॥१५॥ धर्मारण्य को प्राप्त कर वाजपेय यज्ञ का फल प्राप्त करता है । ब्रह्मतीर्थ में पिंडदान एवं स्नानादि करने से राजसूय और अश्वमेध दोनों यज्ञों के फल की प्राप्ति किया करता है ॥१६॥ कूप यूप के मध्य में श्राद्ध एवं पिंडोदक कार्य करना चाहिए। कूपोदक से यह सब करना चाहिए। इससे पितरों को दिया हुआ अक्षय होता है ॥१७॥ अब तीसरे दिन ब्रह्मसद में जाकर स्नान करे तथा तर्पण करे। यूप और कूप के मध्य में पिंड और श्राद्धादि करके गो प्रचार

के समीप में स्थित आब्रह्म ब्रह्म कल्पित हैं उनके सेवन मात्र से ही समस्त पितरगण मोक्षगामी हो जाते हैं । यूप की प्रदक्षिणा करके वाजपेय यज्ञ का फल प्राप्त करते हैं ॥१८।१९॥ तीसरे दिन के इस उपर्युक्त कृत्य को समाप्त करके अब चतुर्थ दिन आरम्भ होता है । इस चौथे दिन में फल्गु तीर्थ में स्नान करके और देवादि का तर्पण करके फिर गया शीर्ष में देव रुद्र पदादि में श्राद्ध करे। हे व्यास देव ! मुख में–पञ्चाग्नि में और पद त्रय में पिंडों को देवे सूर्य चन्द्र और कार्त्तिकेय में किया हुआ श्राद्ध अक्षय होता है। यह श्राद्ध नव दैवत्य तथा द्वादश दैवत करना चाहिये ॥२०।२१॥

अन्वष्टकासु वृद्धौ च गयायां मृतवासरे ।
अत्र मातुः पृथक्श्राद्धमन्यत्र पतिना सह ॥२२
स्नात्वा दशाश्वमेधे तु दृष्ट्वा देवं पितामहम् ।
रुद्रपादं नरः स्पृष्ट्वा न चेहावर्त्तते पुनः ॥२३
त्रिवित्तपूर्णां पृथिवीं दत्वा यत्फलमवाप्नुयात् ।
स तत्फलमवाप्नोति कृत्वा श्राद्धं गयाशिरे ॥२४
शमीपत्र प्रमाणेन पिंडं दद्याद् गयाशिरे ।
पितरो यान्ति देवत्वं नात्र कार्या विचारणा ॥२५
मुंडपृष्ठे पदं न्यस्तं महादेवेन धीमता ।
अल्पेन तपसा तत्र महापुण्यमवाप्नुयात् ॥२६
गयाशीर्षे तु यः पिंडान्नाम्ना येषां तु निर्वपेत् ।
नरकस्था दिवं यान्ति स्वर्गस्था मोक्षमाप्नुयुः ॥२७
पञ्चमेऽह्नि गदालोले स्नात्वा वटतले ततः ।
पिंडं दद्यात्पितॄणाञ्च सकलं तारयेत्कुलम् ॥२८

अनवष्टका में-वृद्धि में—गया में-मृत वासर के समय में यहाँ पर माता का पृथक् श्राद्ध करे और अन्य स्थल में पति के साथ ही करे ॥२२॥ दशाश्वमेध में स्नान करके तथा पितामह देव का दर्शन करे । मनुष्य रुद्रपाद का स्पर्श करके फिर संसार में दुबारा जन्म ग्रहण नहीं करता है ॥२३॥ तीन वित्तों से पूर्ण पृथ्वी का दान करके जो फल प्राप्त होता है उसे गया शिर में

श्राद्ध करके मनुष्य प्राप्त कर लेता है ॥२४॥ गया शिर में शमी के पत्र के प्रमाण वाला पिंड देना चाहिए । इससे पितरगण देवत्व को प्राप्त हो जाया करते हैं—इसमें कुछ भी विचार नहीं करना चाहिए ॥२५॥ मुण्ड पृष्ठ में धीमान् महादेव ने पद व्यस्त किया है । वहाँ पर अल्प तप से ही महान् पुण्य की प्राप्ति होती है ॥ २६ ॥ गया शीर्ष में जो पिंड नाम के द्वारा जिनको निर्वपन करता है उसके पितर जो नरक में स्थित हों वे दिवलोक को चले जाते हैं और जो स्वर्गवास करने वाले हैं वे मोक्ष की प्राप्ति कर लिया करते हैं ॥ २७ ॥ अब पाँचवाँ दिन का कृत्य बतलाया जाता है । पाँचवे दिन में गदालोल में स्नान करे और फिर बट के नीचे पितरों को पिंडदान करना चाहिए । ऐसा करने से मनुष्य अपने समस्त कुल को तार दिया करता है ॥२८॥

वटमूलं समासाद्य शाकेनोष्णोदकेन च ।
एकस्मन्भोजिते विप्रे कोटिर्भवति भोजिता ॥२९
कृते श्राद्धेऽक्षयवटे दृष्ट्वा च प्रपितामहम् ।
अक्षयाल्लभते लोकान्कुलानामुद्धरेच्छतम् ॥३०
एष्टव्या बहवः पुत्रा यद्येकोऽपि गयां व्रजेत् ।
यजेद्वा अश्वमेधेन नील वा वृषमुत्सृजेत् ॥३१
प्रेतः कश्चित्समुद्दिश्य वणिजं कश्चिदब्रवीत् ।
मम नाम्ना गयाशीर्षे पिण्डनिर्वपनं कुरु ॥
प्रेतभावाद्विमुक्तः स्यात्स्वर्गदो दातुरेव च ॥३२
श्रुत्वा वणिग्गयाशीर्षे प्रेतराजाय पिण्डकम् ।
प्रददावनुजैः सार्द्धं स्वपितृभ्यस्ततो ददौ ॥३३
सर्वे मुक्ता विशालोऽपि सपुत्रोऽभूच्च पिण्डदः ।
विशालायां विशालोऽभूद्राजपुत्रोऽब्रवीद् द्विजान् ॥३४
कथं पुत्रादयः स्युर्मे विप्राश्चोचुर्विशालकम् ।
गयायां पिण्डदानेन तव सर्वं भविष्यति ॥
विशालोऽयं गयाशीर्षे पिण्डदोऽभूच्च पुत्रवान् ॥३५

कुन्दगोक्षीरधवलो हरिर्ध्येयो मुमुक्षुभिः ।
विशालेन सुसौम्येन शङ्खेन च समन्वितः ॥४
सहस्रादित्यतुल्येन ज्वालामालोग्ररूपिणा ।
चक्रेण चान्वितः शान्तो गदाहस्तः शुभाननः ॥५
किरीटेन महार्हेण रत्नप्रज्वलितेन च ।
सायुधः सर्वगो देवः सरोरूहधरस्तथा ॥६
वनमालाधरः शुभ्रः समांसो हेमभूषणः ।
सुवस्त्रः शुद्धदेहश्च सुकर्णः पद्मसंस्थितः ॥७

श्री रुद्र ने कहा–हे शङ्ख चक्र और गदा के धारण करने वाले ! आप भगवान् विष्णुके ध्यान करने की विधिपुनः बतलाइये जिनकेविज्ञान मात्र से ही मनुष्य कृतकृत्य हो जाया करताहै ॥१॥ श्रीहरिने कहा–अबमैं हरि के ध्यान को तुम्हें बतलाता हूँ जो ध्यान इस माया तन्त्रका विमर्दन करने वाला है । हे हर ! वह हरि का ध्यान मूर्त्त ध्यान एवं अमूर्त्त ध्यान इन भेदोंसे दो प्रकार का होता है ॥२॥ हेरुद्र ! अमूर्त्त ध्यान होता है वह तो मैंने अभी तुमको बतलाहीदिया है । अब मैं भगवान् हरिके मूर्त्त ध्यानको बतलाता हूँ । उसका श्रवण करो । करोड़ों सूर्योंके समान प्रकाश वाले–जिष्णु और हरि भ्राजिष्णु होतेहैं।३। कुन्दनके पुष्प और गायकेसमान दुग्ध के धवल वर्ण वाले हरिका ध्यान मुक्ति की इच्छा करने वालों को करना चाहिए । हरि का स्वरूप विशाल एवं परम सौम्य शङ्खसे समिन्वित है॥४॥ भगवान् हरि सहस्रों सूर्योंके तुल्य ज्वालाओंकी मालाओंसे उग्र रूप वाले चक्रसे समन्वित हैं । हरि का स्वरूप परमशान्त है । उनका आनन परम शुभ है और गदा हाथों में धारण किये हुए हैं ॥५॥ रत्नों की आभा से अतीव जाज्वल्यमान महान् कीमती किरीट से सुशोभित हैं भगवान् हरिका स्वरूप आयुधोंसे युक्तसर्वत्र गमनशील और कमलके धारणकरने वालाहै ॥६॥ वनमाला धारीशुभ्र समान अंसों से युक्त और सुवर्ण के भूषणों से शोभित श्रीहरि हैं । पद्मासन पर विराजमान परम सुन्दर वस्त्रोंको धारण किये हुए-शुद्ध देह वाले और सुन्दर कानों वाला श्रीहरि का स्वरूप है।७

हिरण्मयशरीरश्च चारुहारी शुभाङ्गदः ।
केयूरेण समायुक्तो वनमालासमन्वितः ॥८
श्रीवत्सकौस्तुभयुतो लक्ष्मीवन्द्येक्षणान्वितः ।
अणिमादिगुणैर्युक्तः सृष्टिसंहारकारकः ॥९
मुनिध्येयोऽसुरध्येयो देवध्येयोऽतिसुन्दरः ।
ब्रह्मादिस्तम्बपर्य्यन्तभूतजातहृदि स्थितः ॥१०
सनातनोऽव्ययो मेध्यः सर्वानुग्रहकृत्प्रभुः ।
नारायणो महादेवः स्फुरन्मकरकुण्डलः ॥११
सन्तापनाशनोऽभ्यर्च्यो मङ्गल्यो दुष्टनाशनः ।
सर्वात्मा सर्वरूपश्च सर्वगो ग्रहनाशनः ॥१२
चार्वङ्गुरीयसंयुक्तः सुदीप्तनख एव च ।
शरण्यः सुखकारी च सौम्यरूपो महेश्वरः ॥१३
सर्वालंकारसंयुक्तश्चारुचन्दनचर्चितः ।
सर्वदेवससमायुक्तः सर्वदेवप्रियंकरः ॥१४

श्री हरि का सम्पूर्ण शरीर हिरण्यमय है—सुन्दर हार के धारण करने वाले शुभ अङ्गदों के पहिनने वाले हैं। आप केयूर से समायुक्त और वनमाला से सुभूषित हैं ॥८॥ श्रीवत्स एवं कौस्तुभ मणि से युक्त हैं तथा महा लक्ष्मी के वन्दना करने के योग्य नेत्रों से समन्वित हैं अर्थात् लक्ष्मी के द्वारा दर्शनीय हैं। अणिमा महिमा आदि गुणों से युक्त तथा सृष्टि के संहार करने वाले हैं ॥९॥ भगवान् श्री हरि का मूर्त्त स्वरूप महा मुनियों के द्वारा ध्यान करने के योग्य है-असुरों के द्वारा भी ध्यान करने के योग्य हैं और देवों के द्वारा भी ध्येय है । भगवान का स्वरूप अतीव सुन्दर है और ब्रह्मा से आदि लेकर स्तवन पर्यन्त भूतमात्र के हृदय में विराजमान रहने वाले हैं ॥१०॥ वे सब पर अनुग्रह करने वाले प्रभु हैं—परम पवित्र एवं सनातन अर्थात् सदा सदर्वा से चले आये सनातन अव्यय है । नारायण महान् देव और दीप्तिमान मकर के तुल्य कुण्डलों वाले हैं॥११॥श्री हरि का मूर्त्तस्वरूप सन्तापोंका नाश करने वाला है अर्थात् उनके स्वरूप के ध्यान मात्र से ही सब प्रकार

करते हैं। अभ्यर्चना करने के योग्य हैं। परम मंगल प्रदान करने वाला तथा दुष्टों का नाश करने वाला उनका स्वरूप होता है। सबकी आत्मा अर्थात् सब में अन्तर्यामी रूप से विराजमान-सबमें गमनशील-सर्व स्वरूप और उनका मूर्त रूप ग्रहों को नष्ट करने वाला है ॥१२॥ भगवान् श्री हरि अपने हाथों की अँगुलियों में अतीव सुन्दर अँगूठियाँ धारण की हुई हैं—उनके नख सुदीप्ति से समन्वित हैं-शरणागति में प्राप्त होने वाले की रक्षा करने वाले-सुख करने वाले- सौम्य स्वरूप से युक्त और महान् ईश्वर हैं॥ १३ ॥ समस्त प्रकार के सुन्दर अलङ्कारों से भूषित-चारु चन्दन से चर्चित-सम्पूर्ण देवों से समायुक्त और सब देवों के प्रिय करने वाले हैं ॥१४॥

सर्वलोकहितैषी च सर्वेशः सर्वभावनः।
आदित्यमण्डले संस्थो ह्यग्निस्थो वारिसंस्थितः ॥१५
वासुदेवो जगद्धाता ध्येयो विष्णुर्मुमुक्षिभिः।
वासुदेवोऽहमस्मीति आत्मा ध्येयो हरिर्हरिः ॥१६
ध्यायन्त्येवञ्च ये बिष्णुं ते यान्ति परमां गतिम्।
याज्ञवल्क्यः पुरा ह्येवं ध्यात्वा विष्णुं सुरेश्वरम् ॥
धर्मोपदेशकर्त्तृत्वं संप्राप्यागात्परं पदम् ॥१७
तस्मात्त्वमपि देवेश विष्णुं चिन्तय शंकर।
विष्णुध्यानं पठेद्यस्तु प्राप्नोति परमां गतिम् ॥१८

सब लोकोंके हित सम्पादन करने वाले-सभीके स्वामी-सबके भावन (प्रिय)सूर्यमंडलमें संस्थित अग्निमें स्थित और जलमें विराजमानहैं॥१५॥ वासुदेव प्रभु सम्पूर्ण जगत् का ध्यान रखने वाले—सबके ध्यान करने के योग्य मुक्ति की चाहना करने वालों के विष्णु हैं। मैं ही वासुदेव हरि हूँ-इस प्रकार से हरि भगवान् का आत्मरूप से ध्यान करना चाहिये ॥१६॥ जो लोग इस उक्त स्वरूप वाले विष्णु भगवान् का इस रीति से ध्यान किया करते हैं वे परमोत्तम गति को प्राप्त होते हैं। याज्ञवल्क्य मुनि ने पहिले इस प्रकार से सुरेश्वर विष्णु का ध्यान किया था, अतएव

धर्मों का उपदेश करके परम पद को प्राप्त हुए थे ।।१७।। हे देवेश ! इसलिए आप भी इसी विधि से विष्णु का ध्यान-चिन्तन करो । हे शंकर ! जो इस मेरे बताये हुए भगवान् विष्णु के ध्यान का पठन किया करता है वह भी परमोत्तम गति को प्राप्त कर लेता है ।१-।।

## ५३—वर्णधर्म कथन (१)

याज्ञवल्क्येन गौ पूर्वं धर्मः प्रोक्तः कथं हरे ।
तन्मे कथय केशिघ्न यथातत्त्वेन माधव ।।१
याज्ञवल्क्य नमस्कृत्य मिथिलायां समास्थितम् ।
अपृच्छनृषयो गत्वा वर्णधर्मानशेषतः ।
तेभ्यः स कथयामास विष्णुं ध्यात्वा जितेन्द्रियः ।।२
यस्मिन्देशे मृगः कृष्णस्तस्मिन्धर्मं निवोधत ।
पुराणन्यायमीमांसा धर्मशास्त्रार्थमिश्रिताः ।।३
वेदाः स्नानानि विद्यानां धर्मस्य च चतुर्दशः ।
वक्तारो धर्मशास्त्राणां मनुर्विष्णुर्यमोऽङ्गिराः ।।४
वसिष्ठदक्षसंवर्त्ताः शातातपपराशराः ।
आपस्तम्बोशनसौ व्यासः कात्यायनवृहस्पती ।।५
गौतमः शङ्खलिखितौ हारीतोऽत्रिर्ऋषिस्तथा ।
एते विष्णुसमाराध्या जाता धर्मोपदेशकाः ।।६
देशकाल उपायेन द्रव्यं श्रद्धासमन्वितम् ।
पात्रे प्रदीयते यत्तत्सकलं धर्मलक्षणम् ।।७

श्री महेश्वर ने कहा—हे माधव ! हे केशी असुर के हनन करने वाले! याज्ञवल्क्य मुनि ने पहिले किस प्रकार से धर्म बतलाया था इसे ठीक-ठीक रीति से हमको बतलाने की कृपा करें । श्री हरि ने कहा—ऋषि वृन्दने मिथिला में विराजमान याज्ञवल्क्य मुनि को प्रणाम करके सम्पूर्ण वर्णों के धर्मों को उनसे पूछा था । उन ऋषियों से इन्द्रियों को जीत लेने वाले याज्ञवल्क्य मुनि ने भगवान् विष्णु का ध्यान करके कहा था ।।१।।२।। याज्ञवल्क्य महा मुनि ने कहा—जिस देश में कृष्ण वर्ण के मृग रहा करते हों उसी देश में धर्म की स्थिति होती है—ऐसा

समझना चाहिए । पुराण-न्याय मीमांसा अर्थ से मिश्रित धर्म-शास्त्र वेद समस्त चौदह विद्याओं और धर्म का स्थान होते हैं । इन धर्म शास्त्रोंके वक्ता मनु विष्णु-यम-अङ्गिरा-वसिष्ठ-दक्ष-शातातप-पराशर-आपस्तम्ब-उशना -व्यास-कात्यायन-वृहस्पति-गोतम-शङ्ख-लिखित-हारीत-अत्रि-ये ऋषिहैं अर्थात् इन सबकी निर्मित स्मृतियाँहैं। ये सबविष्णु के समान ही आराधना करने के योग्य धर्मों के उपदेश करने वाले हुए हैं ॥३।४।५।६॥ देशकाल-उपाय से एवं श्रद्धा से समन्वित द्रव्य जो पात्र में प्रदान किया जाता है वह सम्पूर्ण धर्म का लक्षण होता है ॥७॥

इष्टाचारो दमोऽहिंसा दानं स्वाध्यायकर्म च ।
अयञ्च परमो धर्मो यद्योगेनात्मदर्शनम् ।८
चत्वारो वेदधर्मज्ञाः परास्त्रैविद्यमेव वा ।
स व्रते यत्स्वधर्मः स्याद्देवाराध्यात्मवित्तमः ॥९
ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रा वर्णास्त्वाद्यास्त्रयो द्विजाः ।
निषेकाद्या श्मशानान्तास्तेषां वै मन्त्रतः क्रिया ॥१०
गर्भाधानमृतौ पुंसः सवनं स्पन्दनात्पुरा ।
षष्ठेऽष्टमे वा सीमन्तः प्रसवो जातकर्म च ॥११
अहन्येकादशे नाम चतुर्थे मासि निष्क्रमः ।
षष्ठेऽन्नप्राशनं मासि चूड़ां कुर्य्याद्यथाकुलम् ॥१२
एवमेनः शमं याति बीजगर्भसमुद्भवम् ।
तूष्णीमेताः क्रियाः स्त्रीणां विवाहश्च समन्त्रकः ॥१३

अभीष्ट आचार का होना-दम-अहिंसा-दान-स्वाध्याय कर्म और योग द्वारा के आत्म दर्शनकरना यह ही परम धर्म है ।८। वेदोंके धर्मोंको जानने वाले चार होते हैं । दूसरे त्रैविद्यके ज्ञाता हैं देवोंका आराधनकरके आत्मा का ज्ञान प्राप्तकरने वाला सव्रतमें अपना धर्म होताहै ।९। ब्राह्मण क्षत्रिय-वैश्य और शूद्रये चारवर्ण होते हैं किन्तु इनमें द्विज कहे जानेवाले तीन ही हुआ करते हैं । इनकी निषेक से आदि लेकर श्मशान के अन्त तक समस्त क्रियाऐं मन्त्रों सेही हुआ करती हैं ॥१०॥ ऋतुकालमें गर्भाधान संस्कार-

स्पन्दन से पूर्व पुन्सवन संस्कार छटवें या आठवें मास में सीमन्त संस्कार प्रसव और आत कर्म संस्कार ग्यारहवें दिन में नामकरण संस्कार– तथा जब शिशु चार मास का होजावे तो उसका वाहिर निष्क्रमण करना चाहिये। छटवें मास में अन्न प्राशन करे तथा चूड़ा कर्म संस्कार अपने कुल में समागत प्रथा के अनुसार ही जिस समय और जिस प्रकार से होता हो करना चाहिये। इस प्रकार से पापों का शमन हुआ करता है जोकि बीज और गर्भ से समुत्पन्न होता है। ये समस्त क्रियायें चुपचाप ही स्त्रियों के द्वारा हुआ करती है किन्तु विवाह संस्कार का कर्म मन्त्रों के द्वारा ही पूर्ण किया जाता है ॥ ११ से १३ ॥

## ५४ – वर्णधर्म कथन (२)

गर्भाष्टमाष्टमे वाब्दे ब्राह्मणस्योपनायनम् ।
राज्ञामेकादशे सैके विशामेके यथाकुलम् ॥१
उपनीय गुरुः शिष्यं महाव्याहृतिपूर्वकम् ।
वेदमध्यापयेदेनं शौचाचारांश्च शिक्षयेत् ॥२
दिवा सन्ध्यासु कर्णस्थब्रह्मसूत्र उदङ्मुखः ।
कुर्य्यान्मूत्रपुरीषे तु रात्रौ चेद्दक्षिणामुखः ॥३
गृहीतशिश्नश्चोत्थाय मृद्भिरभ्युद्धृतैर्जलैः ।
गन्धलेपक्षयकरं शौचं कुर्य्यान्महाव्रतः ॥४
अन्तर्जानुः शुचौ देश उपविष्ट उदङ्मुखः ।
प्राग्वा ब्राह्मेण तीर्थेन द्विजो नित्यमुपस्पृशेत् ॥५
कनिष्ठादेशिन्यङ्गुष्ठमूलान्यग्रं करस्य च ।
प्रजापतिपितृब्रह्मदेवतीर्थाननुक्रमात् ॥६
त्रिःप्राश्यापो द्विरुन्मृज्य मुखान्यद्भिश्च संस्पृशेत् ।
अद्भिस्तु प्रकृतिस्थाभिः हीनाभिः फेनबुद्बुदैः ॥७

याज्ञवल्क्य मुनि ने कहा—गर्भ से आठवें वर्ष में अपना जन्म से आठवें वर्ष में ब्राह्मण का उपनयन संस्कार किया जाता है। क्षत्रियों का उपनयन ग्यारहवें वर्ष में करावे। वैश्यों का भी ऐसा ही संस्कार

करावे-ऐसा एकों का मतहै तथा कुछ का मत है कि वैश्योंमें कुल रीतिकी जो भी पद्धति हो उसी समय करावे ॥१॥ गुरु शिष्य का उपनयन करके फिर महा व्याहृतियों के सहित इस शिष्य को वेदों का अध्यापन करे और शौच तथा आचारों की शिक्षा भी देवे ॥२॥ दिन में और दोनों सन्ध्याओं के समयों में कानपर ब्रह्म सूत्र (जनेऊ) चढ़ाकर उत्तरकी ओर मुख करके मूत्र तथा पुरीष का त्याग करना चाहिए। और यदि रात्रि में मलमूत्रका उत्सर्ग करना हो तो दक्षिण की दिशा की ओर मुख करके करे ॥३॥ मलमत्र त्याग करके अपने शिश्न को पकड़े हुए उठे और महान् व्रत वाले पुरुष को मिट्टी से उद्धृत जल के द्वारा दुर्गन्ध लेप के नाश करने वाली शुद्धि करनी चाहिए।।४॥ अन्तर्जानु होकर पवित्र स्थल में बैठकर उत्तर दिशा की ओर मुख करके अथवा पूर्व की ओर मुख करके द्विज को ब्राह्म तीर्थ से नित्य उपस्पर्शन करना चाहिए ॥५॥ कनिष्ठिका-देशिनी-अंगुष्ठ मूल और कर (हाथ) का अग्र भाग ये क्रम से प्रजापति-पितृ-ब्रह्म और दैव तीर्थ होते हैं ॥६॥ फेन और बुलबुलों से रहित प्रकृति में स्थित रहने वाले जलों से उपस्पर्शन करना चाहिए। तीन बार जल आचमन करके और जलसे मुखों को दो बार उन्मार्जित करे ॥७॥

हृत्कण्ठतालुनाभिस्तु यथासांख्यं द्विजातयः।
शुध्येरन्स्त्री च शूद्रश्च सकृत्स्पृष्टाभिरन्ततः ॥८
स्नानं तद्दैवतैर्मन्त्रैर्मार्जनं प्राणसंयमः।
सूर्य्यस्य चाप्युपस्थानं गायत्र्याः प्रत्यहं जपः ॥९
गायत्रीं शिरसा सार्द्धं जपेद् व्याहृतिपूर्विकाम्।
प्रतिप्रणवसंयुक्तां त्रिवारं प्राणसयमः ॥१०
प्राणायामस्य संशुद्धिस्त्र्यचा तद्दैवतेन तु।
जपन्नासीत सावित्रीं प्रत्यगातारको दयात्। ११
सन्ध्यां प्राक्प्रातरेवं हि तिष्ठन्नासूर्य्यदर्शनात्।
अग्निकार्य्यं ततः कुर्य्यात्सन्ध्ययोरुभयोरपि ॥१२
ततोऽभिवादयेद्वृद्धानसावहमिति ब्रुवन्।
गुरुञ्चैवाप्युपासीत स्वाध्यायार्थं समाहितः ॥१३

आहूतश्चा|प्यधीयीत सर्वञ्चास्मै निवेदयेत् ।
हितञ्चास्यापरान्नित्यं मनोवाक्कायकर्मभिः ॥१४

द्विजातियोंको हृदय-कण्ठ-तालु और नाभिकी संख्याके अनुसारशुद्धि करनी चाहिए । स्त्री और शूद्र को एकबारहीस्पर्श करके अन्ततः शुद्धिकरनी चाहिए ॥८॥ तद्दैवत मन्त्रोंके द्वारा स्नान-मार्जन-प्राण संयमऔर सूर्यका उप स्थान करे तथा प्रतिदिन गायत्री का जप करना चाहिए ।९। तद्दैवत तीन ऋचाओंसे प्राणायामकी भलीभाँति शुद्धि करे और तारों के उदय से पहिले तक सावित्रीका जप करता हुआ रहे । गायत्रीका जाप शिरके साथ व्याहृतियाँ पूर्वमें लगाकर प्रतिप्रणवसे संयुक्त तीन बार प्राणायाम करना चाहिए ॥१०।११॥ इस प्रकार से प्रातःकालमें सूर्यका दर्शन न हो इससेपूर्व ही संध्या कर्मकर लेवे । इसकेअनन्तर फिर दोनों सन्ध्याओंके अवसरमेंअग्नि कार्य करना चाहिए ॥१२॥ इस सम्पूर्ण कृत्य के करने के अनन्तरमैं अमुक नाम तथा गोत्र वाला हूं ऐसा उच्चारण करते हुए अपनेसे जो वृद्धहोंउनका अभिवादनकरे । फिर स्वाध्यायके लिए समाहित होकर अपने गुरुदेवकीउपासना करनी चाहिए ॥१३॥ और आहूत ( बुलाया गया ) भी अध्यन करे । गुरु की सेवा में सभी कुछ निवेदन कर देना चाहिए । गुरुका जो भी हितहो उसे मन वाणी-शरीर और कर्म के द्वारा ही सम्पादित करे ॥१४॥

दण्डाजिनोपवीतानि मेखलाञ्चैव धारयेत् ।
द्विजेषु चारयेद् भैक्ष्यमनिन्देष्वात्मवृत्तये ॥१५
आदिमध्यावसानेषु भवेच्छन्दोपलक्षितः :
ब्राह्मणः क्षत्रियविशां भैक्ष्यं चर्य्याद्यथाक्रमम् ॥१६
कृताग्निकार्य्यो भुञ्जीत विनीतो गुर्वनुज्ञया ।
आपोशाणं क्रियापूर्वं सत्कृत्वाऽन्नमकुत्सयन ॥१७
ब्रह्मचर्य्यास्थितोऽनेकमन्नमद्यादनापदि ।
ब्राह्मणः काममश्नीयात् श्राद्धे व्रतमपीड़यन् ॥१८
मधुमांसं तथा स्विन्नमित्यादि परिबर्जयेत् ।
स तु गुरुर्यः क्रियाः कृत्वा वेदमस्मै प्रयच्छति ॥१९

उपनीय ददात्येनमाचार्य्यः स प्रकीर्त्तितः ।
एकदेश उपाध्याय ऋत्विग्यज्ञकृदुच्यते ॥२०
एते मान्या यथापूर्वमेभ्यो माता गरीयसी ।
प्रतिवेदं ब्रह्मचर्य्यं द्वादशाब्दानि पञ्च वा ॥२१
ग्रहणान्तिकमित्येके केशान्तश्चैव षोडशः ।
आषोडशाद् द्विविंशाच्च चतुर्विंशाच्च वत्सरात् ॥२२
ब्रह्मक्षत्रविशां काल उपनायनिकः परः ।
अत ऊर्ध्वं पतन्त्येते सर्वधर्मविवर्जिताः ॥
सावित्रीपतिता व्रात्या व्रात्यस्तोमादृते क्रतोः ॥२३

ब्रह्मचर्य दशा में स्थित होकर अध्ययन के समय में दण्ड-अजिन (मृग चर्म-छाला)-उपवीत और मेखला धारणकरे । आत्म वृत्ति के लिये अर्थात् शरीर पोषणके वास्ते द्विजोंके भिक्षा करे जोकि अनिन्दित अर्थात् प्रशस्तहों ॥१५॥ छन्दोपलक्षित ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्व यथाक्रम आदि-मध्यऔर अवसानमें भिक्षाचर्याकरें ॥१६॥ अग्नि-कार्य पूर्णकरके गुरुकी आज्ञा प्राप्त कर विनीत भावसे भोजनकरे । भोजनके पूर्व आपोशन किया करे अर्थात् आचमन करे और फिर अन्नका सत्कार करके उसकी ओर से कोई भी कुत्सा का भाव न रखतेहुए भोजन करना चाहिए ॥१७॥ ब्रह्मचर्यव्रतमेंसमास्थित होकर अनापत्ति कालमें अनेक अन्नका भोजन करे । श्राद्धमें ब्राह्मणव्रतको पीड़ित न करते हुए इच्छापूर्वक भोजन करे ॥१८॥ मधु-मांस तथा विवन्न इत्यादिकापरिवर्जन करना चाहिए । वहगुरुहै जोसमस्त क्रियाकरके इसको वेदका ज्ञान प्रदान करता है॥१९॥ जो उपनयन करके उपदेश दियाकरता है वह इसका आचार्यकहा गया है । जोएक देशकाही उपदेश करताहै वह उपाध्याय कहा जाता है और यज्ञ करने वाला ऋत्विक् कहा जायाकरताहै ॥२०॥ ये सब ही मान्य होतेहैं किन्तुपूर्व क्रमसे इनकीमान्यता अधिकऔर फिरन्यून हुआ करतीहै किन्तु माता इन सबसे विशेष मान्य होतीहै प्रत्येक वेदके अध्ययनके लिए बारह अथवा पाँच वर्ष हुआ करतेहैं ॥२१॥ कुछलोग ग्रहणान्तिक समय कहते हैं और केशान्त षोडश कहते हैं । सोलहसे लेकर

बाईस और चौबीस वर्ष तक ब्राह्मण-क्षत्रिय और वैश्योंका उपनयन का परकाल है । इससे आगे ये सब पतित हो जाया करते हैं तथा समस्त धर्मों से हीन हो जाया करते हैं। जो सावित्री से पतित होते हैं वे व्रात्य हो जाते हैं और क्रतुके बिनाव्रात्य स्तोमसे मुक्ति नहीं होती है ।२२।२३।

मातुर्यदग्रे जायन्ते द्वितीयं मौञ्जिबन्धनम् ।
ब्राह्मणक्षत्रियविशस्तस्मादेते द्विजातयः ॥२४
यज्ञानां तपसाञ्चैव शुभानाञ्चैव कर्मणाम् ।
वेद एवं द्विजातीनां निःश्रेयसकरः परः ॥२५
मधुना पयसा चैव स देवांस्तर्पयेद् द्विजः ।
पितॄन्मधुघृताभ्याञ्च ऋचोऽधीते हि सोऽन्वहम् ॥२६
यजुः साम पठेत्तद्वदथर्वाङ्गिरसं द्विजः ।
सन्तर्पयेत् पितॄन्देवान्सोऽन्वहं हि घृतामृतैः ॥२७
वेदवाक्यं पुराणञ्च नावाशंसीश्च गाथिकाः ।
इतिहासांस्तथा वेदान्योऽधीते शक्तितोऽन्वहम् ।।२८
सन्तर्पयेत्पितॄन्देवान्मांसक्षीरौदनादिभिः ।
ते तृप्तास्तर्पयन्त्येनं सर्वकामफलैः शुभैः ।।२९
यं य क्रतुमधीते च तस्य तस्याप्नुयात्फलम् ।
भूमिदानस्य तपसः स्वाध्यायफलभाग द्विजः ॥३०
नैष्ठिको ब्रह्मचारी तु वसेदाचार्य्यसन्निधौ ।
तदभावेऽस्य तनये पत्न्यां वैश्वानरेऽपि वा ।।३१
अनेन विधिना देहं साधयेद्विजितेन्द्रियः ।
ब्रह्मलोकमवाप्नोति न चेह जायते पुनः ॥३२

आरम्भ में माता के उदरसे जन्म ग्रहण किया करते हैं। दूसरा जन्म मौञ्जिबन्धन से हुआ करता है। इसीलिए ब्राह्मण-क्षत्रिय और वैश्य ये द्विजाति कहे जातेहैं क्योंकि इनका उपनयन होता है तथा द्विजाति होतेहैं यज्ञ-तपश्चर्या और अन्य शुभ कर्मों में द्विजातियों का वेद ही परम निःश्रेयस

करने वाला है ॥२४।२५॥ द्विज को मधु-पय से देवों का तर्पण करना चाहिए। घृत और मधु से उसे प्रतिदिन पितरों का सन्तर्पण करना चाहिए। वह अनुदिन ऋचाओं का अध्ययन करता है ॥२६॥ द्विज को यजुर्वेद और सामवेद पढ़ना चाहिए और इसी भांति अथर्वाङ्गिरस का भी अध्ययन करे। वह अनुदिन घृतामृत से पितरों और देवों का तर्पण करे ॥२७॥ वेदों के वाक्य - पुराण और नावाशंसी गाथाऐं — इतिहास तथा वेदों का अनुदिन भरसक जो अध्ययन करता है वह पितरों और देवों को क्षीर-ओदन आदि से सन्तृप्त किया करता है वे जब पूर्ण तया सन्तृप्त होते हैं तो फिर इसको भी शुभ कामनाओं के फलों से सन्तुष्ट किया करते हैं ॥२८।२६॥ जिस-जिस क्रतु का यह अध्ययन करता है उसी-उसी क्रतु के करने का फल इसे प्राप्त हुआ करता है। स्वाध्याय के फल का सेवन करने वाला द्विज भूमिदान और तप के फल को प्राप्त किया करता है ॥३०॥ नैष्ठिक ब्रह्मचारी को अपने आचार्य की सन्निधि में ही वास करना चाहिए। अभाव में शिष्य का आचार्य-भाव आचार्य के पुत्र-पत्नी और वैश्वानर में भी होना चाहिए। इस विधि से विजित इन्द्रियों वालों को देह का साधन करना चाहिए वह फिर ब्रह्मलोक की प्राप्ति किया करता है और इस भूमण्डल में दूसरा जन्म ग्रहण नहीं करता है। अर्थात् उसका आवागमन के बन्धन से छुटकारा ही हो जाया करता है। ॥३१।३२॥

## ५५—गृहस्थ धर्म निर्णय

शृण्वन्तु मुनयो धर्मान्गृहस्थस्य यतव्रताः।
गुरवे च धनं दत्त्वा स्नात्वा च तदनुज्ञया ॥१
समापितब्रह्मचर्य्यो लक्षण्यां स्त्रियमुद्वहेत्।
अनन्यपूर्विकां कान्तामसपिण्डां यवीयसीम् ॥२
अरोगिणीं भ्रातृमतीमसमानार्षगोत्रजाम्।
पञ्चमात्सप्तमादूर्ध्वं मातृतः पितृतस्तथा ॥३
द्विपञ्चनवविख्यातात् श्रोत्रियाणां महाकुलात्।
सवर्णः श्रोत्रियो विद्वान्वरो दोषान्वितो न च ॥४

यदुच्यते द्विजातीनां शूद्रादारोपसंग्रहः ।
न तन्मम मतं यस्मात्तत्रायं जायते स्वयम् ॥५
तिस्रो वर्णानुपूर्वेण द्वे तथैका यथाक्रमम् ।
ब्राह्मणक्षत्रियविशाद्भार्या वा शूद्रजन्मनः ॥६
ब्राह्मो विवाह आहूय दीयते शक्त्यलंकृता ।
तज्जः पुनात्युभयतः पुरुषानेकविंशतिम् ॥७

याज्ञवल्क्य महर्षि ने कहा—हे मुनि गणो ! अब आप लोग यत व्रत वाले होकर मुझसे गृहस्थ के धर्मों का श्रवण करो । वेदों का साङ्ग सम्पूर्ण अध्ययन समाप्त कर फिर ब्रह्मचारी को गुरु को धन ( दक्षिणा-भेंट ) देना चाहिए और गुरु की आज्ञा से स्नान करके ब्रह्मचर्य आश्रम को समाप्त कर देवे तथा फिर परम सुलक्षणा स्त्री के साथ विवाह करे । वह कान्ता ऐसी होनी चाहिए कि जिसके पूर्व अन्य कोई न हो - असपिण्ड हो अर्थात् अपने गोत्र वाली न हो और उम्र में छोटी होवे ॥१॥ ॥ ॥ स्त्री जिसके साथ विवाह करे वह रोगों से रहित हो—भाइयों वाली हो और असमान ऋषि गोत्र में समुत्पन्न होने वाली हो । माता और पिता से पाँच या सात पीढ़ी से ऊपर की ही होवे । क्योंकि सात पीढ़ी तक ही सपिण्ड माना जाता है ॥ ३ ॥ दो-पाँच और नौ से विख्यात श्रोत्रियों के महा कुल से सवर्ण श्रोत्रिय विद्वान् वर दोषान्वित नहीं होता है ॥४॥ द्विजातियों का शूद्र से जो आरोप संग्रह कहा जाता है वह हमको सम्मत नहीं है क्योंकि वहाँ तो यह स्वयं ही समुत्पन्न होता है ॥ ५ ॥ वर्णानु पूर्वी से तीन दो तथा एक ब्राह्मण—क्षत्रिय और वैश्य से भार्या है अथवा शूद्र जन्मा से है ॥ ६ ॥ वह ब्रह्म विवाह है जिसमें आह्वान करके अपनी शक्ति के अनुसार आभरणों से अलंकृत करके कन्या का दान किया जाता है । ऐसी कन्या से विवाह होने पर जो भी पुत्र उत्पन्न होगा वह दोनों कुलों ( मातृ एवं पितृ ) के इक्कीस पूर्वज पितरों को पवित्र कर देता है ॥७॥

यज्ञस्थायर्त्विजे दैवमादायार्षस्तु गोयुगम् ।
चतुर्दशप्रथमजः पुनात्युत्तरजश्च षट ॥८

इत्युक्त्वा चरतां धर्मं सह या दीयतेऽर्थिने ।
सकायः पावयेत्ताज्जं षडवैश्यानात्मना सह ॥९
आसुरो द्रविणादानाद् गान्धर्वः समयान्मिथः ।
राक्षसो युद्धहरणात् पैशाचः कन्यकाच्छलात् ॥१०
चत्वारो ब्राह्मणस्याद्यास्तथा गान्धर्वराक्षसौ ।
राज्ञस्तथासुरो वैश्ये शूद्रे चान्त्यस्तु गर्हितः ॥११
पाणिग्राह्यः सवर्णासु गृह्णीत क्षत्रिया शरम् ।
वैश्या प्रतोदमादद्याद्वेदने चाग्रजन्मनः ॥१२
पिता पितामहो भ्राता सकुल्यो जननी तथा ।
कन्याप्रदः पूर्वनाशे प्रकृतिस्थः परः परः ॥१३
अप्रयच्छन्समाप्नोति भ्रूणहत्या मृतावृतौ ।
एषामभावे दातृणां कन्या कुर्य्यात्स्वयंवरम् ॥१४

आर्ष विवाह वह है जिसमें गो युग को लेकर कन्या दी जाती है। यज्ञ में स्थित ऋत्विज के लिए जहाँ कन्या का दान होता है वह दैव विवाह कहलाता है। दैव विवाह से समुत्पन्न बालक चौदह पुरुषों को और आर्ष विवाह से उत्पन्न सुत छै पुरुषों को पुनीत करता है ॥८॥ धर्म का आचरण करो—यह कहकर जो किसी अर्थी को कन्या दी जातीहै उस विवाहित स्त्रीसे उत्पन्न होने वाला अपने साथ छै वंश में हुए पुरुषों को पवित्र किया करता है ॥९॥ धन देकर जो विवाह किया जाताहै वह आसुर विवाह होता है। आपसमें ही वचन बद्ध होकर जो स्त्री पुरुष विवाह कर लेते हैं वह गान्धर्व विवाह होताहै युद्धमें जीत कर जो कन्या का हरण किया जाता है और उसे पत्नी बना लेते हैं वह राक्षस विवाह होता है। छल से कन्या को लाकर विवाह कर लेना पैशाच विवाह कहा जाता है॥१०।११॥आदि के चार विवाह ब्राह्मण के लिए बताये गये हैं। गान्धर्व और राक्षस ये दो विवाह क्षत्रिय के होते हैं। आसुर विवाह वैश्य का और पैशाशिक विवाह शूद्र का है जोकि बहुत निन्दित होता है॥१२॥ सवर्णा स्त्रियों का पाणि (हाथ) का ग्रहण करना चाहिए। क्षत्रिया शर का ग्रहण करे तथा वैश्या प्रतोद का ग्रहण करे और अग्र जन्मा के वेदन

ग्रहण करे। पिता—पितामह-भ्राता—सकुल्य तथा माता ये सब कन्या के प्रदान करने के समुचित अधिकारी होते हैं किन्तु इनमें सबसे प्रमुख पूर्वोक्त होता है उसके नाश होने पर पर-पद प्रकृतिस्थ हुआ करता है। यथा पिता न हो तो बाबा और बाबा भी न रहे तो भाई आदि॥१३॥कन्या ऋतु-मती हो जाने पर भी उसका प्रदान किसी वर को नहीं किया जावे तो प्रत्येक ऋतु काल में भ्रूण हत्या का महा पाप होता है। यदि उपर्युक्त कन्याके देने वालों में कोई भी न रहे तो कन्या स्वयं वर करे अर्थात् किसी श्रेष्ठ समुचित वर को स्वयं ही ग्रहण कर लेवे॥१४॥

सकृत्प्रदीयते कन्या हरंस्तां चौरदण्डभाक्।
अदुष्टां हि त्यजन्दण्डचः सुदुष्टां तु परित्यजेत्॥१५
अपुत्रीं गुर्वनुज्ञातो देवरः पुत्रकाम्यया।
सपिण्डो वा सगोत्रो वा घृताभ्यक्तो ऋतावियात्॥१६
आगर्भसम्भवं गच्छेत्पतितस्त्वन्यथा भवेत्।
अनेन विधिना जातः क्षेत्रपस्य भवेत्सुतः॥१७
कृताधिकारां मलिनां पिण्डमात्रोपसेविनीम्।
परिभूतामधःशय्यां वासयेद् व्यभिचारिणीम्॥१८
सोमः शौचं ददौ तासां गन्धर्वश्च शुभां गिरम्।
पावकः सर्वदा मेध्यो मेध्यो वै योषितो ह्यतः॥१९
व्यभिचाराहृतेऽशुद्धे गर्भत्यागं करोति च।
गर्भभर्तृवधे तासां तथा महति पातके॥२०
सुरापी व्याधिता द्वेष्ट्री विहर्त्तव्या प्रियंवदा।
भर्त्तव्या चान्यथा ह्येन ऋषयो हि भवेन्महत्॥२१

कन्या का दान एक बार ही किया जाता है। उसका हरण करने वाला चौर को प्राप्त होने वाले दण्ड को भोगने वाला होता है। जो अदुष्टा और सब प्रकार के दोषों से रहित हो ऐसी कन्या को ग्रहण करके भी त्याग देता है वह दण्ड देने के योग्य होता है किन्तु वह दुष्टा हो तो उसे त्याग देना चाहिए॥१५॥

जिसके कोई भी पुत्र न होता हो या हुआ ही न हो उसका गुरु वर्ग की आज्ञा पाकर देवर सगोत्र या कोईभी सपिण्ड व्यक्ति घृतसे अभ्यक्त होकर केवल पुत्र की कामना से ऋतु समय में गमन करे ॥१६॥ जब तक उसको गर्भ धारण न हो तब तक ही उसका गमन करे। अन्यथा गमन करने में तो पतित हो जायगा। इस प्रकार से समुत्पन्न पुत्र क्षेत्रप का होता है॥१७॥अधिकार करने वाली-मलिन-पिण्डमात्रके उपसेवन करने वाली-परिभूत और व्यभिचारिणी स्त्री की अधःशय्या कर देनी चाहिए॥१८॥ उन स्त्रियों को सोम ने शुद्धि दी है और गन्धर्वने शुभवाणी प्रदान की है। पावक सर्वदा मेध्य होताहै इसलिए योषित का भी मेध्य होता है ॥१९॥ व्यभिचार के बिना जो स्त्री अशुद्धि से गर्भ का त्याग कर देती है। उनके गर्भ भर्त्ता के वध में तथा महान् पातकमें-सुरापी–व्याधित–द्वेष्ट्री–प्रियम्बदा विहरण करने के योग्य है। अन्यथा इसका भरण करना चाहिए। नहीं तो वह ऋषिगण कहते हैं कि महान् पाप होता है ॥२०।२१॥

यत्राविरोधी दम्पत्योस्त्रिवर्गस्तत्र वर्द्धते ।
मृते जीवति या पत्यौ या नान्यमुपगच्छति ॥२२
सेह कीर्त्तिमवाप्नोति मोदते चोमया सह ।
शुद्धां त्यजस्तृतीयांशं दद्यादाभरणं स्त्रियाः ॥२३
स्त्रीभिर्भर्त्तृ वचः कार्य्यमेष धर्मः परः स्त्रियाः ।
षोडशर्त्तु निशाः स्त्रीणां तासु युग्मासु संविशेत् ॥२४
ब्रह्मचारी च पर्वण्याद्याश्चतस्रस्तु वर्जयेत् ।
एवं गच्छन्स्त्रियं कामान्मघां मूलञ्च वर्जयेत् ॥२५
लक्षण्यं जनयेदेवं पुत्रं रोगविवर्जितम् ।
यथाकामी भवेद्वापि स्त्रीणां स्मरमनुस्मरन् ॥२६
स्वदारनिरतश्चैव स्त्रियो रक्ष्या यतस्ततः ।
भर्त्तृभ्रातृपितृज्ञातिश्वश्रूश्वशुरदेवरैः ॥२७
बन्धुभिश्च स्त्रियः पूज्या भूषणाच्छादनाशनैः ।
संयतोपस्करा दक्षा हृष्टा व्ययपराङ्मुखी ॥२८

जहाँ पर दम्पति का अर्थात् स्त्री–पुरुष दोनों का कोई विरोध न हो वहाँ पर त्रिवर्ग की वृद्धि होती है। जो पति के मृत हो जाने पर या उसके जीवित रहने पर अन्य पुरुष का उपगमन नहीं करती है वह स्त्री इस लोक में कीर्त्ति प्राप्त करने की भागिनी होती है और अन्त में उमा देवी के साथ मोह प्राप्त किया करतीहै। यदि पूर्णतः परिशुद्धा अर्थात् किसी भी दोष से जोयुक्त न हो ऐसी स्त्री का त्याग करे तो स्त्री के आभरणों का तृतीय भाग उसे दे देना चाहिए।।२२।२३।।स्त्रियों को अपने स्वामी के वचनों का पूर्णतया पालन करना चाहिए। यही स्त्री का परम धर्महै स्त्री जब ऋतुमती हो तो ऋतुकाल से सोलह रात्रियोंमें जो युग्म रात्रि हों उनमें उसका गमन करे।२४।ब्रह्मचारी को पर्व में और पहिली जो ऋतुकाल की चार रात्रियाँ हैं उन्हें त्याग देना चाहिए। मघा और मूल नक्षत्र हों तो उसको भी वर्जितकर देवे। इस प्रकार से स्त्री का गमन करे तो कामना की प्राप्ति होती है ।।२५।। इस विधि से स्त्री का गमन करने पर वह स्त्री शुभ लक्षणों से समन्वित और रोगोंसे रहित पुत्र को उत्पन्न किया करती है। अथवा जभी काम उत्तेजित हो और स्त्रियों का सत् भी अनुस्मृत हो जावे तो गमन करे ।।२६।। अपनी स्त्री में निरत रहे। स्त्रियाँ स्वामी - भाई—पिता–ज्ञाति–सास–श्वसुर और देवर के द्वारा सदा रक्षा करने के योग्य होती हैं।।२७।। बन्धुओं के द्वारा भूषण–आच्छादन और भोजन के माध्यम से स्त्रियाँ पूज्य हुआ करती हैं किन्तु स्त्रियों को भी संयतो-पस्कर वाली —दक्ष–हृष्ट और व्यय के पराङ्मुख होना चाहिए ।।२८।।

श्वश्रूश्वशुरयोः कुर्यात्पादयोर्वन्दनं सदा।
क्रीड़ाशरीरसंस्कारसमाजोत्सवदर्शनम् ।।२९
हास्यं परगृहे यानं त्यजेत्प्रोषितभर्त्तृका।
रक्षेत्कन्यां पिता बाल्ये यौवने पतिरेव ताम् ॥३०
वार्द्धक्ये रक्षते पुत्रो ह्यन्यथा ज्ञातयस्तथा।
पतिं विना न तिष्ठेत दिवा वा यदि वा निशि ॥३१
ज्येष्ठां धर्मविधौ कुर्यान्न कनिष्ठां कदाचन।
दाहयेदग्निहोत्रेण स्त्रियं वृत्तवतीं पतिः ॥३२

आहारेद्विधिवद्दारानग्निश्चैवाविलम्बितः।
हिता भर्त्तुर्दिवं गच्छेदिह कीर्त्तीरवाप्य च ॥३३

स्त्रियों को अपने सास–श्वशुर की चरणों की वन्दना सदा करनी चाहिए। जो प्रोषित भर्त्तृका स्त्री हो अर्थात् जिसका पति परदेश निवासी हो उसे कोई भी क्रीड़ा—शारीरिक संस्कार अर्थात् शरीर को वेश-भूषा से सुसज्जित करना–समाज में सम्मिलित होना—उत्सवों का देखना—हास्य करना–दूसरों के घर पर जाना आदि का त्याग कर देना चाहिए। कन्या की रक्षा बचपन में पिता और यौवन में उसकी सुरक्षा पति को करनी चाहिए ॥२९।३०॥ वार्द्धक्य की अवस्था में उसकी रक्षा पुत्र को करनी चाहिए। पुत्र न हो तो ज्ञाति के लोग उसकी रक्षा करें। पति के बिना स्त्री को कहीं भी दिन या रात्रि में नहीं रहना चाहिए ॥ ३१ ॥ सर्वदा जो ज्येष्ठा स्त्री हो उसी को धार्मिक विधि से साथ में नियुक्त करे और कनिष्ठा को कभी न करे। पातिव्रत वाली अर्थात् सच्चरित्रा स्त्री का दाह अग्निहोत्र के द्वारा करे ॥ ३२ ॥ विधिवत् विलम्ब न करके दाराओं और अग्निका आहरण करे भर्त्ता की हिता स्त्री यहाँ यश पाकर दिवलोक में जाती है ॥३३॥

## ५६–द्रव्य शुद्धि

द्रव्यशुद्धिं प्रवक्ष्यामि तां निबोधत सत्तमाः।
सौवर्णराजताब्जानां शङ्खरज्ज्वादिचर्मणाम् ॥
पात्राणाञ्चासनानाञ्च वारिणा शुद्धिरिष्यते ॥१
उष्णाद्भिः स्त्रुवस्त्रुवयोर्धान्यानां प्रोक्षणेन च।
तक्षणाद् दारुश्रृङ्गादेर्यज्ञपात्रस्य मार्जनात् ॥२
सोष्णैरुदकगोमूत्रैः शुद्ध्यत्याविककौषिकम्।
भक्ष्यं योषिन्मुख पश्यन्पुनः पाकान्महीमयम् ॥३
गोघ्रातेऽन्ने तथा केशमक्षिकाकीटदूषिते।
भस्मक्षेपाद्विशुद्धिः स्याद् भूशुद्धिमार्जनादिना ॥४

त्रपुसीसकताम्राणां क्षाराम्लोदकवारिभिः ।
भस्मादिभर्लोहकांस्यानामज्ञातञ्च सदा शुचि ॥५

महर्षि याज्ञवल्क्य जी ने कहा–हे सत्तमो ! अब मैं द्रव्यों की शुद्धि के विषय में कहता हूँ उसे आप लोग भली भाँति समझ लो । सुवर्ण-रजत-अब्ज शङ्ख–रज्जु आदि तथा चर्म के पात्र एवं आसनों की शुद्धि केवल जल से ही हो जाया करती है ।।१।। स्रुक् और स्रुवा की शुद्धि उष्ण जल से होती है । धान्योंकी शुद्धि केवल जलसे प्रोक्षण करने पर हो जाया करती है । काष्ठ और सींग के पदार्थोंकी शुद्धि तक्षण करने से होती है और यज्ञ के पात्रोंकी शुद्धता मार्जन से हुआ करती है ।।२।। गोघ्रात अन्न में तथा केश,मक्षिका और कीटों से दूषितमें भस्मके क्षेप करने से शुद्धि होतीहै । भूमिकी शुद्धता केवल मार्जन तथा लेपन–प्रक्षालन आदि से होती है । आविक और कौषिक पदार्थ उष्ण जल एवं गोमूत्रसे शुद्ध होतेहैं । भैक्ष्य और स्त्री का मुख देखकर ही शुद्ध होता है । जो महीमय पदार्थ है उसकी पुनः पाक करने से शुद्धि होती है ।।३।। ।।४।। त्रपु सीसा और ताम्र के पात्रों की शुद्धता क्षार–अम्ल ( खटाई ) और जल से हुआ करती है । लौह के पात्रों की तथा कांसे के पात्रों की शुद्धि भस्म तथा जल से होती है । जो अज्ञात पदार्थ या पात्र है वह तो सदा ही शुचि होता है ॥५।।

अमेध्याक्तस्य मृत्तोयैर्गन्धलेपापकर्षणात् ।
शुचि गोतृप्तिदं तोयं प्रकृतिस्थं महीगतम् ।।६
तथा मांसं श्वचण्डालक्रव्यादादिनिपातितम् ।
रश्मिरग्निरजच्छाया गौश्चैव वसुधानि च ॥७
अश्वाजविप्रुषो मेध्यास्तथा च मलबिन्दवः ।
स्नात्वा पीत्वा क्षुते सुप्ते भुक्त्वा रथ्याप्रसर्पणे ।।८
आचान्तः पुनराचामेद्वासोऽन्यत्परिधाय च ।
क्षुते निष्ठीवने स्वापे परिधानेऽश्रुपातने ।।९
पञ्चस्वेतेषु नाचामेद् दक्षिणं श्रवणं स्पृशेत् ।
तिष्ठन्त्यग्न्यादयो देवा विप्रकर्णे तु दक्षिणे ।।१०

अमेध्य (अपवित्र) और अक्त अर्थात् तैलादि से युक्त पात्र एवं पदार्थ की शुद्धि मिट्टी एवं जल से करे जब तक कि उस पर जो गन्ध तथा लेपन है वह न छूट जावे। जो एक गौ की तृषा शान्त करदे उतना जल शुद्ध होता है और जो जल स्वाभाविक रूप से भूमिगत होता है वह भी शुद्ध होता है ॥६॥ कुत्ता-चण्डाल और क्रव्याद आदि के द्वारा निपातित मांस, रश्मि, अग्नि-रज की छाया—गौ वसुधा—घोड़ा और बकरी के मुख की बूँदें एवं मल की बूँद सदा मेध्य होती हैं। स्नान करके-पान करके—छींक लेकर-सोकर-खाकर और गली में चल-फिर कर आचान्त होकर भी पुनः आचमन करना चाहिए अन्य वस्त्र का परिधान करके—क्षुत और निष्ठीवन करने पर-स्वाप में—परिधान में तथा अश्रुपातन में इन पाँच कर्मों में आचमन न करे केवल दक्षिण श्रवण का स्पर्श कर लेवे। ब्राह्मण के दक्षिण कर्ण में अग्नि आदि देवगण सर्वदा निवास किया करते हैं। अतएव उसके स्पर्श मात्र से ही शुद्धि का विधान बताया गया है ॥७।८।९।१०॥

## ५७—श्राद्धविधि

अथ श्राद्धविधिं वक्ष्ये सर्वपापप्रणाशनम्।
अमावस्याष्टकावृद्धिकृष्णपक्षायनद्वयम् ॥१
द्रव्यं ब्राह्मणसम्पत्तिर्विषुवत्सूर्य्यसंक्रमः।
व्यतीपातो गजच्छाया ग्रहणं चन्द्रसूर्य्ययोः।
श्राद्धं प्रति रुचिश्चैव श्राद्धकालः प्रकीर्त्तितः ॥२
अग्र्यो यः सर्वदेवेषु श्रोत्रियो वेदविद्युवा।
तिथिज्ञाने च कुशलः त्रिमधुस्त्रिसर्वणिकः ॥३
स्वस्त्रीयऋत्विग्जामाताच य्यंश्वशुरमातुलाः।
त्रिणाचिकेतदौहित्रशिष्यसम्बन्धिबान्धवाः ॥४
कर्मनिष्ठा द्विजाः केचित्पञ्चाग्निब्रह्मचारिणः।
पितृमातृपराश्चैव ब्राह्मणाः श्राद्धदेवताः ॥५
रोगी हीनातिरिक्ताङ्गः काणः पौनर्भवस्तथा।
अवकीर्णादयो ये च ये चाचारविवर्जिताः ॥६

अवैष्णवाश्च ये सव श्राद्धार्हा न कदाचन ।
निमन्त्रयेच्च पूर्वेद्युर्द्विजैर्भाव्यं च संयतैः ॥७

श्री याज्ञवल्क्य ऋषि ने कहा—अब मैं श्राद्ध की उस विधि को तुम को बतलाता हूँ जो कि समस्त प्रकार के पापों का नाश करने वाली होती है । अमावस्या-अष्टका वृद्धि—कृष्ण पक्ष-अयन द्वय-द्रव्य—ब्राह्मण सम्पत्ति—विषुवत् में सूर्य का संक्रमण—व्यतीपात-गजच्छाया तथा सूर्य एवं चन्द्र का ग्रहण और श्राद्ध करने के प्रति रुचि का होना ये श्राद्ध के उत्ताम काल बताये गये हैं ॥१।२॥ समस्त देवों में वह अग्र होता है जो श्रोत्रिय और वेदों का विद्वान् युवा हो । तिथि के ज्ञान में कुशल—त्रिमधु-त्रिसर्वाणिक-स्वस्रीय (भानजा) ऋत्विक्-जामाता-आर्य-श्वशुर-मातुल—त्रिणाचिकेत-दौहित्र ( धेवता )—शिष्य-सम्बन्धी और बान्धव—कुछ कर्मनिष्ठ ब्रह्मचारी द्विज जो पञ्चाग्नि करने वाले हों तथा पितृ परायण और मातृ परायण हों ये सब ब्राह्मण श्राद्ध देबता होते हैं ॥३॥४॥५॥ जो रोगी हो हीनाङ्ग या अतिरिक्ताङ्ग हो—काना-पौनभव और अव-कीर्ण आदि जो हों वे सब आचार से वर्जित होते हैं । ६॥ जो विप्र विष्णु के भक्त न हों वे सभी कभी भी श्राद्ध के योग्य नहीं हुआ करते हैं श्राद्ध जिस दिन करना हो उसके पहिले दिन में ही ब्राह्मणों को निमन्त्रण दे देना चाहिए जैसे ही श्राद्ध का निमन्त्रण प्राप्त हो वैसे ही विप्रों को भी संयत होकर रहना चाहिए ॥७॥

आचान्ताश्चैव पूर्वाह्णे ह्यासनेषूपवेशयेत् ।
युग्मान्दैवे तथा पित्र्ये स्वप्रदेशेऽव्वशक्तितः ॥८
द्वौ दैवे प्रागुदक्पित्र्ये त्रीण्येकश्चोभयोः पृथक् ।
मातामहानामप्येवं मन्त्रं वा वैश्वदेविकम् ॥९
हस्तप्रक्षालनं दत्त्वा विष्टरार्थे कुशानपि ।
आवाह्य तदनुज्ञातो विश्वेदेवा महानृचा ॥१०
यवैरन्नं विकीर्याथ भाजने सपवित्रके ।
शन्नोदेव्या पयः क्षिप्त्वा यवोऽसि ति यवांस्तथा ॥११

या दिव्या इति मन्त्रेण हस्तेष्वेव विनिक्षिपेत् ।
गन्धं तथोदकञ्चैव धूपादींश्च पवित्रकम् ॥१२
अपसव्य ततः कृत्वा पितृणामप्रदक्षिणम् ।
द्विगुणांस्तु कुशान्दत्वा उशन्तस्त्वेत्यृचा पितृन् ॥१३
आवाह्य तदनुज्ञ तर्जपेदायान्तु नस्ततः ।
यवार्थस्तु तिलैः कार्यः कुर्य्यादर्घ्यादि पूर्ववत् ॥१४

श्राद्ध के दिन पूर्वाह्न में आचान्त होते हुए उन्हें आसनों पर उपविष्ट कराना चाहिए। उनसे प्रार्थना करे कि आपको दैव-पित्र्य कर्मके लिये आमन्त्रित किया है। अपने प्रदेशों में प्राप्त कराने की शक्ति नहीं है।।८।। दो को पूर्व में दैव कर्म के लिये–उत्तार दिशा में पित्र्य कर्म के लिये तीन को–इस तरह दोनों को पृथक् रक्खे। इसी रीति से माता महादिक के लिये भी करे। अथवा वैश्वदेविक मन्त्रका प्रयोग करे।।६।।फिर इसके अनन्तर हस्त-प्रक्षालन देकर विष्टरके लिये कुशाओंको देवे। फिर उनके द्वारा अनुज्ञा प्राप्तकर महान् ऋचा से विश्वेदेवाओं का आवाहन करे।।१०।।यवों के द्वारा पवित्रीके सहित पात्रमें अन्न का विकरण करे। "शन्नो देवी"- इस मन्त्र से पय का क्षेपणकर "यवोऽसीति" मन्त्र से यवों का विकरण करे। "या दिव्या"–इस मन्त्र के द्वारा उनके हाथों में ही गन्ध–उदक–धूप और पविप्रक आदि को विनिक्षिप्त करना चाहिए ।।११।१२।।इसके अनन्तर अपसव्य होकर पितरोंके अप्रदक्षिण में द्विगुण कुशाओं के देकर 'उशन्तस्त्वा'–इस मन्त्रसे पितृगण का आवाहन करे। फिर उनसे अनुज्ञात होकर 'आयान्तु नस्तत'–इस मन्त्र का जाप करे यवार्थ तिलों के द्वारा करना चाहिए। फिर पूर्व की भाँति अर्घ्य आदि करे ।।१३।।१४।।

दत्त्वार्घ्यं संश्रवं ह्येषां पात्रे कृत्वा विधानतः ।
पितृभ्यः स्थानमसीति न्युब्जं पात्रं करोत्यधः ॥१५
अग्नौ करिष्य आदाय पृच्छत्यन्नं घृतप्लुतम् ।
सव्याहृतिश्च गायत्रीं मधुवातेत्यृचस्तथा ॥१६

जप्त्वा यथासुखं वाच्यं भुञ्जीरंस्तेऽपि वाग्यताः ।
अन्नमिष्टं हविष्यञ्च दद्यादक्रोधनो नरः ॥१७

अतृप्तेस्तु पवित्राणि जप्त्वा पूर्वजपं तथा ।
अन्नमादाय तृप्ता स्थ शेषञ्चैवान्नमन्वहम् ॥१८

तदन्नं विकिरेद् भूमौ दद्याच्चापि सकृ सकृत् ।
सर्वमन्नमुपादाय सतिलं दक्षिणामुखः ॥१६
उच्छिष्टसन्निधौ पिण्डान्प्रदद्यात्पितृयज्ञवत् ।
मातामहानामप्येवं दद्याच्चाचमनं ततः ॥२०
स्वस्ति वाच्यस्ततो दद्यादक्षय्योदकमेव च ।
दत्वा च दक्षिणां शक्त्या स्वधाकारमुदाहरेत् ॥२१

अर्घ्य निवेदित करके इनका संश्रव विधान से पात्र में करे । 'पितृभ्यः स्थानमसि'' — इस मन्त्र से उस न्युब्ज पात्रको अधः करे ॥१५॥ 'अग्नौ करिष्ये''–इससे धृत प्लुत अन्न को लेकर पूछे और व्याहृतियों के सहित गायत्री का तथा ''मधु वात''–इस ऋचा का जाप करके उनसे कहे आप सुख पूर्वक भोजनकरें । उन श्राद्धमें भोजन करने वाले विप्रों को भी मौन होकर भोजन करना आरम्भ करना चाहिए । श्राद्धकर्त्ता मानव को विना किसी प्रकार का क्रोध किये हुए उन ब्राह्मणोंको इष्ट अन्न और हविष्य समर्पितकरना चाहिए ॥१६।१७॥ जब तक उन ब्राह्मणोंकी तृप्तिहो तब तक उन्हें खूब अच्छी तरह तृप्ति पूर्वक भोजन करावे और पवित्र मन्त्रोंका जाप करता रहे । जब वे यह कहदें कि हम खूब तृप्त होगये हैं उन्हें एक एक बार देवे और शेष अन्नको लेकर भूमिमें विकीर्ण कर देवे । फिर सम्पूर्ण अन्न को तिलों सहित लेकर दक्षिण दिशाकी ओर मुख करके पितृयज्ञ की भाँति उस उच्छिष्ट के समीपमें ही पिंड देवे । इसी रीतिसे मातामह आदि केलिये भी देवे । इस प्रकार से यह सम्पूर्ण कृत्य करके फिर उन्हें आचमन समर्पित करना चाहिए ॥१८।१९।२०॥ स्वस्ति कहकर फिर अक्षय उदक देवे । इसके पश्चात् दक्षिणा देकर जोभी अपनी शक्ति से हो इसके पश्चात् स्वधाकार का उच्चारण करे ॥२१॥

वाच्यतामित्यनुज्ञातः पितृभ्यश्च स्वधोच्यताम् ।
विप्रैरस्तु स्वधेत्युक्तो भूमौ सिञ्चेत्ततो जलम् ॥२२
प्रीयन्तामिति चोहैवं विश्वेदेवा जलं ददत् ।
दातारो नोऽभिवर्द्धन्तां वेदाः सन्ततिरेव च ॥२३
श्रद्धा च नो माव्यगमद्वहु देयञ्च नोऽस्त्विति ।
इत्युक्तोऽपि प्रियं वाचं प्रणिपत्य विसर्जयेत् ॥२४
वाजे वाजे इति प्रीत्या पितृपूर्वं विसर्जनम् ।
यस्मिंस्ते संश्रवाः पूर्वमर्घ्यपात्रे निपातिताः ॥
पितृपात्रं तदुत्तानं कृत्वा विप्रान्विसर्जयेत् ॥२५
प्रदक्षिणमनुस्तुत्य भुञ्जीत पितृशेषितम् ।
ब्रह्मचारी भवेत्तत्र रजनीं भार्यया सह ॥२६
एवं सदक्षिणं कुर्याद्वृद्धौ नान्दीमुखानपि ।
यजेत्तदधिकर्कन्धुमिश्राः पिण्डा यवैः श्रिताः ॥२७
एकोद्दिष्टं दैवहीनं एकान्नैकपवित्रकम् ।
आवाहनाग्नौकरणरहितं ह्यपसव्यवत् ॥२८
उपतिष्ठतामित्यक्षय्यस्थाने विप्रान्विसर्जयेत् ।
अभिरम्यतां प्रब्रूयात्प्रोचुस्तेभिरताः स्वहः ॥२९
गन्धोदकतिलैर्मिश्रं कुर्यात्पात्रचतुष्टयम् ।
अर्घ्यार्थं पितृपात्रेषु प्रेतपात्रं प्रसेचयेत् ॥३०
ये समाना इति द्वाभ्यां शेषं पूर्ववदाचरेत् ।
एतत्सपिण्डीकरणमेकोद्दिष्टं स्त्रिया अपि ॥३१

स्वधा का वाचन करो—इस प्रकार से उनकी अनुज्ञा प्राप्त कर पितृगण के लिये स्वधा का वाचन करना चाहिए। विप्रों के द्वारा 'स्वधा होवे'—ऐसा कहने पर उस जल को भूमि पर सिञ्चित कर देवे ॥२२॥ जल देता हुआ विश्वेदेवा प्रसन्न होवें-यह बोले। हमारे दाता-वेद-ख्याति बढ़ें। हमारी श्रद्धा का लोप न होवे और हमको देव होवे-इस प्रकारसे प्रिय वचन कहकर उनको प्रणिपात करके फिर विसर्जित करे। "वाजे-वाजे"—इस का उच्चारण करते

हुए प्रीति से पितरों का विसर्जन करे। पहिले जिसमें वे संश्रव थे और अर्घ्य-पात्रमें निपातित थे उस पितृ पात्र को उत्तान करके विप्रोंका विसर्जन करना चाहिए।।२३।२४।२५।। प्रदक्षिणा और अनुस्तुति करके जो पितृ शेष अन्न हो उसका भोजन करे। अपनी भार्या के साथ उस रात्रि में ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिए ।।२६।। इसी प्रकार से वृद्धि के अवसर पर दक्षिणा के सहित नान्दी मुखों को भी करे अर्थात् नान्दी मुख श्राद्ध करना चाहिए। कर्कन्धु मिश्रित यवों से श्रित पिंडों का उस समय में यजन करना चाहिए।।२७।।एको-द्दिष्ट श्राद्ध दैवहीन और एकान्न,एक पवित्रक होता है। अपसव्यवत् आवाहन और अग्नीकरण रहित होता है ।। २८।। उपतिष्ठताम्–इससे अक्षय्य स्थान में विप्रों का विसर्जन करना चाहिए। फिर 'अभिरम्यताम्'-यह बोले। वे 'अभि-रताः स्वहः'-यह बोलें ।।२९।। गन्धोदक तिलों से मिश्रित चार पात्र करे। अर्घ्य के लिये पितृ पात्रों में प्रेत पात्र को प्रसेचित करे ।।३०।। 'समाना'—इन दो मन्त्रों से शेष सब पूर्व की भाँति ही करना चाहिए। यह सपिण्डी-करण एकोद्दिष्ट स्त्री को भी करना चाहिए ।।३१।।

अर्वाक्सपिण्डीकरणं यस्य संवत्सराद्भवेत् ।
तस्याप्यन्नं सोदकुम्भं दद्यात्संवत्सरे द्विजः ।।
पिण्डांश्च गोऽजाविप्रेभ्यो दद्यादग्नौ जलेऽपि वा ।।३२
हविष्यान्नेन वै मासं पायसेन तु वत्सरम् ।
मात्स्यहारिणऔरभ्रशाकुनच्छागपार्षतैः ।।३३
ऐणरौरववाराहशशमांसैर्यथाक्रमम् ।
मासवृद्ध्यापि तुष्यन्ति दत्तैरिह पितामहाः ।।३४
दद्याद्वर्षत्रयोदश्यां मघासु च न संशयः ।
प्रतिपत्प्रभृतिष्वेवं कन्यादीन्श्राद्धदो लभेत् ।।३५
शस्त्रेण निहतानां तु चतुर्दश्यां प्रदीयते ।
स्वर्गं ह्यपत्ययोगञ्च शौर्य्यं क्षेत्रं बलं तथा ।।३६
अरोगित्वं यशो वीतशोकतां परमां गतिम् ।
धनं विद्याञ्च वाक्सिद्धिं कुप्यं गोऽजाविकं तथा ।।

अश्वानायुश्च विधिवद्यः श्राद्धं संप्रतीच्छति ॥३७
कृत्तिकादिभरण्यन्तं स कामी प्राप्नुयादिमान् ।
वस्त्राढ्य : प्रीणयन्त्येव नवं श्राद्धकृतं द्विजाः ॥३८
आयुः प्रजा धनं विद्यां स्वर्गमोक्षसुखानि च ।
प्रयच्छति तथा राज्यं प्रीत्या नित्यं पितामहः ॥३९

सपिण्डी करण के पीछे जिसका संवत्सर से होवे उसका भी सोद कुम्भ अन्न द्विज को संवत्सर में दे देना चाहिए और पिंडों को गौ–अजा तथा विप्रों को दे देवे अथवा अग्नि या जल में दे देना चाहिए ॥३२॥ हविष्यान्न से मास में-पायस से वत्सर में पितामह सन्तुष्ट होते हैं। मत्स्यादि के आमिष के यथा-क्रम मास वृद्धि में देने पर भी उन्हें परम सन्तोष हुआ करता है ॥३३।३४॥ त्रयोदशी में और मघा में अर्घ्य देवे। इस प्रकार से प्रतिपदा प्रभृति में श्राद्ध दाता कन्यादि की प्राप्ति करता है–इसमें संशय नहीं है॥३५॥जिनका निहनन शस्त्र से हुआ हो उनको श्राद्ध चतुर्दशी तिथि में दिया जाता है। जो विधि-विधान के साथ श्राद्ध देता है उसे स्वर्ग अपत्य योग-शौर्य क्षेत्र-बल-आरोगिता यश–वीतशोकता–परमगति धन-विद्या-वाक्सिद्धि-कुप्य-गौ-अजाविक–अश्व आयु आदि की प्राप्ति होती है ॥३६।३७॥कृत्तिका से आदि लेकर भरणी के अन्त तक कामना वाला इन उक्त पदार्थों को प्राप्त किया करता है। नव श्राद्ध करने वाले पर वस्त्रों से आढ्य द्विज परम प्रसन्न होते हैं। पितामह प्रीति से नित्य आयु–प्रजा–धन–विद्या–स्वर्ग–मोक्ष-सुख तथा राज्य को प्रदान किया करते हैं ॥३८।३९॥

## ५८–विनायकोपसृष्ट लक्षण

विनायकोपसृष्टस्य लक्षणानि निबोधत ।
स्वप्नेऽवगाहतेऽत्यर्थं जलं मुण्डांश्च पश्यति ॥१
विमना विफलारम्भः संसीदत्यनिमित्ततः ।
राजा राज्यं कुमारी च पतिं पुत्रञ्च गुर्विणी ॥२
नाप्नुयात्स्नपनं तस्य पुण्येऽह्नि विधिपूर्वकम् ।

गौरसर्षपगन्धेन साज्येनोत्सारितस्य तु ।।
सर्वौषधैः सर्वगन्धैर्विलिप्तशिरसं तथा ।।३
भद्रासनोपविष्टस्य स्वस्तिवाच्यं द्विजान्शुभान् ।
मृत्तिरां रोचनां गन्धान्गुग्गुलुश्चाप्सु निक्षिपेत् ।।४
एकाकृत्या ह्येकवर्णाँश्चतुर्भिः कलशैर्ह्रदात् ।
चर्मण्यानुद्वहे रक्ते स्नाप्य भद्रासने तथा ।।५
सहस्राक्षं शतधारमृषिभिः पारणं कृतम् ।
तेन त्वामभिषिञ्चामि पावमान्यः पुनन्तु ते ।।६
भगवान्वरुणो राजा भगं सूर्य्यो बृहस्पतिः ।
भगमिन्द्रश्च वायुश्च भगं सप्तर्षयो ददुः ।।७

याज्ञवल्क्य मुनि ने कहा—अब मैं विनायक के द्वारा उपसृष्ट पुरुष का लक्षण बताता हूँ उन्हें समझ लो। ऐसा पुरुष स्वप्न में जल का अत्यधिक अवगाहन किया करता है। और मुण्डों को भी देखता है ।।१।। सदा विमना (उदास) रहता है और जो भी कुछ आरम्भ करता है वह सब विफल होते हैं। वह पुरुष विना ही किसी कारण के दुःखी रहा करता है। राजा राज्य को—कुमारी पति को और गर्भवती स्त्री पुत्र को प्राप्त नहीं किया करते हैं। इस उप सर्ग के निवारण करने के लिये किसी शुभ दिन में उसका विधि-विधान के साथ स्नपन कराना चाहिए। आज्य (घृत) के सहित और सरसों के गन्ध से पहिले उत्सारित करके फिर स्नान करावे। सर्वोषधियों से और समस्त गन्धों से उसका शिर विलिप्त करे ।।२।।३।। फिर भद्रासन पर उसे बिठा कर शुभ द्विजों से स्वस्ति वाचन करावे। मिट्टी—रोचना—गन्ध और गुग्गुलु को जल में निक्षिप्त करना चाहिए। फिर एक सी आकृति वाले और एक ही वर्ण से युक्त चार कलशों के द्वारा ह्रद से चर्म में अनुद्वह रक्त भद्रासन पर स्नान कराना चाहिए ।।४।।५।। ऋषियों ने सहस्राक्ष शत धारा वाला पारण किया था उससे तुम्हारा अभिषिञ्चन करता हूँ। पावमानी से पुनीत करें ।।६।। भगवान् वरुण राजा—भग को सूर्य्य बृहस्पति और भग को इन्द्र तथा भग को वायु और सात ऋषियों ने दिया था ।।७।।

यत्तो केशेषु दौर्भाग्यं सीमन्ते यच्च मूर्द्धनि ।
ललाटे कर्णयोरक्ष्णोर्नाश तद्यातु ते सदा ॥८
स्नातस्य सार्षपं तैलं श्रवणे मस्तके तथा ।
जुहुयान्मूर्द्धनि कुशान्साज्यान्संपरिगृह्य च ॥९
मितः संयमितश्चैव तथा शालकटङ्कटैः ।
कूष्माण्डं राजपुत्रांश्च अन्ते स्वाहासमन्वितैः ॥१०
सद्याच्चतुष्पथे भूमौ कुशानास्तीर्य्य सर्वशः ।
कृताकृतं तथा चैव तण्डुलौदनमेव च ॥११
पुष्पं चित्रं सुगन्धश्च सुराश्च त्रिविधामपि ।
दधिपायसमन्नञ्च घृतञ्च गुड़मोदकम् ॥१२
एतान्सर्वानुपाकृत्य भूमौ कृत्वा ततः शिवः ।
अम्बिकामुपतिष्ठेच्च दद्यादन्नं कृताञ्जलिः ॥१३
दूर्वासर्षपपुष्पैश्च पुत्रजन्मभिरन्ततः ।
कृतस्वस्त्ययनश्चैव प्रार्थयेदम्बिकां सतीम् ॥१४
रूपं देहि यशो देहि भाग्यं भवति देहि मे ।
पुत्रान्देहि श्रियं देहि सर्वान्कामांश्च देहि मे ॥१५
ब्राह्मणांस्तोषयेत्पश्चाच्छुक्लवस्त्रानुलेपनैः ।
वस्त्रयुग्मं गुरोर्दद्यात्संपूज्यश्च ग्रहस्तथा ॥१६

जो तेरे केशों में—सीमन्त में और मूर्द्धा में दौर्भाग्य है तथा ललाट में—कानों में और नेत्रों में दौर्भाग्य है वह सदा नाश को प्राप्त होवे ॥८॥ जब स्नान कर लेवे तो उस नहाये हुए के श्रवण में तथा मस्तक में और मूर्द्धा में घृत सहित कुशाओं को ग्रहण कर सरसों के तैल की आहूतियाँ देवें ॥९॥ मित और संयमित हो शाल कटङ्कटों से युक्त कूष्माण्ड तथा अन्त में स्वाहा से समन्वित राज पुत्रों की सद्य से चतुष्पथ पर भूमि में सब ओर कुशाओं को आस्तृत करे । कृताकृत तण्डुल और ओदन–पुष्प चित्र–सुगन्ध और तीनों प्रकार की सुरा–दधि–पायस–अन्न–घृत–गुड मोदक इन समस्त वस्तुओं को उपस्कृत करके भूमि में रक्खे और इसके अनन्तर शिव एवं अम्बिका का उप-

स्थान करे। हाथ जोड़कर अन्न समर्पित करे। पुत्र के जन्म के अन्त में दूर्वा और सरसों के पुष्पों से यजन कर तथा स्वस्त्ययन करके सती अम्बिका की प्रार्थना करनी चाहिए ॥१० से १४॥ हे देवि ! आप मुझे रूप प्रदान करें-यश देवें-सौभाग्य देवें पुत्र देवें-श्री देवें और मेरी समस्त कामनाओं को प्रदान करें। इसके पश्चात् शुक्ल वस्त्र तथा अनुलेपनों से ब्राह्मणों को सन्तुष्ट करे। दो वस्त्र गुरु को समर्पित करे और ग्रह की भली भाँति पूजा करनी चाहिए ॥१५॥१६॥

## ५९—ग्रहयाग

श्रीकामः शान्तिकामो वा ग्रहदृष्ट्यभिचारवान् ।
ग्रहयागं समं कुर्य्याद् ग्रहाश्चैते बुधैः स्मृताः ॥१
सूर्य्यः सोमो मङ्गलश्च बुधश्चैव बृहस्पतिः ।
शुक्रः शनैश्चरो राहुः केतुर्ग्रहगणाः स्मृताः ॥२
ताम्रकांस्यस्फाटिकाच्च रक्तचन्दनस्वर्णकात् ।
रजतादयसः सीसात्कांस्याद् दृष्टिः प्रशाम्यति ॥३
रक्त शुक्लस्तथा रक्तः पीतः पीनः सितासित ।
कृष्णः कृष्णः क्रमाद्वर्णं निबोध मुनयस्ततः ॥४
स्नापयेद्धामयेच्चैव ग्रहद्रव्यैर्विधानतः ।
सुवर्णानि प्रदेयानि वासांसि कुसुमानि च ॥५
गन्धादिबलयञ्चैव धूपो देयश्च गुग्गुलुः ।
कर्त्तव्यास्तत्र मन्त्रैश्च अधिप्रत्यधिदैवतः ॥६
आकृष्णेन इमं देवा अग्निमूर्द्धादिवः ककुत् ।
उद्बुध्यस्वेति जुहुयाद्भिरेव यथाक्रमम् ॥७

याज्ञवल्क्य महर्षि ने कहा – श्री की कामना करने वाला शान्ति की अभिलाषा रखने वाला अथवा ग्रहोंकी दृष्टिके अभिचार वाला पुरुष सम ग्रह-याग करे। बुधजनों ने ये ग्रह बताये हैं—सूर्य-चन्द्र-मङ्गल-बुध-बृहस्पति-शुक्र शनैश्चर-राहु और केतु ये ग्रह गण कहे गये हैं ॥१।२॥ इन युक्त नौ ग्रहोंकी दृष्टि ताम्र-कांस्य (कांसा-स्फटिक-रक्त चन्दन-सुवर्ण-रजत (चाँदी)-लौह-सीसा से प्रशान्त होती है ॥३॥ रक्त-शुक्ल तथा रक्त-पीत, पीत और सिता-

सित-कृष्ण कृष्ण ये क्रम से वर्ण हैं। हे मुनिगण ! इनको समझलो।४। इन ग्रहों के द्रव्यों से विधान के साथ स्नपन करावे तथा होम करावे। सुवर्ण का दान करे। वस्त्र और कुसुमों को देवे।।५।। गन्ध आदि वलय देवे। गूगलकी धूप देनी चाहिए। वहाँ पर ग्रह याग में अधि प्रत्यधि दैवत मन्त्रोंके द्वारा यह सब कृत्य पूर्ण करने चाहिए।६।'आकृष्णेव-इमं-देवा-अग्निमूर्धादिवन ककुत् उद्बुध्य स्व' — इन ऋचाओं से क्रमानुसार हवन करना चाहिए।।७।।

बृहस्पते परिदीयेति अन्नात्परिश्रु तोरसम्।
शन्नोदेवी कयानश्च केतुं कृण्वन्निति क्रमात् ।८
अर्कः पलाशः खदिरस्त्वपामार्गोऽथ पिप्पलः।
औदुम्बरः शमी दूर्वा कुशाश्च समिधः क्रमात् ।।
होतव्या मधुसर्पिभ्यां दध्ना चैव समन्वितः।।९
गुडौदनौ पायसञ्च हविष्यं क्षीरषष्टिकम्।
दध्योदनं हविः पूपान्मांसं चित्रान्नमेव च।।१०
दद्याद् द्विजः क्रमादेतान्ग्रहेभ्यो भोजनं ततः।
धेनुः शङ्खस्तथानड्वान्हेमवासो हयस्तथा।।११
कृष्णा गौरायसं छाग एता वै दक्षिणाः क्रमात्।
ग्रहाः पूज्याः सदा यस्माद्वाञ्छापि प्राप्यते फलम्।।१२

'बृहस्पते परिदीय'—इससे 'अन्नात्परि श्रुतोरसन्'-शन्नोदेयी-कथानश्च केतुं कृण्वन्'-इनसे क्रम पूर्वक आहुतियाँ देवे।८।। अर्क (आक,—पलाश (ढाक)-खदिर—अपामार्ग—पीपल-गूलर—शमी (छौंकर)-दूर्वा (दूम और कुशा ये इनके हवन करने के लिये क्रम से समिधाऐं होती हैं। मधु (शहत) और सर्पि (घृत) से जोकि दधि (दही) से समन्वित हो हवन करे।।९।। गुड-ओदन-पायस ये हविष्य हैं। क्षीर षष्टिक-दधि ओदन ये हवि है। पूप (पूआ) आमिष—चित्रान्न यह भोजन द्विजको ग्रहों के लिये देना चाहिए। फिर विप्रों को ग्रहों की सन्तुष्टि के लिए दक्षिणा देवे। दक्षिणा क्रम से धेनु शङ्ख अन-ड्वान्—हेम-वस्त्र-अश्व—श्यामा गौ—आयस छाग यह होती हैं। इस प्रकारसे

ग्रहों की सदा पूजा करनी चाहिए । राजा भी इस तरह पूजा से फल की प्राप्ति किया करते हैं ।।१०।११।१२।।

## ६०—वानप्रस्थ भिक्षुकाश्रम

वानप्रस्थाश्रमं वक्ष्ये तत्करस्तु महर्षयः ।
पुत्रेषु भार्य्यां निक्षिप्य वनं गच्छेत्सहैव वा ।।१
वानप्रस्थो ब्रह्मचारी साग्निः शमदमक्षमी ।
अर्चयेत्साग्निकान्विप्रान्पितृदेवातिथींस्तथा ।।२
भृत्यांस्तु तर्पयेच्छ्मश्रुजटालोमभृदात्मवान् ।
दान्तस्त्रिसवनं स्नायान्निवृत्तश्च प्रतिग्रहात् ।।३
स्वाध्यायवान्ध्यानशीलः सर्वभूतहिते रतः ।
अह्नो मासस्य मध्ये वा कुर्य्यात्स्वार्थपरिग्रहम् ।।४
निराश्रयं स्वपेद् भूमौ कर्म कुर्य्यात्फलं विना ।
ग्रीष्मे पञ्चाग्निमध्यस्थो वर्षासु स्थण्डिलेशयः ।।५
आर्द्रवासास्तु हेमन्ते योगाभ्यासाद्दिनं नयेत् ।
अक्रुद्धः परितुष्टश्च समस्तस्य च तस्य च ।।६

याज्ञवल्क्य ऋषि ने कहा—हे महर्षि गणो ! अब मैं वानप्रस्थ आश्रम के विषयमें कहताहूं जोकि एक वानप्रस्थाश्रमीको करना चाहिए । वानप्रस्थाश्रमी को चाहिए कि अपनी भार्या को अर्थात् उसके पोषणादिके समस्त भार को अपने पुत्रों के सुपुर्द कर देवे अथवा उस भार्या को अपने ही साथमें लेकर चले जाना चाहिए । अर्थात् घरका त्यागकरके वनमें जावे । वानप्रस्थ आश्रम में रहने वाले व्यक्ति को ब्रह्मचर्य का पूर्ण पालन करना चाहिए । उसे साग्नि अर्थात् अग्नि यजन करने वाला रहना चाहिए । शम दम और क्षमा से युक्त उसे रहना होता है । वानप्रस्थी को साग्निक विप्रों का—पितरों का—देवों का तथा अतिथियों का यजन करना चाहिए।।१।२।।अपने भृत्यों को निरन्तर तृप्त करनाचाहिए वानप्रस्थीको जटाओर लोम धारणकर आत्मवान् अर्थात्सबमें अपनी ही आत्माको समझने वाला रहना आवश्यकहै । दान्त होकर त्रिकाल

स्नान-सन्ध्या करे और कभी किसी का प्रतिग्रह ग्रहण न करे ॥ ३ ॥ निरन्तर वेदादि निगमों का स्वाध्याय करे। ध्यान के स्वभाव वाला बने। समस्त प्राणीमात्र के हित-सम्पादन के कार्य में रति रक्खे। दिन के अथवा मास के मध्य में स्वार्थ का परिग्रह करना चाहिए ॥ ४ ॥ बिना किसी वस्तु का आश्रय लेकर भूमि में शयन करे और फल की आकाङ्क्षा से रहित होकर कर्म करना चाहिए। ग्रीष्म ऋतु में पञ्च अग्नि तपे और वर्षा ऋतु में स्थण्डिल शायी रहे ॥५॥ हेमन्त में गीले वस्त्र धारण कर प्रतिदिन योग का अभ्यास करे। सर्वदा क्रोध रहित-परितोष से सम्पन्न रहे। समस्तों को भी ऐसा ही रक्खे और अपने आपको भी ऐसा रक्खे ॥६॥

भिक्षोर्धर्मं प्रवक्ष्यामि तं निबोधत सत्तमाः।
वनान्निवृत्य कृत्वेष्टिं सर्ववेदप्रदक्षिणाम् ॥७
प्राजापत्यं तदन्तेऽपि अग्निमारोप्य चात्मनि।
सर्वभूतहितः शान्तस्त्रिदण्डी सकमण्डलुः ॥
सर्वायासं परित्यज्य भिक्षार्थी ग्राममाश्रयेत् ॥८
अप्रमत्तश्चरेद् भैक्ष्यं सायाह्ने नाभिलक्षितः।
वाहितैर्भिक्षुकैर्ग्रामे यात्रामात्रमलोलुपः ॥६
भवेत्परमहंसो वा एकदण्डी यमादितः।
सिद्धयोगस्त्यजन्देहममृतत्वमिहाप्नुयात् ॥१०
योगमभ्यस्य मितभुक्परां सिद्धिमवाप्नुयात्।
दाताऽतिथिप्रियो ज्ञानी गृही श्राद्धेऽपि मुच्यते ॥११

याज्ञवल्क्य मुनि कहते हैं—अब भिक्षु के धर्म को बताता हूं—हे सत्तमो ! उसे समझो। वानप्रस्थाश्रम में रहकर वन से निवृत्त होवे। इष्टि करके समस्त वेदों की प्रदक्षिणा करे। इसके अन्त में प्राजापत्य करे और अपनी आत्मा में अग्नि का आरोपण करे। सब भूतों के हित में रत होते हुए शान्ति धारण कर तीन दण्ड धारण करे और कमण्डलु का ग्रहण करे ॥७॥८॥ समस्त प्रकार के आयास का परित्याग कर भिक्षा का अर्थी होकर ग्राम का आश्रय ग्रहण करना चाहिये। अप्रमत्त होकर भिक्षाचरण करे और सायाह्न में अभिलक्षित न होवे।

वाहित भिक्षुकों के साथ यात्रा मात्रा का कभी लोलुप न होवै ॥ ९ ॥ अथवा परमहंस होकर रहे। यमादि धारण कर एक दण्ड धारी रहे। इस तरह से सिद्ध योग वाला होकर अपने देह का जो त्याग करता है वह यहां सिद्धि को एवं अमृतत्व को प्राप्त किया करता है ॥१०॥ योग का अभ्यास कर परिमित भोजन करे तो परा सिद्धि को प्राप्त किया करता है। दाता-अतिथियों के प्रिय करने वाला ज्ञानशील गृहस्थ भी श्राद्ध करने पर मुक्ति को प्राप्त किया करता है ॥११॥

## ६१–नर्क में पापियों के फल

नरकात्पातकोद्‌भूतात्पापस्य कर्मणः क्षयात् ।
ब्रह्महा श्वा खरोष्ट्रः स्यान्मूकश्चान्ते भविष्यति ॥१
स्वर्णचौरः कृमिः कीटः तृणादिर्गुरुतल्पगः ।
क्षयरोगी श्यावदन्तः कुनखी शिपिविष्टकः ॥
ब्रह्महत्याक्रमात्स्युश्च तत्सर्वं वा शिशोर्भवेत् । २
धान्यहर्त्ता त्वनाहारी मूको रागापहारकः ।
धान्यहार्य्यतिरिक्ताङ्गः पिशुनः पूतिनासिकः ॥३
तैलहारी तैलपायो पूतिवक्त्रस्तु सूचकः ।
जायन्ते लक्षणभ्रष्टा दरिद्राः पुरुषाधमाः ॥
जायन्ते लक्षणोपेता धनधान्यसमन्विताः ॥४

याज्ञवल्क्य मुनि ने कहा—महा पातकों से प्राप्त नरक से - पापों के कर्म का क्षय होने से ब्रह्म हत्यारा व्यक्ति फिर कुत्ता-गधा और ऊँट की योनि प्राप्त किया करता है और अन्त में मूक हो जाता है ॥१॥ सुवर्ण की चोरी करने वाला व्यक्ति कृमि और कीट की योनि प्राप्त किया करता है। गुरु की शय्या पर गमन करने वाला क्षय का रोगी-श्याव दाँतों वाला-कुनखी और शिपि विष्टक होता है। ब्रह्महत्या के क्रम से ये सभी हुआ करते हैं अथवा यह सब शिशुके होताहै।२।धान्यका हरण करने वाला अनाहारी-मूकऔर रोगा-पहारक,धान्यहारी,अतिरिक्त अङ्गोंवाला-पिशुन एवं पूतिनासिका वालाहोता

हैं ॥३॥ तैल का हरण करने वाला तैल पीने वाला—दुर्गन्ध युक्त मुख वाला–सूचक होता है। ऐसे पुरुष समस्त शुभ लक्षणों से भ्रष्ट—दरिद्र और पुरुषों में अधम होते हैं और जन्म ग्रहण किया करते हैं। शुभ लक्षणों से उपेत धन-धान्य से समन्वित हुआ करते हैं ॥४॥

## ६२–प्रेत शौच वर्णन

प्रेतशौचं प्रवक्ष्यामि मच्छृणुध्वं यतव्रताः।
ऊनद्विवर्षं निखनेन्न कुर्य्यादुदकं ततः ॥१
आश्मशानादनुवाह्य इतरैर्ज्ञातिभिर्युतः।
यमसूक्तं तथा जप्यं जपद्भिर्लौकिकाग्निना ॥
स दग्धव्य उपेतश्चेदाहिथाग्न्यावृतार्थवत् ॥२
सप्तमाद्दशमाद्वापि ज्ञातयोऽभ्युपयान्त्यपः।
अपनः सोशुचदघमनेन पितृदिङ्मुखाः ॥३
एवं मातामहाचार्य्यपत्नीनाञ्चोदकक्रियाः।
कामोदकाः सखिपुत्रस्वस्रीयश्वशुरद्विजाः ॥
नामगोत्रेण ह्युदकं सकृत्सिञ्चन्ति वाग्यताः ॥४
पाषण्डपतितानां तु न कुर्य्युरुदकक्रिया।
न ब्रह्मचारिणो व्रात्या योषितः कामगास्तथा ॥५
सुरापाः स्वात्मघातिन्यो न शौचोदकभाजनाः।
ततो न रोदितव्यं हि त्वनित्या जीवसंस्थितिः ॥६
क्रिया कार्य्या यथाशक्ति ततो गच्छेद् गृहान् प्रति।
विदार्य्य निम्बपत्राणि नियतो द्वारि वेश्मनः ॥७

याज्ञवल्क्य मुनि ने कहा - हे यत व्रत वालो ! अब हम प्रेत के कारण होने वाले आशौच के विषय में आपको बतलाते हैं उसका आप लोग श्रवण करें–जो दो वर्ष से कम हो उसका निखनन करे अर्थात् भूमिमें गाड़ देवे और फिर उदक क्रिया न करे। श्मशान तक अनुवाहित करके इतर ज्ञातियों के सहित यम सूक्त का जप करना चाहिए। इस प्रकार से जाप करने वालों के

द्वारा वह लौकिक अग्नि से दग्ध नहीं करना चाहिए अर्थात् साधारण आग से उसका दाह न करे। यदि उपेत हो तो आहिताग्नि से आवृत अर्थं कीं भांति करे ॥१।२॥ सप्तम अथवा दशम से ज्ञाति के लोग जल का ग्रहण करते हैं। इस प्रकार से पितृ-दिक् की ओर मुख वाले अघ का निवारण किया करते हैं। इसी विधि से मातामह-आचार्य और पत्नी की उदक क्रिया होती है। सखा-पुत्र-स्वस्त्रीय (बहिन का पुत्र)-श्वशुर और द्विज कामोदक होते हैं अर्थात् जल की कामना वाले होते हैं। वाग्यत (मौन) होकर नाम और गोत्र से एक बार का सिञ्चन करते हैं ॥३।४॥ पाषण्ड से जो पतित हों उनकी उदक क्रिया नहीं करनी चाहिए। ब्रह्मचारी-व्रात्य और योषित उसी प्रकार से कामग नहीं होते हैं अर्थात् उदक क्रिया के योग्य नहीं हैं ॥५॥ सुरा का पान करने वाले-अपनी आत्मा का घात करने वाले भी शौचोदक के पात्र नहीं हैं। उनके लिये रुदन भी नहीं करना चाहिए। क्योंकि जीवों की संस्थिति अनित्य होती है ॥६॥ यथा शक्ति क्रिया करनी चाहिए और फिर ग्रहों के प्रति चले जाना चाहिए। जब घर के द्वार पर पहुँचे तो नियत रूप से स्थित होकर निम्ब के पत्रों का विदारण करे ॥७॥

आचम्याथाग्निमुदकं गोमयं गौरसर्षपान्।
प्रविशेयुः समालभ्य कृत्वाश्मनि पदं शनैः ॥८
प्रवेशनादिकं कर्म प्रेतसंस्पर्शनादपि।
ईक्षतां तत्क्षणाच्छुद्धिः परेषां स्नानसंयमात् ॥९
क्रीतलब्धाशना भूमौ स्वपेयुस्ते पृथक् पृथक्।
पिण्डं यज्ञकृता देयं प्रेतायान्न दिनत्रयम् ॥१०
जलमेकाहमाकाशे स्थाप्यं क्षीरं तु मृन्मये।
वैतानोपासनाः कार्याः क्रियाश्च श्रुतिचोदिताः ॥११
आदन्तजन्मनः सद्य आचूडं नैशिकी स्मृता।
त्रिरात्रमाव्रतादेशाद्दशरात्रमतः परम् ॥१२
त्रिरात्रं दशरात्रं वा शावमाशौचमुच्यते।

ऊनद्विवर्ष उभयोः सूतकं मातुरेव हि ॥
अन्तरा जन्ममरणे शेषाहोभिर्विशुध्यति ॥१३
दशद्वादशवर्णानां तथा पञ्चदशैव च ।
त्रिंशद्दिनानि च तथा भवति प्रेतसूतकम् ॥१४

आचमन करके इसके अनन्तर अग्नि–उदक–गोमय ( गोबर ) और गौर सर्षप (सरसों) का प्रवेश करे । समलभन पत्थर पर करके धीरे पद रक्खे ॥८॥ इस प्रकार से प्रवेशन आदि कर्म करे । प्रेत के संस्पर्श से और देखने वालों की उसी समय शुद्धि होती है और दूसरों की स्नान–संयम से शुद्धि हो जाती है ॥९॥ खरीद कर लाये हुए तथा कहीं से प्राप्त हुए भोजन को करने वाले वे पृथक्-पृथक् भूमि पर ही शयन करे । यज्ञ करने वाले पुरुष को प्रेत के लिये तीन दिन तक अन्न पिंड देना चाहिए ॥१०॥ एक दिन आकाश में जल तथा मृन्मय पात्र में क्षीर स्थापित करे । श्रुति प्रतिपादित वैतानोपासना की क्रिया करनी चाहिए ॥ ११ ॥ जिसके दांत पैदा न हुए हों उसकी जन्म से दांत उगने तक सद्यः शुद्धि हो जाती है । चूड़ा कर्म होने तक एक निशा की अशुद्धि रहती है । व्रतादेश होने के पूर्व तक तीन रात्रिका आशौच मृतक का होता है । इससे ऊपर दश रात्रि तक अशौच रहा करता है ॥ १२ ॥ तीन रात्रि अथवा दश रात्रि शव से सम्बन्धित अशौच हुआ करता है । दो वर्ष से कम का दोनों में ( जन्म-मरण में ) केवल माता को ही सूतक होता है । जन्म-मरण के अन्तर में शेष दिनों में विशुद्धि होती है ॥१३॥ वर्णों का आशौच क्रम से दश–बारह–पन्द्रह और तीस दिन का प्रेत सूतक होता है । अर्थात् ब्राह्मण को दश दिन का– क्षत्रिय को बारह दिन का— वैश्य को पन्द्रह दिन का और शूद्र को तीस दिन का मृतकाशौच होता है ॥ १४ ॥

अहस्त्वदत्तकन्यासु बालेषु च विशोधनम् ।
गुर्वन्तेवास्यनूचानमातुलश्रोत्रियेषु च ॥१५
अनौरसेषु पुत्रेषु भार्य्यास्वन्यगतासु च ।
नीरसे राजनि तथा तदहः शुद्धिकारकम् ॥१६

हतानां नृपगोविप्रै रलक्षं चात्मघातिनाम् ।
विषाद्यैश्च हतानाञ्च नाशौचं पृथिवीपतेः ॥१७
सत्रिव्रतब्रह्मचारिद तृब्रह्मविदां तथा ।
दाने विवाहे यज्ञे च संग्रामे देशविप्लवे ॥१८
आपद्यपि हतानाञ्च सद्यः शौचं विधीयते ।
कालोऽग्निकर्म मृद्वायुर्मनो ज्ञानं तपो जपः ॥१९
पश्चात्तापो निराहारः सर्वेषां शुद्धिहेतवः ।
अकार्यकारिणां दानं वेगो नद्यास्तु शुद्धिकृत् ॥२०

अदत्ता कन्याओं में और बालों में विशोधन एक दिन होता है । गुरु-अन्ते बासी (शिष्य)-अनूचान-मातुल-श्रोत्रिय-अनौरस पुत्र - अन्यगता भार्या-नीरस राजा में वह दिन ही शुद्धि कारक होता है अर्थात् उसी एक दिन में आशौच की निवृत्ति हो जाती है ॥१५।१६॥ नृप-गौ और विप्र के द्वारा हत और अलक्ष आत्मघाती तथा विषादि के द्वारा हत हुए का पृथिवी पति को आशौच नहीं होता है ॥१७॥ सत्री-व्रती-ब्रह्मचारी-दाता-ब्रह्मवेत्ता का दान में—विवाह में-यज्ञ में—संग्राम में—देश के विप्लव के समय में तथा आपत्ति काल में जो हत हों उनका शौच तुरन्त ही हो जाता है । काल - अग्नि कर्म-मृत्तिका—वायु-मन—ज्ञान-तप-जप—पश्चात्ताप और निराहार ये सब भी शुद्धि के हेतु होते हैं अर्थात् इन उक्त कर्मों से सभी प्रकार की शुद्धि हो जाया करती है । अकार्यों के करने वालों का दान और नदी का वेग शुद्धि के करने वाला है ।।१८॥ ॥१९॥२०॥

क्षात्रेण कर्मणा जीवेद्विशां वाप्यापदि द्विजः ।
फलसोमक्षौमवीरुद्दधि क्षीरं घृतं जलम् ॥
तिलौदनरसक्षारमधुलाक्षायुतं हविः ।२१
वस्त्रोपलासवं पुष्पं शाकमृच्चर्मपादुकम् ।
एणत्वश्चैव कौषेयं लवणं मांसमेव च ॥२२
पिण्याकमूलगन्धांश्च वैश्यवृत्तो न विक्रयेत् ।
धर्मार्थं विक्रयस्तेषां तिलधान्येन संयुतम् ॥२३

लवणादि न विक्रीयात् तथा चापद् गतो द्विजः ।
कुर्य्यात् कृष्यादिकं तद्वद्विक्रेया हयास्तथा ॥२४
बुभुक्षितस्त्र्यहं स्थित्वा दृष्ट्वा वृत्तिविवर्जितम् ।
राजा धर्मान्प्रकुर्वीत वृत्तिं विप्रादिकस्य च ॥२५

द्विज को यदि निर्वाह न होता है तथा आपत्ति काल उपस्थित हो जावे तो उसे क्षत्रिय के अथवा वैश्य के कर्म से जीवन-निर्वाह कर लेना चाहिए। वैश्य की वृत्ति का आश्रय भी लेवे तो फल–सोम–क्षौम–वीरुद्–दधि-क्षीर-घृत-जल–तिल—ओदन-रस-क्षार -मधु -लाक्षायुत–हवि–वस्त्र–उपलामव पुष्प-शाक–मृद–चर्म – पादुका—एणत्व—कौषेय - लवण मांस—पिण्याक – मूल और गन्धों का विक्रय कभी नहीं करना चाहिए। इनका विक्रय धर्मार्थ है जोकि तिल धान्य से संयुत है। आपद्गत होने पर भी द्विज को लवण आदि का विक्रय कभी नहीं करना चाहिए। कृषि आदि का कार्य ही करना चाहिए। अश्वों का भी विक्रय नहीं करे। तीन दिन तक बुभुक्षित रहकर स्थित हो तो उसे देखकर जो कि वृत्ति से वर्जित है राजा को धर्म करना चाहिए और विप्रादि की वृत्ति की व्यवस्था करे ॥२१ से २५॥

## ६३—पराशरोक्त धर्म कीर्तन

पराशरोऽब्रवीद् व्यासं धर्मं वर्णाश्रमादिकम् ।
कल्पे कल्पे क्षयोत्पत्तिः क्षीयन्ते न ह्यजादयः ॥१
श्रुतिः स्मृतिः सदाचारो यः कश्चिद् वेदकर्त्तृकः ।
वेदाः स्मृताः ब्राह्मणादौ धर्मा मन्वादिभिः सदा ॥२
दानं कलियुगे धर्मः कर्त्तारश्च कलौ त्यजेत् ।
पापकृत्यं तु तत्रैव शापः फलति वर्षतः ॥३
आचारात्प्राप्नुयात्सर्वं षट् कर्माणि दिने दिने ।
सन्ध्या स्नानं जपो होमो देवातिथ्यादिपूजनम् ॥४
अपूर्वः सुव्रती विप्रो ह्यपूर्वा यतयस्तदा ।

क्षत्रियः परसैन्यानि जित्वा पृथ्वीं प्रपालयेत् ॥
वणिक्कृष्यादि वैश्ये स्याद् द्विजभक्तिश्च शूद्रके ॥५
अभक्ष्यभक्षणाच्चौर्यादिगम्यागमनात् पतेत् ॥
कृषि कुर्वन्द्विजः श्रान्तं बलीबर्दं न वाहयेत् ॥६
दिनार्द्धं स्नानयोगादिकारी विप्रांश्च भोजयेत् ।
निर्वपेत्पञ्च यज्ञानि क्रूरे निन्दाश्च कारयेत् ॥७

सूतजी ने कहा-पराशर मुनि ने व्यास महर्षि से वर्णों और आश्रमों के धर्म आदि कहे थे। कल्प कल्प में क्षय और उत्पत्ति होते हैं किन्तु अजादिक क्षीण नहीं होते हैं ॥१॥ श्रुति—स्मृति और सदाचार जो कि वेद कर्त्तृक है। मन्वादि के द्वारा सदा ब्राह्मणादि में वेद ही धर्म कहे गये हैं ॥२॥ कलियुग में दान धर्म होता है। कलियुग में कर्त्ता का त्याग होता है। पाप कृत्य वहाँ पर ही फल देता है और शाप एक वर्ष में फल दिया करता है ॥३॥ आचार से सभी कुछ की प्राप्ति होती है। ये षट् कर्म प्रतिदिन करने चाहिए—सन्ध्या स्नान— जप—होम—देव और अतिथि का पूजन ये छै कर्म हैं ॥४॥ सुव्रत वाला विप्र अपूर्व होता है और यति लोग भी उस समय अपूर्व होते हैं। क्षत्रिय लोग परों की सेनाओं को जीतकर पृथ्वी का पालन करें। वैश्य वाणिज्य और कृषि-गोपालन आदि कर्म करे। शूद्र में द्विजातियों की भक्ति और सेवा होनी चाहिए ॥ ५ ॥ जो अभक्ष्य पदार्थ हैं उनके भक्षण करने से—चोरी का कुत्सित कर्म करने से और जो गमन करने के अयोग्य नारी है उसका गमन करने से पतित हो जाता है। यदि आपत्ति काल में द्विज कृषि कर्म करे तो उसे चाहिए कि थके हुए वृषभ को वाहित न करे ॥६॥ दिन के अर्धं भाग में स्नान और योगादि के कर्म करे तथा विप्रों को भोजन करावे पञ्चयज्ञों का निर्वपन करे तथा क्रूर कर्म की निन्दा करे ॥७॥

तिलाज्यं न विक्रीणीत शूनायज्ञादघान्वितः ।
राज्ञो दत्त्वा तु षड्भागं देवतानाञ्च विंशतिम् ॥
त्रयस्त्रिंशच्च विप्राणां कृषिकर्त्ता न लिप्यते ॥८

पूर्वक स्वाग्नि से दाह करे ॥२९।३०॥ यदि किसी की प्रवास में मृत्यु हो जावे तो उसका पुत्तल कुशों से बना कर फिर उसका दाह करे। कृष्णाजिनमें छै सौ पलाशजों का समास्तरण करे। शिश्न में शमी को और वृषण में अरणि का विनिक्षिप्त करे। दक्षिण हस्त में कुण्ड तथा वाम हस्त में उपभृत—पार्श्व में उलूखल और पृष्ठ में मुषल का दाह करे। ऊरुओं में दृषद (पत्थर) और मुख में तण्डुल–घृत और तिलों का निक्षेप करे ॥३१।३२।३३॥ श्रोत्र में प्रोक्षणी देवे और चक्षुओं में आज्य स्थाली देवे। कान—नेत्र—मुख और प्राण में सुवर्ण के टुकड़े क्षिप्त करने चाहिए ॥३४॥ अग्नि होत्र के उपकरण से ब्रह्मलोक की गति वाला होता है। "असौ स्वर्गाय लोकाय स्वाहा"— इससे एक बार आहुति देवे॥३५॥ हंस—सारस—क्रौञ्च—चक्र वाक—कुक्कुट मयूर और मेष के घात करने वाला पुरुष एक रात्रि में शुद्ध होता है ॥ ३६ ॥ समस्त प्रकार के पक्षियों का हनन करने पर एक अहोरात्र में शुद्धि हुआ करती है। सब तरह के चतुष्पदों का हनन करने पर एक अहोरात्र तक उपोषित रहे और जप करे तो शुद्धि होती है ॥३७॥

## ६४—नीतिसार कथन

नीतिसारं प्रवक्ष्यामि अर्थशास्त्रादिसंश्रितम् ।
राजादिभ्यो हितं पुण्यमायुः स्वर्गादिदायकम् ॥१
सद्भिः सङ्गं प्रकुर्वीत सिद्धिकामः सदा नरः ।
नासद्भिरिहलोकाय परलोकाय वा हितम् ॥२
वर्जयेत्क्षुद्रसंवादं दुष्टस्य चैव दर्शनम् ।
विरोधं सह मित्रेण सप्रीतिं शत्रुसेविना ॥३
मूर्खशिष्योपदेशेन दुष्टस्त्रीभरणेन च ।
दुष्टानां संप्रयोगेण पण्डितोऽप्यवसीदति ॥४
ब्राह्मणं बालिशं क्षत्रमयोद्धारं विशं जड़म् ।
शूद्रमक्षरसंयुक्तं दूरतः परिवर्जयेत् ॥५
कालेन रिपुणा सन्धिः काले मित्रेण विग्रहः ।
कार्य्यकारणमाश्रित्य कालं क्षिपति पण्डितः ॥६

कालः पचति भूतानि कालः संहरते प्रजाः ।
कालः सुप्तेषु जागर्त्ति कालो हि दुरतिक्रमः ।।७

सूतजी ने कहा—अब मैं नीति शास्त्र का वर्णन करता हूँ जो अर्थ शास्त्र आदि से सम्मित है और राजा आदि के लिये हितप्रद है, पुण्य—आयु और स्वग आदि का प्रदान करने वाला है ।।१।। सिद्धि की कामना करने वाले पुरुष को सदा सत्पुरुषों का सङ्ग करना चाहिए । असत्पुरुषों के साथ सङ्ग करने से इस लोक में कहीं भी हित नहीं होता है ।। २ ।। क्षुद्र स्वभाव और कर्म वाले पुरुष के साथ सम्वाद करना उचित नहीं है । इसे वर्जित कर देना चाहिए और दुष्ट पुरुष का तो कभी दर्शन ही न करे। विरोध रखने वाले के साथ सम्प्रीति और मित्र के साथ विरोध भी नहीं करना चाहिए ।।३।। मूर्ख शिष्य को उपदेश देने से और दुष्ट स्त्री का भरण करने से तथा दुष्टों का सम्प्रयोग करने से पण्डित पुरुष भी सर्वदा दुःखित रहा करता है ।।४।। वालिश मूर्ख ब्राह्मण को—युद्ध न करने वाले क्षत्रिय को—जड़ वैश्य को तथा अक्षर सयुक्त शूद्र को दूर से ही त्याग देना चाहिए ।।५।। समय पर शत्रु के साथ सन्धि करना और अवसर प्राप्त होने पर मित्र के साथ भी विग्रह करे किन्तु कार्य और कारण दोनों को भली भाँति विचार कर ही पण्डित पुरुष काल का क्षेप किया करते हैं ।।६।। काल बड़ा प्रबल है—यह काल ही समस्त भूतों का पाचन किया करता है और काल ही सब का संहार करता है। काल सुप्तों में जागता है और यह काल अत्यन्त दुरतिक्रम वाला है ।।७।।

कालेषु चरते वीर्यं काले गर्भं च वर्द्धते ।
कालो जनयते सृष्टिं पुनः कालोऽपि संहरेत् ।।८
कालः सूक्ष्मगतिर्नित्य द्विविधश्चेह भाव्यते ।
स्थूलसंग्रहचारेण सूक्ष्माचारान्तरेण च ।।९
नीतिसारं सुरेन्द्राय इममूचे बृहस्पतिः ।
सर्वज्ञो येन चेन्द्रोऽभूद् दैत्यान् हत्वाप्नुयाद् दिवम् ।।१०
राजर्षिब्राह्मणैः कार्य्यं देवविप्रादिपूजनम् ।
अश्वमेधेन यष्टव्यं महापातकनाशनम् ।।११

उत्तमै सह साङ्गत्यं पण्डितैः सह सत्कथाम् ।
अलुब्धैः सह मित्रत्वं कुर्वाणो नावसीदति ॥१२

परदारं परार्थञ्च परिहासं परस्त्रिया ।
परवेमनि वासञ्च न कुर्वीत कदाचन ॥१३

परोऽपि हितवान् बन्धुर्बन्धुरप्यस्तिहि परः ।
अहितो देहजो व्याधिर्हितमारण्यमौषधम् ॥१४

काल में ही वीर्य चरण करता है और काल में ही गर्भ की वृद्धि होती है । काल सृष्टि का जनन किया करता है और फिर सृष्टि का संहार भी काल ही कर देता है ।।८।। यह काल बहुत ही सूक्ष्म गति वाला है और नित्य ही दो प्रकार से प्रतीत हुआ करता है—एक इसका स्थूल संग्रह चार होता है और दूसरा सूक्ष्मा चारान्तर होता है ।। ।। देव गुरु बृहस्पति ने सुरेन्द्र को इस नीति के सार को बतलाया था जिससे इन्द्र सर्वज्ञ होगया था और समस्त दैत्यों का हनन करके उसने दिवलोक की प्राप्ति की थी ।। ०।। राजर्षि और ब्राह्मणों के द्वारा देवों तथा विप्रादि का पूजन करना चाहिए । अश्वमेध का यजन करना चाहिये । इससे महान् पातकों के पापों का क्षय हो जाता है ।।११।। उत्तम पुरुषों के साथ सङ्गति और पण्डित पुरुषों के साथ सत्कथा तथा जो लोभी अधिक न हों उनके साथ मित्रता करते हुए पुरुष को दुख नहीं होता है ।। १२ ।। पराई स्त्री—पराया धन—पराई स्त्री से परिहास तथा पराये घर में निवास कभी भी नहीं करना चाहिए ।।१३।। पर पुरुष भी हित सम्पादन करने वाला होता है और बन्धु भी परम अहित करने वाला पराया बन जाया करता है जिस तरह देह में ही जन्म लेने वाली व्याधि अहित होती है और जङ्गल में उत्पन्न बूटी औषध का काम किया करती है।।१४।।

स बन्धुर्यो हिते युक्तः स पिता यस्तु पोषकः ।
तन्मित्रं यत्र विश्वासः स देशो यत्र जीव्यते ॥१५

स भृत्यो यो विधेयस्तु तद्बीजं यत् प्ररोहति ।
स भार्य्या या प्रियं ब्रूते स पुत्रो यस्तु जीवति ॥१६

स जीवति गुणा यस्य धर्मो यस्य स जीवति ।
गुणधर्मविहीनो यो निष्फलं तस्य जीवनम् ॥१७
सा भार्या सा गृहे दक्षा सा भार्या सा प्रियंवदा ।
सा भार्या या पतिप्राणा सा भार्या या पतिव्रता ॥१८
हिता स्नाता सुगन्धा च नित्यञ्च प्रियवादिनो ।
अल्पभक्त ल्पभाषिणी सततं मङ्गलैर्युता ॥१९
सततं धर्मबहुला सततञ्च पतिप्रिया ।
सततं प्रियवक्त्री च सततं ऋतुकामिनी ॥२०
एतदादिक्रियायुक्ता सर्वसौभाग्यवर्द्धिनी ।
यस्येदृशी भवेद्भार्या देवेन्द्रो न स मानुषः ॥२१

वही वस्तुतः बन्धु है जो हित के कार्य करने में युक्त होता है और वह ही वास्तव में पिता है जो पोषण किया करता है । वह मित्र है जिसमें विश्वास होता है और वही देश अपना देश है जहाँ जीवन के निर्वाह की जीविका होती है ॥१५॥ वह भृत्य है जो विधेय अर्थात् आज्ञानुकारी हो और वही बीज है जो प्ररोहण किया करता है । वही भार्या है जो सदा प्रिय भाषण किया करती है और वही पुत्र है जो जीवित रहता है ॥ ६॥ वही पुरुष वास्तव में जीवित रहा करता है जिसमें गुण विद्यमान होते हैं और जिसमें धर्म की भावना रहा करती है । जिसमें न तो कोई अच्छे गुण ही हैं और धर्म ही है उसका जीवित रहना भी इस ससार में निष्फल ही हुआ करता है ॥१७॥ भार्या वस्तुतः वही है जो गृह-कार्यों में दक्ष होती है और सर्वदा प्रिय भाषण करने वाली होती है तथा अपने पति को अपने प्राणों के समान समझती है और पातिव्रत धर्म का पूर्णतया पालन किया करती है ॥१८॥ हित करने वाली-नित्य स्नान करने वाली - सुगन्धित पदार्थों से समन्वित और नित्य ही प्रिय बोलने वाली—अल्प भक्ता—स्वल्प अर्थात् मित भाषण करने वाली तथा निरन्तर माङ्गलिक पदार्थों से संयुत रहने वाली—अनवरत बहुत-सा धर्म का आचरण करने वाली तथा बराबर अपने पति की प्यारी—सर्वदा प्रिय एवं मधुर भाषण करने वाली बराबर ऋतुकाल में कामेच्छा रखने वाली—इत्यादि उपर्युक्त क्रियाओं से युक्त

कर्षकाः क्षत्रविट्शूद्राः ह्यदत्त्वा तु चौरकाः ।
दिनत्रयेण शुध्येत ब्राह्मणः प्रेतसूतके ॥९
क्षत्री दशाहाद्वैश्यस्तु द्वादशान्मासि शूद्रकः ।
याति विप्रो दशाहात्तु क्षत्रो द्वादशकाद्दिनात् ॥१०
पञ्चदशाहाद्वैश्यस्तु शूद्रो मासेन शुध्यति ।
एकपिण्डास्तु दायादाः पृथग्भावनिकेतनाः ॥११
जन्मना च विपत्तौ च भवेत्तेषाञ्च सूतकम् ।
चतुर्थे दशरात्रस्य षण्निशाः पुंसि पञ्चमे ॥१२
षष्ठे चतुरहाच्छुद्धिः सप्तमे च दिनत्रयम् ।
देशान्तरे मृते बाले सद्यः शुद्धिर्यतो मृते ॥१३
अजातदन्ता ये बाला ये च गर्भाद्विनिःसृताः ।
न तेषामग्निसंस्कारो न पिण्डं नोदकक्रिया ॥१४

शूना यज्ञ से अघान्वित होता हुआ तिल और घृत का विक्रय कभी न करे। राजा को छटवाँ भाग और देवताओं को बीसवाँ भाग देवे। तेतीसवाँ भाग विप्रों को देवे तो कृषि के कर्म को करने वाला व्यक्ति कभी भी पाप से लिप्त नहीं होता है।।८।। जो क्षत्रिय-वैश्य और शूद्र कर्षक हैं और वे दान नहीं करते हैं तो चोर होते हैं। ब्राह्मण प्रेत सूतक में तीन दिनमें शुद्ध हो जाता है ।।९।। क्षत्रिय दश दिन में—वैश्य बारह दिन में और शूद्र एक मास में प्रेत सूतक में शुद्ध हुआ करता है। विप्र दश दिन में- क्षत्रिय बारह दिन में-वैश्य पन्द्रह दिन में और शूद्र एक मास में शुद्ध होता है। एक पिंड वाले दायाद जिनके भाव और निकेतन पृथक् हों उनको जन्म और मरण में सूतक सबको होता है। चौथी पीढ़ी तक दश रात्रिका—पाँचवीं पीढ़ी में छै रात्रिका-छटवीं पीढ़ी में चार दिन का और सातवीं पीढ़ी में तीन दिन में शुद्धि होती है। देशान्तर में मरने पर और बालक के मरने पर सद्यः शुद्धि हो जाती है।।१०।। ॥११।१२।१३।।अजात दन्त जो बालक हैं और जो गर्भ से निकले हुए बालक हैं उनका अग्नि संस्कार नहीं होता है—न उनका पिंडदान होता है और न उनके लिए उदक क्रिया ही होती है ।।१४।।

यदि गर्भो विपद्येत स्रवते वापि योषितः ।
यावन्मासान्स्थितो गर्भस्तावद्दिनानि सूतकम् ॥१५
आनामकरणात्सद्य आचूड़ान्तादहर्निशम् ।
आव्रतस्थात्त्रिरात्रेण तदूर्ध्वं दशभिर्दिनैः ॥१६
आचतुर्थाद्भवेत्स्रावः पातः पञ्चमषष्ठयोः ।
ब्रह्मचर्य्यादग्निहोत्रान्नाशुद्धिः सङ्गवर्जनात् ॥१७
शिल्पिनः कारवो वैद्या दासीदासाश्च भृत्यकाः ।
अग्निमान्श्रोत्रियो राजा सद्यःशौचाः प्रकीर्त्तिताः ॥१८
दशाहाच्छुद्धयते माता स्नानात्सूते पिता शुचिः ।
सङ्गात सूतौ सूतकं स्यादुपस्पृश्य पिता शुचिः ॥१९
विवाहोत्सवयज्ञेषु अन्तरा मृतसूतके ।
पूर्वसंल्पितादन्यत्र वर्जनञ्च विधीयते ॥२०
मृतेन शुद्धयते सूती मृतक जातकं त्वसौ ।
गोग्रहादौ विपन्नानामेकरात्रं तु सूतकम् ॥२१

यदि स्त्री का गर्भ गिर जावे या गर्भ का स्राव हो जावे तो जितने मास का उसको गर्भ हो उतने ही दिन तक उसे सूतक होता है ॥१५॥ जब तक नामकरण संस्कार न हो और उसकी मृत्यु हो जावे तो तुरन्त ही सूतक से शुद्धि हो जाती है। जब तक चूड़ा कर्म न हो तब तक एक दिन और एक रात्रि में शुद्धि होती है। व्रतस्थ तक तीन रात्रि में शुद्धि होती है इसके ऊपर फिर दश रात्रि तक आशौच रहा करता है ॥१६॥ गर्भ जब स्थित हो उससे चौथे मास तक तो उसका स्राव कहा जाता है तथा पाँचवें और छटवें मास में गर्भ क्षीण होता है तो उसे गर्भ का पात कहते हैं। ब्रह्मचर्य से—अग्निहोत्र से और सङ्ग के वर्जन से अशुद्धि नहीं होती है ॥१७॥ शिल्पी-कारु-वैद्य-दासी दास भृत्य-अग्निमान्-श्रोत्रिय-राजा ये तुरन्त ही शौच वाले बताये गये हैं ॥ १८ ॥ माता दश दिन में शुद्ध होती है और पिता स्नान से शुचि हो जाता है। सूतक वाले के सङ्ग से भी सूतक होता है। पिता उपस्पर्शन करके शुचि होता है।१९। विवाह-उत्सव और यज्ञों में यदि मध्य में मृत सूतक होता है तो पूर्व से जो भी

सङ्कल्पित कृत्य है उसका अन्य वर्जन किया जाता है ॥२०॥ यह सूतकी मृत और जातक से शुद्ध होता है । गो ब्रह्मादि में विपन्नों का केवल एक रात्रि का सूतक होता है ॥ २१ ॥

अनाथप्रेतवहनात् प्राणायामेन शुध्यति ।
प्रेतशूद्रस्य वहनात्त्रिरात्रमशुचिर्भवेत् ॥२२
आत्मघातिविषाद्बन्धकृमिदष्टे न संस्कृतिः ।
गोहतकृमिदष्टञ्च स्पृष्ट्वा कृच्छ्रेण शुध्यति ॥२३
अदुष्टां पतितां भार्य्यां यौवने यः परित्यजेत् ।
सप्तजन्म भवेत् स्त्रीत्वं वैधव्यञ्च पुनः पुनः ॥२४
बालहत्या ऋतगमनाद्दतौ च स्त्री तु शूकरी ।
अगम्या व्रतकारिण्यो भ्रष्टपानोदकक्रियाः ॥२५
औरसः क्षेत्रजः पुत्रः पितृजो पिण्डदो पितुः ।
परिवित्तोस्तु कृच्छ्रं स्यात्कन्यायाः कृच्छ्रमेव च ॥२६
अतिकृच्छ्रं चरेद् दाता होता चान्द्रायणञ्चरेत् ।
कुब्जवामनषण्डेषु गद्गदेषु जडेषु च ॥
जात्यन्धवधिरे मूके न दोषः परिवेदने ॥२७
नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे वा पतिते पतौ ।
पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते ॥२८

कोई अनाथ प्रेत हो और उसका वहन श्मशान तक किया जावे तो केवल प्राणायाम करने से ही शुद्धि हो जाया करती है । प्रेत शूद्र के वहन करने मे तीन रात्रि में अशुचिता दूर होती है ॥२२॥ आत्मघात करने वाले—विष से—बन्ध से- कृमि के द्वारा दष्ट हो जाने से जो मृत्यु होती है उसका संस्कार नहीं होता है । गौ से हत और कृमि से दष्ट का स्पर्श करके कृच्छ्र व्रत से शुद्धि होती है ॥ २३ ॥ जो दोषों से रहित अपनी भार्या को यौवनावस्था में ही परित्यक्त कर देता है उसको सात जन्म तक स्त्री की योनि प्राप्त हुआ करती है और बारम्बार वह विधवा भी होती है ॥२४॥ बालहत्या और ऋतुकाल में

गमन न करने से स्त्री शूकरी होती है। व्रतकारिणी और भ्रष्ट पानोदक क्रिया अगम्या होती है॥२५॥ औरस और क्षेत्रज पुत्र पिताके पितृज पिंडदान करने वाले होते हैं। परिवित्ति से और कन्या से जो हो वह कृच्छ्र होता है। ऐसे व्यक्ति को अतिकृच्छ्र व्रत शुद्धि के लिये करना चाहिए। दाता और होता को चान्द्रायण व्रत करना चाहिए। कुब्ज—बौना—षण्ड (नपुंसक—गद्गद् जड़—जन्मान्ध—बधिर और मूक का परिवेदन करने में कोई दोष नहीं होता है ॥२६।२७।२८॥

श्वादिदष्टस्तु गायत्र्या जपाच्छुद्धो भवेन्नरः।
दाह्यो लोकाग्निना विप्रश्चाण्डालाद्यैर्हतोऽग्निमान् ॥२९
क्षीरैः प्रक्षाल्य तस्यास्थि स्वाग्निना मन्त्रतो दहेत् ॥३०
प्रवासे तु मृते भूयः कृत्वा कुशमयं दहेत्।
कृष्णाजिनें समास्तीर्य्य षट्शतानि पलाशजाः ॥३१
शमीं शिश्ने विनिक्षिप्य अरणिं वृषणे क्षिपेत्।
कुण्डं दक्षिणहस्ते तु वामहस्ते तथोपभृत् ॥३२
पार्श्वे तूलूखलं दद्यात्पृष्ठे तु मुषलं दहेत।
ऊरौ निक्षिप्य दृषदं तण्डुलाज्यतिलान्मुखे ॥३३
श्रोत्रे च प्रोक्षणीं दद्यादाज्यस्थालीश्च चक्षुषोः।
कर्णे नेत्रे मुखे घ्राणे हिरण्यशकलान् क्षिपेत् ॥३४
अग्निहोत्रोपकरणाद् ब्रह्मलोकगतिर्भवेत्।
असौ स्वर्गाय लोकाय स्वाहेत्याज्याहुतिः सकृत् ॥३५
हंससारसक्रौञ्चानां चक्रवाकञ्च कुक्कुटम्।
मयूरमेषघाती च अहोरात्रेण शुद्धयति ॥३६
पक्षिणः सकलान् हत्वा अहोरात्रेण शुध्यति।
सर्वांश्च तुष्पदान्हत्वा अहोरात्रोषितो जपेत् ॥३७

श्वा आदि से दष्ट होने वाला पुरुष गायत्री के जप से शुद्ध हो जाता है। चाण्डाल आदिके द्वारा हनन किया हुआ अग्निमान् विप्रका दाह लौकिक अग्नि से करना चाहिए। क्षीर से उसकी अस्थियों का प्रक्षालन कर मन्त्र

समय में अतिथि-प्रियता जानी जाती है ॥८॥ जिस वृक्ष के समस्त फल क्षीण हो जाते हैं तो फिर उसे पक्षीगण छोड़ दिया करते हैं। सरोवर के जल सूख जाने पर उसे सारस पक्षी छोड़कर अन्यत्र चले जाया करते हैं। जिस व्यक्ति के पास धन नहीं रहता है तो उससे गणिका फिर प्रेम न कर उसे त्याग देती है, जो राजा नीति-नियमादि से सब तरह भ्रष्ट हो जाता है तो मन्त्रिगण उसका त्याग कर दिया करते हैं। जो पुष्प वासी और मलिन हो जाता है भ्रमर (भौंरा) उसका त्याग कर देता है। जिस जङ्गल के भाग में दावानल से दाह होगया है उसे मृग त्याग देते हैं। सभी प्राणी कार्यवश होकर ही रमण करते हैं नहीं तो यहाँ कोई भी किसी का प्यारा नहीं होता है ॥९॥ जो लालची हो उसे कुछ धन देकर सन्तुष्ट करे अर्थ से अपने वश में करना चाहिए। जो श्लाघनीय गुणों से समन्वित हो उसे हाथ जोड़कर सन्तुष्ट कर लेवे। जो मूर्ख हो उसको उसके से ही आचार और अभिलाषा के अनुवर्त्तन से सतुष्ट करे। जो पण्डित पुरुष हो उसके समक्ष में यथातथ ( बिल्कुल सत्य ) कथन कर सन्तुष्ट करे ॥१०॥ सद्भावना से देवता सत्पुरुष और द्विज सन्तुष्ट हुआ करते हैं। इतर लोग खाना-पीना देने से सन्तुष्ट होते हैं किन्तु पण्डित लोग मान देने से ही सन्तुष्ट एवं वशीभूत हो जाया करते हैं ॥११॥ जो उत्तम है उसको प्रणिपात के द्वारा और शठ पुरुष को भेद के द्वारा योजित करना चाहिए। जो नीच हो उसे कुछ थोड़ा-बहुत देकर तथा समान को तुल्य पराक्रम के द्वारा योजित करे ॥ १२ ॥ जिस--जिस का जो भाव हो उसी-उस भाव को बोलते हुए उसके अन्त:स्तल में भली भाँति प्रवेश करके मेधावी पुरुष शीघ्र ही उसे अपने वशीभूत कर लिया करता है ॥ १३ ॥ नदियों का--नख रखने वाले जन्तुओं का—जिनके सींग हों उनका-हाथों में हथियार रखने वालों का— स्त्रियों का और राज कुल के लोगों का कभी भी विश्वास नहीं करना चाहिए ॥१४॥

अर्थनाशं मनस्तापं गृहे दुश्चरितानि च।
वञ्चनञ्चापमानञ्च मतिमान्न प्रकाशयेत् ॥१५
हीनदुर्जनसंसर्गमत्यन्तविरहादरः।
स्नेहोऽन्यगेहवासश्च नारीसच्छीलनाशनम् ॥१६

कस्य दोषः कुले नास्ति व्याधिना को न पीड़ितः ।
केन न व्यसनं प्राप्तं श्रियः कस्य निरन्तराः ॥१७

कोऽर्थं प्राप्त न गर्वितो भुवि नरः कस्यापदो नागताः
स्त्रीभिः कस्य न खण्डित भुवि मनः को नाम राज्ञां प्रियः ।
कः कालस्य न गोचरान्तरगतः कोऽर्थी गतो गौरवं
को वा दुर्जनवागुरानिपतितः क्षेमेण यातः पुमान् ॥१८

सुहृत्स्वजनबन्धुर्न बुद्धिर्यस्य न चात्मनि ।
यस्मिन् कर्मणि सिद्धेऽपि न दृश्येत फलोदयः ॥
विपत्तौ च महद् दुःखं तद् बुधः कथमाचरेत् ॥१९

यस्मिन् देशे न सम्मानं न प्रीतिर्न च बान्धवाः ।
न च विद्यागमः कश्चित् तं देशं परिवर्जयेत् ॥२०

धनस्य यस्य राजभ्यो भयं नास्ति न चौरतः ।
मृतञ्च यन्न मुच्येत समर्जयस्व तद्धनम् ॥२१

अपने किसी भी कारण से होने वाले घर के नाश-अपने हृदय में रहने वाले सन्ताप-अपने घर में होने वाले दुश्चरित-अपने वञ्चित होने और अपने होने वाले अपमान को बुद्धिमान् पुरुष किसी के सामने प्रकाशित नहीं किया करते हैं ।।१५।। हीन तथा दुर्जन पुरुष के साथ संसर्ग-अत्यन्त विरह-आदर-स्नेह-अन्य के घर में निवास-नारी सच्छील का नाश-इन दोषों में से किस का कुल है कि जिसमें कोई भी दोष न हो-कौन ऐसा व्यक्ति है जो व्याधि से पीड़ित न हुआ हो-किसने व्यसन की प्राप्ति नहीं की है और कौन ऐसा है जिसके पास निरन्तर श्री रही हो ? अर्थात् कोई भी नहीं है ।।१६।१७।।कौन ऐसा पुरुष है जो धन पाकर गर्व वाला न हुआ है? इस भूमण्डलमें ऐसा कौन है जिसको आपत्तियों ने न घेरा है ? स्त्रियों ने किसके मन को खण्डित नहीं किया है-राजाओं का प्रिय कौन होता है अर्थात् ऐसा कोई भी नहीं है ? ऐसा कौन है जो इस महाबली काल के गोचर का अन्तर्गत न हुआ है? कौन-सा याचक गौरव प्राप्त करता है? कौन पुमान् ऐसा है जो दुर्जनोंकी वागुरामें निपतित होकर अर्थात् दुष्टों के साथ में रहकर क्षेम को प्राप्त हुआ हो-अर्थात्

कोई भी नहीं है।१८। सुहृत्-स्वजन और जिसका बन्धु नहीं है और जिसके आत्मा में बुद्धि नहीं है—जिस कर्म के सिद्ध होने पर भी कोई फलोदय नहीं है तथा विपत्ति में महान् दुःख है उसे बुध पुरुष कैसे करेगा ।१९। जिस देश में कोई भी सम्मान नहीं होता है-न किसी प्रकार की प्रीति है और न कोई बान्धव ही हैं। जहाँ न किसी विद्या का ही आगम है उस देश का परित्याग ही कर देना चाहिए ।।२०।। जिस धन का राजाओं के द्वारा लिये जाने का कोई भय नहीं है और न चोरों से डर है तथा मृतक को भी जो नहीं छोड़ता है उस धन का अर्जन करो ।।२१।।

यदर्जितं प्राणहरैः परिश्रमैः मृतस्य तं वै विभजन्ति रिक्थिनः ।।
कृतञ्च यद् दुष्कृतमर्थलिप्सया तदेव दोषापहृतस्य यौतुकम् ।।२२

सञ्चितं निहितं द्रव्यं परामृष्यं मुहुर्मुहुः ।
आखोरिव कदर्य्यस्य धनं दुःखाय केवलम् ।।२३
नग्ना व्यसनिनो रूक्षाः कपालाङ्कितपाणयः ।
दर्शयन्तीह लोकस्य अदातुः फलमीदृशम् ।।२४
शिक्षयन्ति च याचन्ति देहीति कृपणा जनाः ।
अवस्थेयमदानस्य माभूदेवं भवानपि ।।२५
सञ्चितं क्रतुशतैर्न युज्यते याचितं गुणवते न दीयते ।
तत् कदर्य्यपरिरक्षितं धनं चौरपार्थिवगृहे प्रयुज्यते ।।२६
न देवेभ्यो न विप्रेभ्यो बन्धुभ्यो नैव चात्मनि ।
कदर्य्यस्य धनं याति अग्नितस्कर राजसु ।।२७
अतिक्लेशेन येऽप्यर्था धर्मस्यातिक्रमेण च ।
अरेर्वा प्रणिपातेन माभूवंस्ते कदाचन ।।२८

जो प्राणों का हरण करने वाले घोर तथा महा घोर परिश्रमों के द्वारा अर्जित किया गया है और मृत्युके पश्चात् दायाद लोग जो भी वारिश हों उस का परस्पर में विभाग कर लिया करते हैं। ऐसे अर्थ के प्राप्त करनेकी चाह से जो दुष्कृत कियाहै वह ही दोषोंसे अपहृत प्राणीका यौतुक (विवाह का धन)

होता है ॥२२॥ सञ्चित किया हुआ और निहित ( दाब ढक कर रक्खा हुआ ) तथा बारम्बार परामृष्ष द्रव्य आखु की तरह कदर्य्य का धन केवल दुःख के लिए होता है ॥२३॥ जो इस संसार में नग्न रहा करते हैं अर्थात् पहिनने को जिनके पास वस्त्र तक नहीं है- व्यसनों ( दुःखों ) से युक्त और हाथों में कपाल लेकर भिक्षा माँगने वाले पुरुष, यहाँ दान न करने वाले का ऐसा ही फल हुआ करता है—यह स्पष्टतया दिखला रहे हैं ॥२४॥ इस प्रकार के कृपण अर्थात् अभाव वाले पुरुष हमको दान दो--यह कहते हुए याचना करते हैं और सबको शिक्षा भी दे रहे हैं कि दान न देने के कारण हमारी जैसी यह दशा हुआ करती है। आप लोग ऐसे मत होना ॥ २५ ॥ जो धन जोड़-जोड़कर इकट्ठा किया है उसका सैकड़ों क्रतुओं में यदि उपयोग न किया जाता है तथा किसी गुणवान् पुरुष को याचना करने पर नहीं दिया जाता है तो वह धन बुरा धन है जिसको खूब अच्छी तरह रक्षा करके रक्खा है और उसका प्रयोग राजा या चोरों के घर में किया जाता है ॥२६॥ जो कदर्य्य ( नीच ) पुरुष है उसके धन का उपयोग देवों के लिए—विप्रों के लिये— बन्धुओं के लिये और अपने आपके लिए नहीं होता है वह तो अन्ततोगत्वा अग्नि-तस्कर और राजा के यहाँ पर यों ही चला जाया करता है ॥२७॥ ऐसे जो अर्थ हैं जिनको अत्यन्त क्लेश के द्वारा धर्म के अतिक्रमण करके अथवा शत्रु को प्रणिपात करके प्राप्त किया जाता है वे आपको कभी भी न होवें॥२८॥

विद्याघातो ह्यनभ्यासः श्रीणां घातः कुचैलता ।
व्याधीनां भोजनाज्जीर्णं शत्रोर्घातः प्रपञ्चता ॥२९
तस्करस्य वधो दण्डः कुमित्रस्याल्पभाषणम् ।
पृथक्शय्या तु नारीणां ब्राह्मणस्यानिमन्त्रणम् ॥३०
दुर्जनाः शिल्पिनो दासा दुष्टाश्च पटहाः स्त्रियः ।
ताड़िता मार्दवं यान्ति न ते सत्कारभाजनम् ॥३१
जानीयात्प्रेषणे भृत्यान्बान्धवान्व्यसनागमे ।
मित्रञ्चापदि काले च भार्य्याञ्च विभवक्षये ॥३२

और समस्त प्रकार के सौभाग्यों का वर्द्धन करने वाली जिस मानव को ऐसी भार्या हो वह साक्षात् देवेन्द्र ही है मनुष्य उसे कभी भी नहीं समझना चाहिए ॥१६।२०।२१॥

यस्य भार्य्या वरूपाक्षी कश्मला कलहप्रिया।
उत्तरोत्तरवादास्या सा जरा न जरा जरा ॥२२
यस्य भार्य्याश्रितान्यत्र परवेश्माभिकांक्षिणी।
कुक्रियात्यक्तलज्जा च सा जरा न जरा जरा ॥२३
यस्य भार्य्या गुणज्ञा च भर्त्तारमनुगामिनी।
अल्पेऽल्पेन तु संतुष्टा सा प्रिया न प्रिया प्रिया ॥२४
दुष्टा भार्य्या शठं मित्रं भृत्यश्चोत्तरदायकः।
ससर्पे गृहे वासो मृत्युरेव न संशयः ॥२५
त्यज दुर्जनसंसर्गं भज साधुसमागमम्।
कुरु पुण्यमहोरात्रं स्मर नित्यमनित्यताम् ॥२६
व्याली कण्ठप्रदेशादपि च फणभृतो भीषणा या च रौद्री।
या कृष्णा व्याकुलाङ्गी रुधिरनयनसंव्याकुला व्याघ्ररला।
क्रोधे चैवोग्रवक्त्रा स्फुरदनलशिखा काकजिह्वा कराला
सेव्या न स्त्री विदग्धा परपुरगमना भ्रान्तचित्ता बिरक्ता ॥२७
भुजङ्गमे वेश्मनि दृष्टिदुष्टे व्याधौ चिकित्साविनिर्वर्त्तिते च।
देहे च बाल्यादिवयोऽन्विते च कालावृतोऽपौ लभते धृतिं कः२८

जिसकी भार्या विरूप नेत्रों वाली कश्मला और कलह से प्यार करने वाली और जिसके मुख में उत्तरोत्तर वाद-विवाद बना रहता हो वह भार्या मूर्तिमती जरा (वृद्धता) है और जरा जरा नहीं है ॥२२॥ जिसकी भार्या किसी अन्य पुरुषमें आश्रित रहनेवाली और सदा दूसरेके घरकी ही आकांक्षा रखती है–जिसकी बुरी क्रियाऐं हों और जो लज्जा को त्याग देने वाली हो वह भार्या ही वस्तुतः जरा है अर्थात् वृद्धत्व देने वाली होती है और जो दर-असल जरा है उसे जरा नहीं कहना चाहिए ॥२३॥ जिसकी भार्या गुणों की ज्ञाताहो और अपने स्वामीको सर्वदा अनुगामिनी रहा करती हो तथा अल्पमें

अल्प से ही सन्तोष करने वाली हो वही वास्तव में प्रिया भार्या है और प्रिया प्रिया नहीं होती है ॥२४॥ दुष्टा भार्या अर्थात् अनेक दोषों से भरी हुई स्त्री—शठता करने वाला मित्र—आदेश देने पर फौरन ही उत्तर दे देने वाला भृत्य और जिसमें सदा सर्प का निवास रहता हो ऐसे घर में रहना ये सब बातें निःसन्देह मृत्यु ही के समान होती हैं ॥२५॥ दुष्टजनों का साथ छोड़ दो और सदा साधु पुरुषों का समागम करो। रात दिन पुण्य-कर्म करो तथा नित्य ही सांसारिक समस्त पदार्थों की अनित्यता का ध्यान रक्खो ॥२ ॥ कण्ठ प्रदेश से भी व्याली-फलभृत् से भीषण और जो रौद्री-कृष्णा-व्याकुल अङ्गों वाली-रुधिर जैसे नेत्रों से संव्याकुल—व्याघ्र के तुल्य—क्रोध में उग्र मुख वाली-स्फुरदनल शिखा वाली—काक के समान जिह्वा वाली—कराल स्त्री चाहे विदग्धा ही क्यों न हो—जो पर पुर में गमन करने वाली-भ्रान्त चित्त से युक्त और विरक्त रहने वाली हो उसका कभी भी सेवन नहीं करना चाहिए ॥ २७ ॥ घर में सर्प के आँखों से देख लेने पर और व्याधि के चिकित्सा से विनिवर्त्तित होने पर तथा बाल्यादिवय से अन्वित देह में कालावृत कौन पुरुष है जो धैर्य धारण कर सकता है ? ॥२८॥

## ६५—नीतिसार कथन (२)

आपदर्थे धनं रक्षेद् दारान् रक्षेद्धनैरपि ।
आत्मानं सततं रक्षेद् दारैरपि धनैरपि ॥१
त्यजेदेकं कुलस्यार्थे ग्रामस्यार्थे कुलं त्यजेत् ॥
ग्रामं जनपदस्यार्थे आत्मार्थे पृथिवीं त्यजेत् ॥२
वरं हि नरके वासो न तु दुश्चरिते गृहे ।
नरकात् क्षीयते पापं कुगृहान्न निवर्त्तते ॥३
चलत्येकेन पादेन तिष्ठत्येकेन बुद्धिमान् ।
न परीक्ष्य परं स्थानं पूर्वमायतन त्यजेत् ॥४
त्यजेद् देशमसद्वृत्तं वासं सोपद्रवं त्यजेत् ।
त्यजेत् कृपणराजानं मित्रं मायामयं त्यजेत् ॥५

अर्थेन किं कृपणहस्तगतेन पुंसा ज्ञानेन किं बहुशठाकुलसङ्कुलेन।
रूपेणकिं गुणपराक्रमवर्जितेन मित्रेण किं व्यसनकालपराङ्मुखेन६
अदृष्टपूर्वा बहवः सहायाः सर्वे पदस्थस्य भवन्ति मित्राः।
अर्थैर्विहीनस्य पदच्युतस्य भवत्यकाले स्वजनोऽपि शत्रुः ॥७

सूतजी ने कहा—इस संसार में मनुष्य को आपत्ति काल यदि कभी आ जावे तो उसके लिये धनकी रक्षा करनी चाहिए। तात्पर्य यह हैकि मुसीबत के समय में काम देने को धन अवश्य ही बचाकर सुरक्षित रक्खे। धन के द्वारा स्त्रियों की रक्षा करे अर्थात् दारा की रक्षा करना अधिक महत्त्व वाला है। धन और दारा—इन दोनों से सदा अपने आपकी रक्षा करे। इन दोनों से प्रमुख स्वात्म संरक्षण होता है ॥१॥ यदि किसी एक का विनाश होकर पूरे कुल का संरक्षण होता हो तो उस सम्पूर्ण कुल की सुरक्षा के लिये एक का त्याग कर देना चाहिए और पूरे ग्राम की रक्षा के लिये कुल को त्याग देवे। जनपद की रक्षा हो तो एक ग्राम का कुछभी ध्यान नहीं करना चाहिये। इस प्रकार से बड़े की सुरक्षामें छोटे का त्याग बताया गयाहै किन्तु अपनी आत्मा का महत्त्व सबसे अधिक है आत्म रक्षाके लिये तो सम्पूर्ण पृथ्वीको भी त्याग देना चाहिए ॥२॥ दुष्ट चरितों वाले घर से तो नरक का निवास ही अधिक अच्छा है क्योंकि नरक के निवास से तो क्रमशः पापों का क्षय होता है और कुगृह के निवास से तो उल्टा पाप बढ़ता ही है वहाँ क्षीण होने का कोई अवसर ही नहीं है ॥३॥ बुद्धिमान् पुरुष एक पैर से चलता है तो एक से स्थित रहा करता है। जब तक अगले दूसरे स्थानको भली भाँति परीक्षण कर देख न लेवे तब तक पहिले स्थान को नहीं छोड़ना चाहिए ४।असत् वृत्त (चरित्र) वाले देश का त्यागकर देवे और जिस जगहके निवास करने में उपद्रव होंउसे भी त्याग देना चाहिए। जोकंजूस स्वभाव वाला राजा हो उसे छोड़देवे तथा माया से परिपूर्ण रहने वाले मित्र का त्याग कर देवे ॥५॥ उस धन से क्या लाभ है जो किसी कृपण (कंजूस) के हाथों में पहुंच गया हो। वह ज्ञान भी व्यर्थ ही होता है जो बहुत-से शठों से आकुल एवं संकुल रहता हो। ऐसा रूप लावण्य भी किस प्रयोजन का है जिस सौन्दर्य के साथ गुण और पराक्रम

बिल्कुल भी न हो। ऐसा मित्र भी संसार में बेकार ही है जो विपत्ति के समय आने पर विमुख हो जाता हो ॥ ६ ॥ इस प्रकार से किसी की भी सहायता करने वाले बहुत लोग पहिले नहीं देखे जाते हैं। तात्पर्य यह है कि विरला ही कोई सहायक होता है। प्रायः सभी लोग पदासीन पुरुष के ही मित्र हुआ करते हैं। जो धन से रहित अर्थात् गरीब हो और किसी उच्च पद से भी च्युत हो ऐसे पुरुष के तो दुनिया में स्वजन लोग भी शत्रु बन जाया करते हैं ॥७॥

आपत्सु मित्रं जानीयात् रणे शूरं रहः शुचिम्।
भार्याञ्च विभवे क्षीणे दुर्भिक्षे च प्रियातिथिम् ॥८
वृक्षं क्षीणफलं त्यजन्ति विहगाः शुष्कं सरः सारसाः
निर्द्रव्यं पुरुषं त्यजन्ति गणिका भ्रष्टं नृपं मन्त्रिणः।
पुष्पं पर्युषितं त्यजन्ति मधुपा दग्धं वनान्तं मृगाः
सर्वः कार्यवशाज्जनो हि रमते कस्यास्ति को बल्लभः ॥९
लुब्धमर्थप्रदानेन श्लाघ्यमञ्जलिकर्मणा।
मूर्खं छन्दानुवृत्या च याथातथ्येन पण्डितम् ॥१०
सद्भावेन हि तुष्यन्ति देवाः सत्पुरुषा द्विजाः।
इतराः खाद्यपानेन मानदानेन पण्डिताः ॥११
उत्तमं प्रणिपातेन शठं भेदेन योजयेत्।
नीचं स्वल्पप्रदानेन समं तुल्यपराक्रमैः ॥१२
यस्य यस्य हि यो भावस्तस्य तस्य हि त वदन्।
अनुप्रविश्य मेधावी क्षिप्रमात्मवशं नयेत् ॥१३
नदीनाञ्च नखीनाञ्च शृङ्गिणां शस्त्रपाणिनाम्।
विश्वासो नैव गन्तव्यः स्त्रीषु राजकुलेषु च ॥१४

सच्चे मित्रकी जाँच आपत्तिके समय आने पर ही होती है। महाविपत्ति काल में ही मित्र की परीक्षा करे। युद्धका समय उपस्थित होनेपर ही सच्चे शूर का ज्ञान प्राप्त होता है। एकान्तमें शुचिता का ज्ञान करे तथा धन-दौलत के वैभवके नष्ट होजाने पर भार्याकी वास्तविकता ज्ञात होती है और दुर्भिक्षके

स्त्रीणां द्विगुण आहारः प्रज्ञा चैव चतुर्गुणा ।
षड्गुणो व्यवसायश्च कामश्चाष्टगुणः स्मृतः ॥३३
न स्वप्नेन जयेन्निद्रां न कामेन स्त्रियं जयेत् ।
न चेन्धनैर्जयेद्वह्निं न मद्येन तृषां जयेत् ॥३४
समांसैर्भोजनैः स्निग्धैर्मद्यैर्गन्धविलेपनैः ।
वस्त्रैर्मनोरमैर्माल्यैः कामः स्त्रीषु विजृम्भते ॥३५

पढ़ी हुई विद्या का घात अभ्यास न करने से होता है। बुरे वस्त्रों के धारण करने से श्री का घात होता है। किये हुए भोजन के जीर्ण हो जाने से व्याधियों का घात होता है। शत्रु का घात प्रपञ्चता होती है ॥२९॥ तस्कर का वध दण्ड है—कुमित्र का वध अल्प भाषण है—नारियों का दण्ड यही है कि उनको शय्या पृथक् कर देवे। ब्राह्मण का दण्ड उसको निमन्त्रण का न देना ही होता है ॥३०॥ दुर्जन—शिल्पी—दास—दुष्ट-पटह और स्त्री ये ताड़ित होकर मार्दव (मुलायमी) को प्राप्त हुआ करते है ये सत्कार के पात्र नहीं होते हैं ॥३१॥ कहीं कार्य करने के लिए भेजने पर भृत्यों के कौशल एवं उनकी कार्य क्षमता का ज्ञान होता है। जब कोई व्यसन (दुःख) प्राप्त हो तो बान्धवों की बन्धु भावना का सही ज्ञान हो जाता है। आपत्ति के समय में मित्र की मित्रता का ठीक ज्ञान होता है और वैभव के कम हो जाने पर भी बराबर साथ देती है या नहीं—इस तरह भार्या की जाँच होती है ॥३२॥ पुरुषों से स्त्रियों का दुगुना आहार होता है और प्रज्ञा चौगुनी होती है-व्यवसाय छै गुना होता है तथा काम अठ गुना हुआ करता है ॥३३॥ स्वप्न के द्वारा निद्रा पर जय प्राप्त न करे और काम के द्वारा स्त्री पर विजय न करे। वह्नि के ऊपर विजय ईंधन डालकर नहीं करे और मद्य पान करके तृषा को कभी विजित करने का प्रयास नहीं करना चाहिए ॥३४॥ आमिष से युक्त भोजन—स्निग्ध पदार्थ—मद्य—गन्ध युक्त विलेपन—सुन्दर वस्त्र—मन को रमण कराने वाले माल्य—इनसे स्त्रियों में कामवासना विजृम्भित (उत्तेजित) होती है ॥३५॥

ब्रह्मचर्य्येऽपि वक्तव्यं प्राप्तं मन्मथचेष्टितम् ।
हृद्यं हि पुरुषं दृष्ट्वा योनिः प्रक्लिद्यते स्त्रियाः ॥३६

सुवेशं पुरुषं दृष्ट्वा भ्रातरं यदि वा सुतम् ।
योनिः क्लिद्यति नारीणां सत्यं सत्यं हि शौनक ॥३७
नद्यश्च नार्यश्च समस्वभावाः स्वतन्त्रभावे गमनादिकञ्च ।
तोयैश्च दोषैश्च निपातयन्ति नद्यो हि कूलानि कुलानि नार्य्यः॥३८
नदी पातयते कूलं नारी पातयते कुलम् ।
नारीणाञ्च नदीनाञ्च स्वच्छन्दा ललिता गतिः ॥३९
नाग्निस्तृप्यति काष्ठानां नापगानां महोदधिः ।
नान्तकः सर्वभूतानां न पुंसां वामलोचना ॥४०
न तृप्तिरस्ति शिष्टानामिष्टानां प्रियवादिनाम् ।
सुखानाञ्च सुतानाञ्च जीवितस्य वरस्य च ॥४१
राजा न तृप्तो धनसञ्चयेन न सागरस्तृप्तिमगाज्जलेन ।
न पण्डितस्तृप्यति भाषितेन तृप्तं न चक्षुर्नृपदर्शनेन ॥४२

ब्रह्मचर्य में भी प्राप्त कामदेव की चेष्टाऐं कहने के योग्य हैं । किसी रमणीय पुरुष को जब स्त्री देख लेती है तो उस की योनि प्रक्लिन्न हो जाया करती है ॥३६॥ सुन्दर वेशधारी पुरुष को देखकर वह चाहे भाई हो या अपना पुत्र ही क्यों न हो हे शौनक ! यह मैं बिल्कुल सत्य–सत्य बताता हूँ कि नारियों की योनि क्लिद्यमान होने लगती है ॥३७॥ नदियों का और नारियों का समान ही स्वभाव हुआ करता है । ये स्वतन्त्रता के भाव में गमनादिक करने वाली होती हैं । नदियां जलों के द्वारा और नारियाँ दोषों के द्वारा कूल ( तट ) और कुल (वंश) का निपातन किया करती हैं ॥३८॥ नदी तो तट को गिरा देती है और नारी अपने कुल को पतित कर देती है । नदी और नारी की स्वच्छन्द ललित गति–हुआ करती है ॥३९॥ अग्नि कभी भी काष्ठों से तृप्त नहीं होती है चाहे जितना काष्ठ उसमें डालते रहें । महोदधि सागर नदियों के पात से कभी तृप्त नहीं होता है चाहे जितनी नदियाँ उसमें बराबर अपना पात करती रहे । यम-राज कभी भी प्राणियों के अन्त से तृप्त नहीं हुआ करते हैं चाहे असंख्यों भूत प्राणी मृत्युके ग्रास बनकर वहाँ उसके पास पहुँचते रहा करें । इसी भाँति

वामलोचना नारियाँ पुरुषों के अभिगमन करने से कभी तृप्त नहीं हुआ करती हैं चाहे जितना भी अधिक उनके साथ रमण पुरुष करते रहा करें वे फिर भी अतृप्त ही रहती हैं ।। ४० ।। शिष्ट–इष्ट–प्रियवादी और सुख तथा सुत-जीवित एवं वर इनसे कभी किसी की तृप्ति नहीं होती है।।४१।। राजा कभी भी धन के सञ्चय से तृप्त एवं सन्तुष्ट नहीं होता है चाहे कितना ही अधिकाधिक धन का वैभव क्यों न हो जावे । सागर कभी जल से तृप्ति को प्राप्त नहीं हुआ है । यद्यपि उसमें असीमित जल रहा करता है । पण्डित भाषण से कभी तृप्त नहीं हुआ करते हैं और नेत्र नृप के दर्शन करने से कभी तृप्ति का लाभ नहीं किया करते हैं—यही इच्छा रहती है कि अभी और अधिक देखते रहें ।।४२।।

स्वकर्मधर्मार्जितजीवितानां शास्त्रेषु दारेषु सदा रतानाम् ।
जितेन्द्रियाणामतिथिप्रियाणां गृहेऽपि मोक्षः पुरुषोत्तमानाम्।।४३

मनोऽनुकूलाः प्रमदा रूपवत्यः स्वलङ्कृताः ।
वासः प्रासादपृष्ठेषु स्वर्गः स्याच्छुभकर्मणा ॥४४

न दानेन न मानेन नार्जवेन न सेवया ।
न शास्त्रेण न शस्त्रेण सर्वथा विषमाः स्त्रियः ।।४५

शनैर्विद्या शनैरर्थाः शनैः पर्वतमारुहेत् ।
शनैः कामश्च धर्मश्च पञ्चैतानि शनैः शनैः ।।४६

शाश्वतं देवपूजादि विप्रदानञ्च शाश्वतम् ।
शाश्वतं सगुणा विद्या सुहृन्मित्रञ्च शाश्वतम् ।४७

ये बालभावान्न पठन्ति विद्यां ये यौवनस्था ह्यधनात्मदाराः ।
ते शोचनीया इह जीवलोके मनुष्यरूपेण मृगाश्चरन्ति ॥४८

पठने भोजने चिन्तां न कुर्य्याच्छास्त्रसेवकः ।
सुदूरमपि विद्यार्थी व्रजेद् गरुड़वेगवान् ॥४९

जो ऐसे उत्तम पुरुष हैं जिनका कि जीवन निर्वाह अपने कर्म और धर्म के द्वारा उपार्जित धन से होता है और जो शास्त्रों में तथा अपनी पत्नी में ही सदा रति रखने वाले हैं-जिनका समस्त इन्द्रियोंपर पूर्णतया नियन्त्रणहैऔर जोसर्वदा अतिथियोंसे प्रीति रखकर उनका सत्कार किया करतेहैं उनकामोक्ष

गृह में रहते हुए भी हो जाता है ।। ४३ ।। अपने मन के अनुकूल रहने वाली प्रमदाऐं हों जो कि रूप-लावण्य से युक्त तथा वासोऽलङ्कारों से सुवुभूषित हो प्रासाद के ऊपर भाग में निवास हो तो शुभ कर्मों के फल-स्वरूप यह ही साक्षात् स्वर्ग है ।।४४।। दान-- मान-आर्जव (सरलता)-सेवा- शास्त्र और शस्त्र से सर्वथा स्त्रियाँ वश में नहीं रहा करती हैं क्योंकि ये बड़ी विषम होती हैं ।। ४५ ।। विद्या -अर्थ --पर्वतारोपण-काम और धर्म ये पाँच ऐसे काम हैं जो शनैः-शनैः ही हुआ करते हैं। इन्हें तुरन्त कोई भी नहीं कर सकता है ।।४६।। देवताओं का पूजन आदि शाश्वत है और विप्रों को दान देना भी शाश्वत कर्म होता है। गुणों से युक्त विद्या-सुहृत् मित्र भी शाश्वत हैं ।।४७।। जो वाल्यावस्था में विद्या का अध्ययन नहीं करते हैं और जो यौवन की अवस्था में पहुँच कर धन और अपनी दारा के अभाव वाले हैं वे इस जीव लोक में चिन्ता करने के योग्य पुरुष होते हैं और उन्हें यही कहना चाहिए कि केवल मनुष्य की आकृति में रहने वाले साक्षात् पशु ही चरण किया करते हैं ॥ ४८ ।। जो शास्त्रों की सेवा करने वाला है उसे पठन और भोजन के विषय में चिन्ता नहीं करनी चाहिए। विद्या के अर्थी को गरुड़ के समान वेग वाला होकर बहुत दूर देश में भी चले जाना चाहिए ।।४९।।

ये बालाभावे न पठन्ति विद्यां कामातुरा यौवननष्टवित्ताः ।
ते वृद्धकाले परिभूयमानाः संदह्यमानाः शिशिरे यथाब्जम् ।।५०
तर्कोऽप्रतिष्ठः श्रुतयो विभिन्नाः नासावृषिर्यस्य मतं न भिन्नम् ।
धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां महाजनो येन गतः स पन्थाः ।।५१
आकारैरिङ्गितैर्गत्या चेष्टया भाषितेन तु ।
नेत्रवक्त्रविकाराभ्यां लक्ष्यतेऽन्तर्गतं मनः ।।५२
अनुक्तमप्यूहति पण्डितो जनः परेङ्गितज्ञानफला हि बुद्धयः ।
उदीरितार्थः पशुनापि गृह्यते हयाश्च नागाश्च वहन्ति दाशनम् ।।५३
अर्थाद् भ्रष्टस्तीर्थयात्रां तु गच्छेत्सत्याद् भ्रष्टो रौरवं वै व्रजेच्च ।
योगाद् भ्रष्टः सत्यधृतिश्च गच्छेत् राज्याद् भ्रष्टो मृगयायां व्रजेच्च॥

जो बाल भाव में विद्या का पठन नहीं करते हैं और कामातुर होते हुए यौवन में वित्त को नष्ट किया करते हैं वे वृद्धावस्था में परिभूयमान होते हुए शिशिर ऋतु में एक कमलिनी के कमलों की भाँति संदह्यमान होते हैं ।। ५० ।। तर्क प्रतिष्ठा से रहित होता है और तर्क की कुछ भी प्रतिष्ठा नहीं है । श्रुतियाँ भी विशेष रूप वाली भिन्न भिन्न हैं । ऐसा कोई भी ऋषि नहीं है जिसका मत भिन्न न हो अर्थात् सभी ऋषियों के मतों में विभिन्नता है । एक मतता नहीं है । ऐसी दशा में धर्म का तत्त्व गुहा में छिपा हुआ है अर्थात् क्या धर्म का स्वरूप है और कौन सा धर्म है – यह जान लेना बहुत ही कठिन है । अतएव महान् पुरुषों ने जो मार्ग अपनाया है और वे जिस गतिविधि से करते गये हैं वही मार्ग हमको भी अपनाना चाहिए । उसी में श्रेय होगा ।।५१।। आकृति–इङ्गित गति–चेष्टा–भाषण—नेत्र और मुख के विकारों से अन्तर्गत मन लक्षित होता है ।।५२।। पण्डित पुरुष बिना कुछ कहने पर भी तात्पर्य को समझ लिया करते हैं क्योंकि दूसरे के इङ्गित से ही ज्ञान प्राप्त कर लेना बुद्धि का फल हुआ करता है जो बात उदीरित अर्थात् मुख से कही गई है उसे तो एक पशु भी ग्रहण कर लिया करता है जिसमें कुछ भी बुद्धि नहीं होती है । अश्व और हाथी भी देशित आदेश का वहन किया करते हैं ।। ५३ ।। जो अर्थ से भ्रष्ट हो जाता है वह तीर्थ-यात्रा को चला जावे – सत्य से जो भ्रष्ट हो उसे रौरव नरक में जाना होता है—योग से भ्रष्ट सत्य-धृति को ग्रहण करे और राज्य से भ्रष्ट मृगया करने जाता है ।।५४।।

## ६६–नीतिसार कथन (३)

यो ध्रुवाणि परित्यज्य ह्यध्रुवाणि निषेवते ।
ध्रुवाणि तस्य नश्यन्ति अध्रुवं नष्टमेव च ।।१
वाग्यन्त्रहीनस्य नरस्य विद्या शस्त्रं तथा कापुरुषस्य हस्ते ।
न तुष्टिमुत्पादयते शरीरे अन्धस्य दारा इव दर्शनीयाः ।।२
भोज्यं भोजनशक्तिश्च रतिशक्तिर्वराः स्त्रियः ।
विभवो दानशक्तिश्च नाल्पस्य तपसः फलम् ।।३

अग्निहोत्रफला वेदाः शीलवृत्तिफलं शुभम् ।
रतिपुत्रफला दारा दत्तभुक्तफलं धनम् ॥४
वरयेत्कुलजां प्राज्ञो विरूपामपि कन्यकाम् ।
सुरूपां सुनितम्बाञ्च नाकुल नां कदाचन ॥५
अर्थेनापि हि किं तेन यस्यानर्थे तु सङ्गतिः ।
को हि नाम शिखाजातं पन्नगस्य मणि हरेत् ॥६
हविर्दुष्टकुलाद् ग्राह्यं बालादपि सुभाषितम् ।
अमेध्यात्काञ्चन ग्राह्यं स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि ॥७

श्री सूतजी ने कहा-जो मनुष्य ध्रुव अर्थात् परम निश्चित पदार्थों या विषयों का त्याग करके अध्रुवों का सेवन किया करता है उस पुरुष के त्याग कर देने से ध्रुव तो नष्ट हो जाते हैं और जो अध्रुव हैं वे तो स्वयं ही नष्ट प्राय होते हैं ॥१॥ वाग्यन्त्र से रहित अर्थात् बोलने के अङ्ग से या शक्ति से हीन पुरुष की विद्या उसी प्रकार की होती है जैसे किसी कायर पुरुष के हाथ में दिया हुआ शस्त्र बेकार होता है। उस व्यक्तिके शरीरमें तुष्टि को उत्पन्न नहीं किया करती है जिस तरह देखने के योग्य दारा किसी नेत्रान्ध की तुष्टि नहीं कर सकती है ॥२॥ भोजन से योग्य पदार्थों का प्राप्त होना-उन भोज्य पदार्थों के भोजन करने की शक्ति का रहना अथात् खाने तथा पाचन की शक्ति का पाना-रमणी के साथ रति क्रीड़ा करने की शक्ति-श्रेष्ठ वराङ्गना का पाना-वैभव का पाना और दान करने की शक्ति का हृदय विद्यमान रहना इन छै बातों का इस संसार में प्राप्त करना किसी साधारण और थोड़े तप का फल नहींहै अर्थात् ये सब बातें बहुत बड़ी तपश्चर्या से ही प्राप्त हुआ करतीहै॥३॥ वेदों का फल अग्निहोत्र होताहै। शुभ का फल शील वृत्ति का होना होता है। दारा का फल यही होता है कि वह रति क्रीड़ा में पुत्र समुत्पन्न करे और धन का फल होता है कि दान दे और उससे पूर्ण उपयोग करे ॥४॥ प्राज्ञ पुरुष को चाहिए कि ऐसी कन्या के साथ विवाह-सम्बन्ध करे जो किसी अच्छे कुल में समुत्पन्न हुईहो चाहे वह विशेष रूप-लावण्यसे हीन भी हो। जो अकुलीना हो वह चाहे कितनी सुन्दर रूपवती और सुन्दर नितम्बों वालीहो उसके साथ

कभी भी विवाह नहीं करना चाहिए ।। ५ ।। उस अर्थ से भी क्या लाभ है जिसकी सङ्गति अनर्थ में होती है। किसकी शक्ति है कि सर्प की शिखा में समुत्पन्न मणि को ग्रहण करे ।।६।। दुष्ट कुल से भी हवि का ग्रहण कर लेना चाहिए और बालक के मुख से निकला हुआ भी सुभाषित को प्राप्त कर लेने अपवित्र स्थान में भी गिरे हुए सुवर्ण को ले लेवे तथा स्त्री रूपी रत्न को दुष्कुल से भी ग्रहण कर लेना चाहिए ।।७।।

विषादप्यमृतं ग्राह्यं अमेध्यादपि काञ्चनम् ।
नीचादप्युत्तमां विद्यां स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि ।।८
न राज्ञा सह मित्रत्व न सर्पो निर्विषः क्वचित् ।
न कुलं निर्मलं तत्र स्त्रीजनो यत्र जायते ।।९
कुले नियोजयेद्भक्ति पुत्रं विद्यासु योजयेत् ।
व्यसने योजयेच्छत्रुमिष्टं धर्मे नियोजयेत् ।।१०
स्थानेष्वेव प्रयोक्तव्या भृत्याश्चाभरणानि च ।
न हि चूडामणिः पादे शोभते वै कदाचन ।।११
चूड़ामणिः समुद्रोऽग्निर्घण्टा चाखण्डमम्बरम् ।
अथवा पृथिवीपालो मूर्ध्नि पादे प्रमादतः ।।१२
कुसुमस्तवकस्येव द्वे गती तु मनस्विनः ।
मूर्ध्नि वा सर्वलोकानां शीर्षतः पतितो वने ।।१३
कर्णभूषणसंग्रहणोचितो यदि मणिस्तु पदे प्रतिबध्यते ।
किं मणिर्न हि शोभते ततो भवति योजयितुर्वचनीयता।।१४

विष से भी अमृत के तत्त्व को प्राप्त कर लेना चाहिए और अमेध्य स्थान से भी सुवर्णको ग्रहण कर लेने पर नीच पुरुष से भी उत्तम विद्याऔर दुष्ट कुल से भी स्त्री रत्न को ले लेवे।।८।। राजाके साथ मित्रता का भाव नहीं होता है-सर्प कहीं भी विष रहित नहीं हुआ करता है जिस कुल में स्त्री रत्न समुत्पन्न हुआ करता है वह कुल कभी भी निर्मल नहीं होता है।।९।। कुल को भक्ति में नियोजित करे-पुत्र को विद्या में नियोजित करे-शत्रु को व्यसन में

नियोजित करे और इष्ट को धर्म में नियोजित करना चाहिए ।।१०।। भृत्य और आभरणों को स्थानों में अर्थात् समुचित स्थलों में ही प्रयुक्त करना चाहिए। चूड़ामणि अर्थात् मस्तक पर धारण करने का आभूषण कभी पाद में धारण करने पर शोभा नहीं दिया करता है ।।११।। चूड़ामणि—समुद्र—अग्नि-घण्टा और अखण्ड अम्बर अथवा पृथिवी पाल मस्तक पर और पाद पर प्रमाद से ही हुआ करते हैं ।।१२।। पुष्पों के स्तवक (गुच्छा) की भाँति मनस्वी पुरुष की दो गति हुआ करती हैं या तो समस्त लोकों के मस्तक पर यह रहते हैं या शीर्ष से पतित होकर वन में ही पतित हो जाते हैं ।।१३।। कान के भूषण में सग्रहण करने के योग्य मणि यदि पैर में बाँध दी जाती है तो क्या मणि वहाँ शोभा नहीं दिया करती है प्रत्युत वहाँ तो उसके योजित करने वाले की ही वचनीयता (बुराई) होती है ।।१४।।

वाजिवारणलोहानां काष्ठपाषाणवाससाम् ।
नारीपुरुषतोयानामन्तर महदन्तरम् ।।१५
कदर्थितस्यापि हि धैर्य्यवृत्तेर्न शक्यते सर्वगुणप्रमाथः ।
अधः खलेनापि कृतस्य वह्लेर्नाधः शिखा याति कदाचिदेव ।। १६
न सदश्वः कशाघातं सिंहो न गजगर्जितम् ।
वीरो वा परनिर्दिष्टं न सहेद्भीमनिःस्वनम् ।।१७
यदि वा विभवहीनः प्रच्युतो वाशु दैवान्नतु
खलजनसेवां काङ्क्षयेन्नैव नीचम् ।
न तृणमदनकार्य्यं सुक्षुधार्तोऽस्ति सिंहः पिबति
रुधिरमुष्णं प्रायशः कुञ्जराणाम् ।।१८
सकृद् दुष्टश्च यो मित्रं पुनः सन्धातुमिच्छति ।
स मृत्युमेव गृह्णीयाद् गर्भमश्वतरी यथा ।।१९
शत्रोरपत्यानि प्रियंवदानि नोपेक्षितव्यानि बुधैर्मनुष्यैः ।
तान्येव कालेषु विपत्कराणि विषस्य पात्राणि हि दारुणानि।।२०
उपकारगृहीतेन शत्रुणा शत्रुमुद्धरेत् ।
पादलग्नं करस्थेन कण्टकेनैव कण्टकम् ।।२१

अश्व–धारण–लोह–काष्ठ पाषाण-वस्त्र- नारी-पुरुष और तोय–इनका अन्तर बहुत बड़ा अन्तर होता है।१५।कदर्थित भी धैर्य वृत्ति वाले का समस्त गुणों का प्रमाप नहीं किया जा सकता है । खल के द्वारा नीचे की ओर की हुई अग्नि की भी शिखा कभी भी नीचे को नहीं जाया करती है॥१६॥अच्छी जाति का घोड़ा कभी कशा (चावुक) का आघात सहन नहीं किया करता है और सिंह अपने समक्षमें हाथी की गर्जनाको नहीं सहा करता है अथवा वीर पुरुष शत्रु के द्वारा निर्दिष्ट भीम ध्वनि की कभी नहीं सहता है ॥१७॥ यदि भाग्य वश वैभवसे रहित होकर शीघ्रही प्रच्युत हो जावे तो भी स्वाभिमानी पुरुष कभी खलजन की सेवा करता और नीच के पास जाने की इच्छा नहीं किया करता है । अत्यन्त भूख से पीड़ित भी सिंह कभी खाने के कार्य में तृण को ग्रहण नहीं करता है और वह प्रायः हाथियों के उष्ण रुधिर का ही पान करके क्षुधा को शान्त करता है॥१८॥ जो एक बार दुष्ट मित्र के साथ संधा न करने की इच्छा करता है वह अश्वतरी (खिच्चरी) के गर्भ की भाँति मृत्युको ही ग्रहण किया करता है ॥१९॥ बुध मनुष्यों के द्वारा शत्रु की सन्तति जो प्रिय बोलने वालीहै कभी उपेक्षित नहीं करनी चाहिए क्योंकि समय उपस्थित होने पर वही विपत्ति के करने वाली और विष दारुण पात्र हो जाया करती है ॥२०॥ उपकार करने के द्वारा शत्रु को अपने काबू में करके फिर उसी के द्वारा अन्य शत्रु का उद्धार करना चाहिए जिस तरह पैर में लगे हुए एक काँटे को निकाल कर दूर फैकने के लिए एक अन्य काँटे को हाथ में लिया जाया करता है ॥२१॥

अपकारपरे नित्यं चिन्तयेन्न कदाचन ।
स्वयमेव पतिष्यन्ति कूलजाता इव द्रुमाः ॥२२
अनर्था ह्यर्थरूपाश्च अर्थाश्चानर्थरूपिणः ।
भवन्ति ते विनाशाय दैवायत्तस्य वै सदा ॥२३
कार्यकालोचिताऽपापा मति सञ्जायते हि वै ।
सानुकूलेषु दैवेषु पुंसः सर्वत्र जायते ॥२४

धनप्रयोगकार्य्येषु तथा विद्यागमेषु च ।
आहारे व्यवहारे च त्यक्तलज्जः सदैव हि ॥२५
धनिनः श्रोत्रियो राजा नदी वैद्यस्तु पञ्चमः ।
पञ्च यत्र न विद्यन्ते न कुर्य्यात्तत्र संस्थितिम् ॥२६
लोकयात्रा भय लज्जा दाक्षिण्यं दानशीलता ।
पञ्च यत्र न विद्यते न तत्र दिवसं वसेत् ॥२७
कालविच्छ्रोत्रियो राजा नदी साधुश्च पञ्चमः ।
एते यत्र न विद्यन्ते तत्र वासं न कारयेत् ॥२८
नैकत्र परिनिष्ठाऽस्ति ज्ञानस्य किल शौनक ।
सर्वं सर्वं न जानाति सर्वज्ञो नास्ति कुत्रचित् ॥२९
न सर्ववित्कश्चिदिहास्ति लोके नात्यन्तमूर्खो भुवि चापि कश्चित् ।
ज्ञानेन नीचोत्तममध्यमेन यो यं विजानाति स तेन विद्वान् ॥३०

पराये अपकार करने में कभी चिन्तन नहीं करना चाहिए, जो वृक्ष नदी के तट पर खड़े हुए हैं वे तो स्वयमेव ही एक दिन गिर जाँयगे ॥२२॥ भाग्य से उस में उसके अर्थ अनर्थ स्वरूप और अनर्थ अर्थ स्वरूप विनाश के लिये सदा हो जाया करते हैं। जिस समय में दैव सानुकूल होता है तो उस वक्त कार्य-काल में समुचित पापों से रहित मति समुत्पन्न हो जाती है इसी प्रकार से दैव के अनुकूल होने पर सभी जगह पुरुष को हुआ करता है ॥२३-॥२४॥धन के प्रयोग करने के कार्यों में और विद्या के आगम कार्योंमें-आहार और व्यवहार में मनुष्य को सदा ही लज्जा के त्याग कर देने वाला रहना चाहिए ॥२५॥ जिस स्थान पर धन सम्पन्न पुरुष-श्रोत्रिय-राजा-नदी और पाँचवाँ वैद्य नहीं हो वहाँ संस्थिति कभी भी नहीं करनी चाहिए।२६। लोक-यात्रा-भय-लज्जा-दाक्षिण्य और दान शीलता ये पाँच जहाँ पर विद्यमान नहीं हो वहाँ पर तो एक दिनभी निवास नहीं करना चाहिए।२७। समय का ज्ञाता ज्योतिषी-श्रोत्रिय-राजा-नदी और साधु ये पाँच जिस स्थान में विद्यमान नहीं हों वहाँ वास नहीं करना चाहिए।२८। हे शौनक! एक ही में ज्ञान की परनिष्ठा नहीं होती है। सभी बातें सब ही पुरुष नहीं जाना करते हैं

क्योंकि सर्वज्ञ (सब कुछ का ज्ञाता) कहीं पर भी नहीं है ॥ २९ ॥ इस भूलोक में कोई भी सबका ज्ञाता नहीं है। और इस भूमण्डल में अत्यन्त मूर्ख भी कोई नहीं होता है। जो जिसको नीच-मध्यम और उत्तम ज्ञान के द्वारा जानता है उसी से वह विद्वान् होता है ॥३०।

## ६७-राजा और भृत्य लक्षण (१)

पार्थिवस्य तु वक्ष्यामि भृत्यानाञ्चैव लक्षणम् ।
सर्वाणि हि महीपालः सम्यङ् नित्यं परीक्षयेत् ॥१
राज्यं पालयते नित्यं सत्यधर्मपरायणः ।
निर्जित्य परसैन्यानि क्षितिं धर्मेण पालयेत् ॥२
पुष्पात्पुष्पं विचिन्वीयान्मूलच्छेदं न कारयेत् ।
मालाकार इवारण्ये न यथाङ्गारकारकः ॥३
दोग्धार क्षीरभुञ्जाना विकृत तन्न भुञ्जते ।
परराष्ट्रं महीपालैर्भोक्तव्यं न च दूषयेत् ॥४
नोधश्छिन्द्यात्तु यो धेन्वाः क्षीरार्थी लभते पयः ।
एवं राष्ट्रं प्रयोगेण पीडयमानं न वर्जयेत् ॥५
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन पृथिवीमनुपालयेत् ।
पालकस्य भवेद्भूमिः कीर्त्तिरायुर्यशो बलम् ।६
अभ्यर्च्य विष्णुं धर्मात्मा गोब्रह्मणहिते रतः ।
प्रजाः पालयितुं शक्तः पार्थिवो विजितेन्द्रियः ॥७

श्री सूतजी ने कहा—अब मैं तुम्हारे सामने राजा के भृत्यों के लक्षणों के विषय में बतलाता हूँ। एक मही पाल को नित्य ही इन सबकी भली भाँति परीक्षा करनी चाहिए ॥१॥ सत्य और धर्म में तत्पर रहता हुआ राजा नित्य राज्य का पालन करता है शत्रुओं की सेनाओं के ऊपर विजय प्राप्त करके इस भूमि का धर्म पूर्वक पालन करे ॥ २ ॥ कुसुम वाटिका से मालाकार एक-एक पुष्प को चुनता है और मूल का कभी अरण्य में अङ्गार कारक की भाँति उच्छेद नहीं करता है ॥ ३ ॥ दोग्धागण जो क्षीर का उपभोग करते हैं वे बिकृत को

कभी नहीं भोगते हैं। महीपालों के द्वारा भी पराये राष्ट्र का उपभोग करना चाहिए किन्तु उसको कभी दूषित नहीं करना चाहिए ।।४।। जो धेनु के ऊध (ऐन) को नहीं छेदताहै वही क्षीर के चाहने वाला दूध को प्राप्त किया करता है। इसी प्रकार से पीड्यमान राष्ट्र को प्रयोग से वर्जित न करे ।। ५ ।। इस कारण से अपने समस्त प्रयत्नोंके द्वारा पृथिवी का अनुपालन राजाको करना उचित है। पालन करने वाले की भूमि होती है और साथ ही कीर्त्ति–आयु–यश और बल भी हुआ करते हैं ।।६।। धर्मात्मा को भगवान् विष्णु की अभ्यर्चना करके गौ और ब्राह्मणों के हित-सम्पादन में सर्वदा रति रखने वाला होना चाहिए। अपनी इन्द्रियों को जीत लेने वाला राजा ही प्रजा के पालन करने में समर्थ हुआ करता है ।।७।।

ऐश्वर्य्यमध्रुवं प्राप्य राजा धर्मे मतिश्चरेत् ।
क्षणेन विभवो नश्येन्नात्मायत्त धनादिकम् ।।८
सत्यं मनोरमाः कामाः सत्यं रम्या विभूतयः ।
किन्तु वै वनितापाङ्गभङ्गीलोलं हि जीवितम् ।।६
व्याघ्रीव तिष्ठति जरा अपि तर्जयन्ती
रोगाश्च शत्रव इव प्रभवन्ति गात्रे ।
आयुः परिस्रवति भिन्नघटादिवाम्भो
लोका न चात्महितमाचरतीह कश्चित् ।।१०
निःशङ्कं किं मनुष्याः कुरुत परहिते युक्तमग्रे हितं
यम्मोदध्व कामिनीभिमदनशरहता मन्दमन्दातिहृष्टचा ।
मा पापं संकुरुध्वं द्विजहरिपरमाः संभजध्व सदैव
आयुर्नि शेषमेति स्खलति जलघटीभूतमृत्युच्छलेन ।।११
मातृवत्परदारेषु परद्रव्येषु लोष्ठवत् ।
आत्मवत्सर्वभूतेषु यः पश्यति स पण्डितः ।।१२
एतदर्थं हि विप्रेन्द्रा राज्यमिच्छन्ति भूभृतः ।
यदेषां सर्वकार्य्येषु वचो न प्रतिहन्यते ।।१३

तच्छ्रुत्वा प्राह तद्भार्य्या सूर्य्यो नोदयमेष्यति ।
ततः सूर्य्योदयाभावादभवत्सतत निशा ॥२४
बहून्यब्दप्रमाणानि ततो देवा भयं ययुः ।
ब्रह्माणं शरणं जग्मुस्तामूचे पद्मसम्भवः ॥२५
प्रशाम्यते तेजसैव तपस्तेजस्त्वनेन वै ।
पतिव्रतायाः माहात्म्यान्नोद्गच्छति दिवाकरः ॥२६
तस्य चानुदयाद्धानिर्मर्त्यानां भवतां तथा ।
तस्मात्पतिव्रतामत्रेरनसूयां तपस्विनीम् ॥२७
प्रसादयत वै पत्नीं भानोरुदयकाम्यया ।
तैः सा प्रसादिता गत्वा ह्यनसूया पतिव्रता ॥२८
कृत्वादित्योदयं सा च तं भर्त्तारमजीवयत् ।
पतिव्रतानसूयायाः सीताभूदधिका किल ॥२९

पद के अवमर्षण से अत्यन्त क्रुद्ध माण्डव्य ने उस द्विज से कहा था कि जिसने पैरसे मुझे चालितकिया था वह सूर्योदय होनेपर मृत होजायगा ।२३। यह श्रवण करके उसकी भार्या ने कहा- सूर्य्य उदित ही नहीं होगा । इससे सूर्योदय के अभाव होने के कारण निरन्तर रात्रि होगई थी।।२४।।इस प्रकार से बहुत से वर्ष व्यतीत हो गये थे । तब तो समस्त देवों को बहुत भय होगया था और सब मिलकर ब्रह्माजी की शरण में पहुँच गये थे । उन देवताओं से ब्रह्माजी ने कहा ।।२५।। तप का तेज इस तेज के द्वारा ही प्रशान्त किया जा रहा है । यह पतिव्रता का माहात्म्य है कि भगवान् भुवन भास्कर देव उदित नहीं हो रहे हैं ।।२६।। सूर्य के उदय न होने से मनुष्यों को बहुत हानि हो रही हैऔर आप लोगोंका भी बड़ानुकशान होताहै । इसलिये परम पतिव्रता अत्रि महर्षि की पत्नी अनसूया तपस्विनीको प्रसन्न करो । भानुदेवके उदय होनेकी कामना तभी पूर्ण हो सकती है । वे सब देवगण पतिव्रता अनसूया के पास पहुंचेऔर उसे प्रसन्न किया था।।२७।२८।।उसने आदित्य का उदय करादिया और द्विज की मृत्यु होने पर उसे भी जीवित कर दिया था । उस पतिव्रता अनसूया से भी अधिक पतिव्रता सीता हुई थी ।।२९।।

॥ इति प्रथमखण्डसमाप्तम् ॥